घात ४×५ से भाग देने से $= \frac{१५ \times १२}{४ \times ५} = \frac{१८०}{२०} = \frac{९}{१} = ९$ यह गुणनफल हुआ।

भिन्न गुणन में अंशों को परस्पर गुणन चिह्न लगा कर पृथक् रक्खे उसके नीचे हरों के पृथक् गुणन चिह्न लगा कर रक्खे उन अंश और हर में किसी अङ्क से अपवर्तन लगता हो तो अपवर्तन देकर गुणन क्रिया करे।

यथा $\frac{१५}{७}$, $\frac{१४}{३}$, $\frac{१२}{५}$ इनका गुणनफल क्या है? तो यहाँ उक्त रीति से

$\frac{१५ \times १४ \times १२}{७ \times ३ \times ५} = \frac{१ \times २ \times १२}{१ \times १ \times १} = \frac{२४}{१} = २४$ यह गुणनफल हुआ।

उप०—यदि गुण्यः $=$ या $= \frac{अ}{ग}$। गुणकः $=$ का $= \frac{घ}{च}$ अतः अ $=$ या $\times$ ग।

घ $=$ का $\times$ च। अतः अ $\times$ घ $=$ या $\times$ ग $\times$ का $\times$ च $\therefore \frac{अ \times घ}{ग \times च} =$ या $\times$ का

इत्युपपन्नम्।

अत्रोद्देशकः—

**सत्र्यंशरूपद्वितयेन निघ्नं स-सप्तमांशद्वितयं भवेत् किम्?।**
**अर्धं त्रिभागेन हतं च विद्धि दक्षाऽसि भिन्ने गुणनाविधौ चेत् ॥६॥**

सं०—ससप्तमांशद्वितयं सत्र्यंशरूपद्वितयेन निघ्नं किं भवेदिति प्रथमः प्रश्नः। तथा अर्धं त्रिभागेन हतं किं भवेत्? इति ब्रूहि चेत् त्वं भिन्ने गुणनविधौ दक्षोऽसीति द्वितीयः प्रश्नः।

भा०—हे मित्र! २+$\frac{१}{३}$ से २+$\frac{१}{७}$ को और $\frac{१}{२}$ को $\frac{१}{३}$ से गुना करने से गुणनफल क्या होगा? यदि तुम भिन्न गुणन में समर्थ हो तो बताओ।

क्रिया नीचे स्पष्ट है॥

न्या. का.—गुण्यः २+$\frac{१}{७} = \frac{१५}{७}$। गुणकः $=$ २+$\frac{१}{३} = \frac{७}{३}$। सूत्रोक्त्या गुणिते $\frac{१५ \times ७}{७ \times ३} = \frac{५}{१}$। एवं गुण्यः $\frac{१}{२}$। गुणकः $\frac{१}{३}$ गुणिते जातम् $\frac{१}{२} \times \frac{१}{३} = \frac{१}{६}$

इति भिन्नगुणनम्

अथ भिन्नभागहारे करणसूत्रम्—

**छेदं लवं च परिवर्त्य हरस्य शेषः कार्योऽथ भागहरणे गुणनाविधिश्च।**

सं०—भागहरणे हरस्य छेदं लवं परिवर्त्य गुणनाविधिः कार्यः।

भा०—भिन्न संख्या के भाग में भाजक के हर और अंश को परिवर्तन (हर को अंश और अंश को हर बना) कर भाज्य के अंश, हर के साथ गुणन क्रिया कर देने से भागफल होता है।

जैसे—$\frac{१५}{७}$ को $\frac{५}{३}$ से भाग देना है तो हर ($\frac{५}{३}$) के अंश हर को परिवर्तन करने से $\frac{३}{५}$ हुआ इससे भाज्य $\frac{१५}{७}$ को गुना करने से $\frac{१५}{७} \times \frac{३}{५} = \frac{३ \times ३}{७} = \frac{९}{७}$ यह लब्धि (भागफल) हुआ॥ इसकी लाघव क्रिया इस प्रकार है, यथा—
$\frac{१५}{७} \div \frac{५}{३} = \frac{१५}{७} \times \frac{३}{५} = \frac{९}{७}$।

उप०—यदि भा $= \frac{क}{ग}$। ह $= \frac{घ}{च}$ तदा भा $\times$ ग $=$ क। ह $\times$ च $=$ घ

$\therefore \frac{भा \times ग}{ह \times च} = \frac{क}{घ}$, पक्षौ 'च' अनेन संगुण्य, 'ग' अनेन विभज्य

जातौ $\frac{भा}{ह} = \frac{क}{ग} \times \frac{च}{घ}$, इत्युपपन्नम्।

अत्रोद्देशकः—

**सत्र्यंशरूपद्वितयेन पञ्च त्र्यंशेन षष्ठं वद मे विभज्य।**
**दर्भीयगर्भाग्रसुतीक्ष्णबुद्धिश्चेदस्ति ते भिन्नहृतौ समर्था॥१॥**

सं०—यदि भिन्नहृतौ ते (तव) कुशगर्भाग्रवत् सुतीक्ष्णबुद्धिरस्ति तदा सत्र्यंशरूपद्वितयेन पञ्च विभज्य तथा तृतीयांशे षष्ठांशे विभज्य वदेति।

भा०—हे मित्र! यदि तुम्हारी बुद्धि भिन्न भाग हरण में कुशाग्र सदृश तीक्ष्ण है तो ५ को $२ + \frac{१}{३}$ से और $\frac{१}{६}$ को $\frac{१}{३}$ से भाग देकर भागफल क्या होगा? यह बताओ।

प्र. का.—भाज्य-भाजकयोर्न्यासः—$\frac{५}{१}$, $(२ + \frac{१}{३})$। $\frac{१}{६}$, $\frac{१}{३}$। सूत्रोक्त्या यथोक्तकरणेन जातम् $\frac{५}{१} \div \frac{७}{३} = \frac{५}{१} \times \frac{३}{७} = \frac{१५}{७}$। तथा $\frac{१}{६} \div \frac{१}{३} = \frac{१}{६} \times \frac{३}{१} = \frac{१}{२}$, इति।

इति भिन्नभागहारः।

अथ भिन्नवर्गादौ करणसूत्रम्—

**वर्गे कृतौ घनविधौ तु घनौ विधेयौ**
**हारांशयोरथ पदे च पदप्रसिद्ध्यै ॥ ५ ॥**

सं० टी०—भिन्नसंख्याया वर्गे हारांशयोर्वर्गौ कार्यौ, तथा घनविधौ हारांशयोर्घनौ विधेयौ। तथा पदप्रसिद्धयै ( मूलग्रहणार्थं ) हारांशयोः पदे ( मूले ) ग्राह्ये ॥ ५ ॥

भा०—किसी भिन्न संख्या का वर्ग करना हो तो हर और अंश दोनों के वर्ग करे। तथा घन करना हो तो दोनों का घन करे, एवं वर्गमूल घन-मूल निकालना हो तो दोनों के मूल निकालना चाहिये ॥ ५ ॥

जैसे $\frac{३}{४}$ इसका वर्ग करना है तो हर और अंश दोनों के वर्ग करने से $\frac{९}{१६}$ यह वर्ग हुआ। एवं $\frac{२५}{१६}$ इसका मूल निकालना है. तो दोनों के मूल लेने से $\frac{५}{४}$ यह मूल हुआ। $\frac{३}{२}$ का घन $=\frac{२७}{८}$, तथा $\frac{२७}{६४}$ का घनमूल $=\frac{३}{४}$ इत्यादि ॥ ५ ॥

उप०—$\frac{अ}{क}$ अस्य भिन्नगुणनविधिना 'समद्विघात' इत्यादिना च वर्गः $=\frac{अ\times अ}{क\times क}=\frac{अ^२}{क^२}$. एवं घनादिकमप्युपपद्यते ॥ ५ ॥

अत्रोद्देशकः—

**सार्धत्रयाणां कथयाशु वर्गं वर्गात् ततो वर्गपदं च मित्र ! ।**
**घनं च मूलं च घनात् ततोऽपि जानासि चेद्वर्गघनौ विभिन्नौ ॥१॥**

भा०—हे मित्र ! यदि तुम भिन्न संख्या के वर्ग और घनक्रिया को जानते हो तो $\frac{७}{२}$ का वर्ग और उस वर्ग का वर्गमूल तथा उसी ($\frac{७}{२}$) का घन और घन का मूल बताओ। उदाहरणक्रिया नीचे संस्कृत में स्पष्ट ही है ॥१॥

न्यासः—$३+\frac{१}{२}=\frac{७}{२}$ सूत्रोक्त्याऽस्य वर्गः $=\frac{४९}{४}$, तथास्य यथोक्त्यावर्ग-मूलं $=\frac{७}{२}$। पुनरस्य घनः $=\frac{३४३}{८}$ अस्मात् घनमूलम् $=\frac{७}{२}$।

[ इति भिन्नपरिकर्माष्टकम् ]

—०—

अथ शून्यपरिकर्मसु करणसूत्रम् —

**योगे खं क्षेपसमं वर्गादौ खं खभाजितो राशिः ।**
**खहरः स्यात् खगुणः खं खगुणश्चिन्त्यश्च शेषविधौ ॥१॥**
**शून्ये गुणके जाते खं हारश्चेत् पुनस्तदा राशिः ।**
**अविकृत एव ज्ञेयस्तथैव खेनोनितश्च युतः ॥२॥**

सं०—खं ( शून्यं प्रति ) योगो क्षेपसममेव । शून्यस्य वर्गादौ शून्यमेव स्यात् । खभाजितो राशिः खहरः ( अनन्तः ) स्यात् । खगुणो राशिः खं ( शून्यं ) भवति । शेषविधौ तु खगुणश्चिन्त्य एव, शून्ये गुणके जाते सति खं हारोऽपि चेत् तदा राशिरविकृतः ( यथावत् ) एव तथा खेनोनितः, खेन युतश्चाविकृत एव ज्ञेयः ॥ १–२ ॥

भा०—शून्य में जितनी संख्या जोड़ी जाती है उतनी रहती है । शून्य के वर्ग, वर्गमूल, घन और घनमूल आदि शून्य ही समझना । किसी संख्या में शून्य के भाग देने से लब्धि अनन्त होती है और उसकी खहर संज्ञा होती है । किसी संख्या को शून्य से गुना करने से गुणनफल शून्य हो जाता है । यदि शेष विधि ( आगे क्रिया ) करना हो तथा शून्य गुणक होने पर पश्चात् शून्य हर ( भाजक ) भी हो तो फिर उस राशि ( शून्य से गुणित संख्या ) को अविकृत ( ज्यों के त्यों ) ही रखना । तथा किसी भी संख्या में शून्य जोड़ने या घटाने पर भी वह संख्या अविकृत ज्यों के त्यों रहती है । उदाहरण संस्कृत में आगे स्पष्ट ही है ॥ १-२ ॥

उप०—शून्यं त्वङ्काभावोऽतः शून्ययोगान्तरोपपत्तिः सुबोधैव । गुणने तु यथा यथा गुणकमानमल्पं तथा तथा गुणनफलस्याल्पत्वात् परमाल्पे ( शून्यसमे ) गुणकमाने गुणनफलस्यापि परमाल्पत्वं (शून्यसमत्वं) समुचितमेव । एवं यथायथा भाजकमानमल्पं तथा तथा लब्ध्याधिक्यात् परमाल्पे ( शून्यसमे ) हरे लब्धेः परमाधिक्यात् ( अनन्तसमत्वात् ) 'खहरः' इति संज्ञा समुचितैव । तथा च शून्ये गुणके शून्यत्वे शेषविधौ क्रियानर्हत्वात् खगुणचिन्तनमपि सुयुक्तिकमेवेत्युपपन्नम् ॥ १–२ ॥

अत्रोद्देशकः—

**खं पञ्चयुग्भवति किं वद खस्य वर्गंमूलंघनं घनपदं खगुणाश्च पञ्च। खेनोद्धृता दश च कः खगुणो निजार्धयुक्तस्त्रिभिश्चगुणितःखहतस्त्रिषष्टिः**

भा०—हे मित्र ! शून्य में ५ जोड़ने से क्या होगा ? शून्य का वर्ग, शून्य का वर्गमूल, शून्य का घन, शून्य का घनमूल पृथक् पृथक् बताओ। तथा ५ को शून्य से गुना करने से और १० को शून्य से भाग देने से क्या होगा ? यह भी बताओ। एवं कौन ऐसी संख्या है जिसको शून्य से गुना कर देते हैं उसमें अपना ( उसी का ) आधा जोड़ देते हैं, फिर ३ से गुना करके शून्य का भाग देते हैं तो ६३ होता है उसे भी बताओ॥

क्रिया ग्रन्थकार के न्यास से स्पष्ट ही है॥

ग्र० न्यासः—शून्यं पञ्चयुतं जातम् $= ५ + ० = ५$। शून्यस्य वर्गः $= ०^२ = ०$। शून्यस्य मूलम् $= \sqrt{०} = ०$। शून्यस्य घनः $= ०^३ = ०$। घनमूलम् $= \sqrt[३]{०} = ०$। पञ्च खगुणाः $= ५ \times ० = ०$। दश ( १० ) खेन भक्ताः $\frac{१०}{०}$ खहराः अनन्ताः। अथान्तिमः प्रश्नः—कः राशिः खगुणः निजार्धयुक्तः त्रिभि-र्गुणितः खहृतः त्रिषष्टिर्भवतीति तं राशिं वदेति प्रश्नः।

अतो वक्ष्यमाणविलोमविधिना वा इष्टकर्मणा लब्धो राशिः १४। अस्य गणितस्य ग्रहगणिते महानुपयोगो भवति॥

भा०—अन्तिम प्रश्न में गुणक ० को हर और घन स्वकीय $\frac{१}{२}$ को 'स्वांशाधिकोने' इत्यादि विधि से $\frac{१}{३}$ बना कर ऋण, तथा गुणक ३ को हर और हर ० को गुणक कल्पना करके दृश्य ६३ में विलोमक्रिया करने के लिये न्यास करके तदनुसार नीचे से दृश्य में यथावत् क्रिया करने से राशि = १४।

$$\text{न्यास—गुणक ० हर} = \frac{१४ \times ०}{०} = १४ = \text{राशिः}।$$

$$\text{घनस्य } \frac{१}{२}, \frac{१}{३} \text{ ऋण} = २१ \times ० - \frac{२१ \times ०}{३} = १४ \times ०$$

$$\text{गुणक ३ हर} = \frac{६३ \times ०}{३} = २१ \times ०$$

$$\text{हर ० गुणक} = ६३ \times ० \text{ ( शून्य गुणनचिन्हमात्र )}$$

दृश्य ६३

[ इति शून्यपरिकर्माष्टकम् ]

---

अथ व्यस्तविधौ करणसूत्रम्—

छेदं गुणं गुणं छेदं वर्गं मूलं पदं कृतिम् ।
ऋणं स्वं स्वमृणं कुर्याद् दृश्ये राशिप्रसिद्धये ॥ १ ॥
अथ स्वांशाधिकोने तु लवाढ्योनो हरो हरः ।
अंशस्त्वविकृतस्तत्र विलोमे शेषमुक्तवत् ॥ २ ॥

सं०—विलोमे व्यस्तविधौ राशिप्रसिद्धये राशिज्ञानार्थः दृश्ये दृष्टराशौ छेदं गुणं, गुणं छेदं, वर्गं मूलं, पदं कृतिम्, ऋणं स्वं, स्वं च ऋणं कुर्यात् ॥ १ ॥

अथ स्वांशेनाधिके ( युते ) सति हरोंऽशाढ्यः कार्यः । स्वांशोने सति हरोंऽशेनोनः कार्यः, अंशस्तु तत्र अविकृत एव ( यथावदेव ) धार्यस्तत उक्तवत् ( छेदं गुणं, गुणं छेदमित्यादिना ) शेषं कर्म कार्यमिति ॥ २ ॥

भा०—विलोम विधि से राशि जानने के लिये, दृश्य में हर को गुणक, गुणक को हर, वर्ग को मूल, मूल को वर्ग, ऋण को धन, धन को ऋण बनाकर अन्त से उलटी क्रिया करने से राशि सिद्ध हो जाता है ॥१-२॥

विशेष—जहाँ अपना अंश जोड़ा गया हो वहाँ हर में अंश को जोड़ कर, और जहाँ अपना अंश ऋण किया ( घटाया ) गया हो वहाँ हर में अंश को घटाकर हर कल्पना करे। फिर दृश्य राशि में विलोम क्रिया उक्त रीति से करे तो राशि सिद्ध होता है।

उप०—यद्गुणो राशिर्दृश्यसमो भवति तद्भक्तदृश्यो राशिसम एवेत्यादि-व्यस्तविधेर्वासना सुबोधैव। स्वांशाधिकोने यदि दृश्यः $= \text{दृ} = \text{क} \pm \frac{\text{क} \times \text{ल}}{\text{ह}}$

$$\therefore \text{ह} \times \text{दृ} = \text{क} \times (\text{ह} \pm \text{ल}) \quad \therefore \frac{\text{ह} \times \text{दृ}}{\text{ह} \pm \text{ल}} = \text{क} = \text{दृ} + \frac{\text{ह} \times \text{दृ}}{\text{ह} \pm \text{ल}} - \text{दृ} =$$

$$द \times \frac{(ह \times द - ह \times द \mp द \times ल)}{ह \pm ल} = द \mp \frac{ह \times ल}{ह \pm ल}$$ , इत्युपपद्यते अत्र

ह=हरः । द = दृश्यः । ल = लवः । राशिः = क ॥

अत्रोद्देशकः—

यस्त्रिघ्नस्त्रिभिरन्वितः स्वचरणैर्भक्तस्ततः सप्तभिः
स्वत्र्यंशेन विवर्जितः स्वगुणितो हीनो द्विपञ्चाशता ।
तन्मूलेऽष्टयुते हृतेऽपि दशभिर्जातं द्वयं ब्रूहि तं
राशिं वेत्सि हि चञ्चलाक्षि ! विमलां बाले ! विलोमक्रियाम् ॥१॥

भा०—हे चञ्चलाक्षि ! बाले ! यदि तुम विलोम क्रिया को जानती हो तो जिस राशि को ३ से गुना, फिर उसमें अपना $\frac{३}{४}$ जोड़ देते हैं, फिर ७ का भाग देते हैं, पुनः अपना $\frac{१}{३}$ घटा देते हैं, फिर उसका वर्ग करते हैं, पुनः उसमें ५२ घटा कर मूल लेते हैं, उसमें ८ जोड़कर १० का भाग देते हैं, तो २ लब्धि होती है, उस राशि को बताओ ॥१॥

उदाहरण क्रिया संस्कृत में न्यासपूर्वक स्पष्ट है ॥

न्यासः—

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| गुणः ३ | हरः | ८४ ÷ ३ | = | २८ राशिः |
| धनम् स्व $\frac{३}{४}$ स्वात् $\frac{३}{७}$ | ऋणम् | १४७ − ६३ = | | ८४ |
| हरः ७ | गुणः | २१ × ७ | = | १४७ |
| ऋणम् $\frac{१}{३}$ ख $\frac{१}{२}$ | धनम् | १४ + ७ | = | २१ |
| वर्गः = | मूलम् | $\sqrt{१९६}$ | = | १४ |
| ऋणम् ५२ | धनम् | १४४ + ५२ | = | १९६ |
| मूलम् = | वर्गः | $१२^२$ | = | १४४ |
| धनम् ८ | ऋणम् | २० − ८ | = | १२ |
| हरः १० | गुणः | २ × १० | = | २० |
| | दृश्यः | २ अतो व्यस्तविधिना राशिः २८ | | |

[ इति व्यस्तविधिः ]

—: ० :—

अथेष्टकर्मणि करणसूत्रम् —

**उद्देशकालापवदिष्टराशिः क्षुण्णो हृतोंऽशै रहितो युतो वा।**
**इष्टाहतं दृष्टमनेन भक्तं राशिर्भवेत् प्रोक्तमितीष्टकर्म ॥१॥**

सं०—उद्देशकालापवद् (उदाहरणे यादृशालापस्तथा) इष्टराशिर्गुणितः, हृतः, अंशैः रहितो युतो वा कार्यस्तथाकृते यन्निष्पद्यतेऽनेन कल्पितेष्टाहतं दृष्टं भक्तं लब्ध इष्टराशिर्भवेत्। इत्येवेदमिष्टकर्म प्रोक्तम् ॥ १ ॥

भा० — प्रश्न में प्रश्नकर्ता का जिस प्रकार कथन हो उस प्रकार किसी कल्पित इष्टराशि को गुना करना या भाग देना, कोई अंश घटाने को कहा गया हो तो घटाना, जोड़ने को कहा गया हो तो जोड़ देना 'अर्थात् प्रश्न में जो जो क्रियायें कही गई हों वे इष्ट राशि में करके' फिर जो राशि निष्पन्न हो उससे कल्पित इष्ट गुणित दृष्ट को भाग देना जो लब्धि हो वही राशि होती है। यह 'कल्पित इष्ट द्वारा ज्ञात होने के कारण' इष्टकर्म गणित कहलाता है ॥ १ ॥

जैसे किसी ने पूछा कि 'ऐसी कौन राशि है ? जिसको ५ से गुना कर ३ के भाग देने से जो लब्धि हो उसमें उसी का पञ्चमांश घटा देने से शेष ८ बचता है ?''

इस प्रश्न में राशि जानने के लिये कल्पित इष्ट = १। इसको प्रश्न के कथनानुसार ५ से गुना किया तो ५, इसमें ३ का भाग दिया तो $\frac{५}{३}$, इसमें इसी का पञ्चमांश $\left(\frac{५}{३\times५}=\frac{१}{३}\right)$ घटाया, तो $\frac{५}{३}-\frac{१}{३}=\frac{४}{३}$, इससे इष्ट गुणित दृष्ट ८ × १ को भाग दिया, तो $८\div\frac{४}{३}=\frac{८}{१}\times\frac{३}{४}=६$ यह प्रश्नकर्ता की अभीष्ट राशि हुई।

उप०—कल्पितेष्टराशिवशात् प्रश्नोक्त्या यदिष्टदृष्टं तेन यदि कल्पितेष्टराशिस्तदा प्रश्नोक्तदृष्टेन किमिति त्रैराशिकेनलब्धः प्रश्नराशिः $=\frac{\text{प्र दृ}\times\text{इ}}{\text{इ दृ}}$ इत्युपपन्नम्।

अथोद्देशकः—

**पञ्चघ्नः स्वत्रिभागोनो दशभक्तः समन्वितः।**
**राशित्र्यंशार्धपादैः स्यात् को राशिर्द्व्यूनसप्ततिः ॥१॥**

भा०—वह कौन सी राशि है ? जिसे ५ से गुना करके उसमें उसी का तृतीयांश घटाकर १० के भाग देने से जो लब्धि होती है उसमें राशि ( प्रश्न सम्बन्धी राशि ) के $\frac{१}{३}$, $\frac{१}{२}$, $\frac{१}{४}$ भाग जोड़ने से ६८ होता है।

उदाहरण की उत्तर क्रिया नीचे संस्कृत में स्पष्ट ही है ॥ १ ॥

उ० न्यासः—गुणः ५। ऊनः $\frac{१}{३}$। हरः १०। राश्यंशाः $\frac{१}{३}$, $\frac{१}{२}$, $\frac{१}{४}$। दृश्यम् ६८। अत्र कल्पितेष्टराशिः ३, अयं उद्देशकोक्त्या पञ्चघ्नः १५ स्वत्र्यंशभागेन ५ अनेनोनः = १० अयं दशभक्तः = १ अयं च कल्पितराशेस्त्र्यंशार्धपादैः समन्वितो जातः $= \frac{१}{१} + \frac{३}{३} + \frac{३}{२} + \frac{३}{४} = \frac{१७}{४}$ ∴ अनेन कल्पितेष्टाहतं दृष्टं भक्तं जातो राशिः $= ६८ \times ३ \div \frac{१७}{४} = \frac{६८ \times ३ \times ४}{१७} = ४८$ ॥

एवं सर्वत्रोदाहरणे राशिः केनचिद् गुणितो भक्तो वा राश्यंशेन रहितो युतो वा दृष्टस्तत्रेष्टं राशिं प्रकल्प्य तस्मिन्नुद्देशकालापवत् कर्मणि कृते यन्निष्पद्यते तेन भजेद् दृष्टमिष्टगुणं फलं राशिः स्यात्।

---

अन्यः प्रश्नः—

अमलकमलराशेस्त्र्यंशपञ्चांशषष्ठै-
त्रिनयनहरिसूर्या येन तुर्येण चार्या।
गुरुपदमथ षड्भिः पूजितं शेषपद्मैः
सकलकमलसंख्यां क्षिप्रमाख्याहि तस्य ॥

भा०—जिस पुजारी ने निर्मल कमल के समूह में से $\frac{१}{३}$ भाग से शिव जी की, $\frac{१}{५}$ से विष्णु की, $\frac{१}{६}$ से सूर्य की, और $\frac{१}{४}$ से आद्या भगवती की पूजा की, इस प्रकार उसके पास ६ कमल बच गये, उनसे उसने अपने गुरुचरणों की पूजा की तो बताओ कि सब कमल की संख्या कितनी थी ? ॥

यहाँ कमल की संख्या इष्ट = ३ कल्पना की ली, इसी के $\frac{३}{३} + \frac{३}{५} + \frac{३}{६} + \frac{३}{४} = \frac{१}{१} + \frac{३}{५} + \frac{१}{२} + \frac{३}{४}$ इन सबों के योग $= \frac{२० + १२ + १० + १५}{२०} = \frac{५७}{२०}$ को इष्ट ३ में घटाने से $३ - \frac{५७}{२०} = \frac{३}{२०}$ = शेष। इससे इष्ट गुणित दृष्ट ६ × ३ में भाग देने से $\frac{६ \times ३}{१} \div \frac{३}{२०}$, $\frac{६ \times ३ \times २०}{३} = १२०$, यह उक्त कमलों की संख्या हुई।

इसी प्रकार १ इष्ट कल्पना करके नीचे संस्कृत में भी राशि दिखलाई गई है। यथा—

सं० न्यासः—$\frac{१}{३}$ $\frac{१}{५}$ $\frac{१}{६}$ $\frac{१}{४}$ दृश्यम् ६। अत्रेष्टमेकं १ राशिं प्रकल्प्य प्राग्वज्जातो राशिः १२० ॥

शेषजातौ प्रश्नान्तरम्—

**स्वार्धं प्रादात् प्रयागे नवलवयुगलं योऽवशेषाच्च काश्यां**
**शेषाङ्घ्रिं शुल्कहेतोः पथि दशमलवान् षट् च शेषाद् गयायाम्।**
**शिष्टा निष्कत्रिषष्टिर्निजगृहमनया तीर्थपान्थः प्रयात-**
**स्तस्य द्रव्यप्रमाणं वद यदि भवता शेषजातिः श्रुताऽस्ति ॥३॥**

भा०—किसी तीर्थयात्री ने अपने द्रव्य (रुपये) का आधा ($\frac{१}{२}$) प्रयाग में खर्च किया, फिर शेष का $\frac{२}{९}$ काशी में खर्च किया, फिर बचे हुए का $\frac{१}{४}$ किराये में खर्च किया, शेष का $\frac{६}{१०}$ गया में खर्च किया, इस प्रकार खर्च करने पर उसके पास ६३ रुपये बचे, वह लेकर घर लौट गया तो बताओ उसके पास आरम्भ में कुल कितने रुपये थे, यदि तुम शेषजाति गणित जानते हो ३ ॥

यहाँ आलाप के अनुसार इष्ट १ कल्पना करके आधा $\frac{१}{२}$ प्रयाग में, फिर बचे हुए ($१-\frac{१}{२}=\frac{१}{२}$) आधा के $\frac{२}{९}$ अर्थात् $\frac{१}{२}\times\frac{२}{९}=\frac{१}{९}$ काशी में, फिर शेष $\frac{१}{२}-\frac{१}{९}=\frac{७}{१८}$ के $\frac{१}{४}$ अर्थात् $\frac{७}{७२}$ किराये में, फिर बचे हुए $\frac{७}{१८}-\frac{७}{७२}=\frac{२१}{७२}=\frac{७}{२४}$ के $\frac{६}{१०}$ अर्थात् $\frac{७}{२४}\times\frac{६}{१०}=\frac{७}{४०}$ गया में खर्च हुआ। अतः शेष $\frac{७}{२४}-\frac{७}{४०}=\frac{१४}{१२०}=\frac{७}{६०}$ इससे इष्ट गुणित दृष्ट ६३ × १ में भाग देने से $६३\div\frac{७}{६०}=\frac{६३\times६०}{७}=५४०$ यह कुल द्रव्य की संख्या हुई ॥

इसी को ग्रन्थकार ने संक्षेप से संस्कृत में बताया है। यथा—

न्यासः $\frac{१}{२}$ $\frac{२}{९}$ $\frac{१}{४}$ $\frac{६}{१०}$ | दृश्यम् ६३। अत्र रूपं १ राशिं प्रकल्प्य भागान् शेषात् शेषादपास्य जातम् $\frac{७}{६०}$। अथवा भागापवाहविधिना सवर्णिते जातम् $\frac{७}{६०}$। अनेन दृष्टे ६३ इष्टगुणिते भक्ते जातं द्रव्यप्रमाणम् ५४०। इदं विलोमसूत्रेणापि सिद्ध्यति।

अथ शेषलवे शेषजातौ विशेषसूत्रम् ( क्षेपकम् )—

"छिद्घातभक्तेन लवोनहारघातेन भाज्यः प्रकटाख्यराशिः।
राशिर्भवेच्छेषलवे तथेदं विलोमसूत्रादपि सिद्धिमेति ॥"

सं०—छिद्घातभक्तेन लवोनहारघातेन दृश्यराशिर्भाज्यः 'फलं' शेषलवे राशिर्भवेत्। तथा इदं विलोमसूत्रादपि सिद्धिमेति।

भा०—[ शेष जाति में यह विशेष सूत्र ( प्रकार ) है कि ] जितने अंश हर हों उनमें अपने-अपने हरों में अंशों को घटा कर, शेष के घात में हरों के घात के भाग देकर, जो हो उससे दृष्ट राशि में भाग देने से लब्धि राशि हो जाती है। अथवा विलोम विधि से भी शेष जाति में राशि समझी जाती है। अर्थात् विलोम विधि से जो निष्पन्न संख्या हो उससे इष्टगुणित इष्ट में भाग देने से भी राशि हो जाती है।

जैसे पूर्व उदाहरण में अंश हर = $\frac{१}{२}$ $\frac{२}{९}$, $\frac{१}{४}$, $\frac{६}{१०}$ और इष्ट ६३। यहाँ हरों में अपने-अपने अंशों को घटा कर उनके घात—१ × ७ × ३ × ४ इसमें हरों के घात २ × ९ × ४ × १० के भाग देने से निष्पन्न संख्या $\frac{१ \times ७ \times ३ \times ४}{२ \times ९ \times ४ \times १०}$ = $\frac{७}{६०}$ यह पूर्वविधि से निष्पन्नाङ्क के समान ही हुई अतः इस ( $\frac{७}{६०}$ ) से इष्टगुणित दृष्ट ६३ × १ में भाग देने से लब्धि ५४० पूर्व-तुल्य ही हुई। यह प्रकार पूर्व प्रकार से सरल है।

तथा "तलस्थहारेण हरं निहन्यात् स्वांशाधिकोनेन तु तेन भागान्" इस विलोम सूत्र से भी निष्पन्न संख्या जानने के लिये न्यास—

| न्यास | |
|---|---|
| $\frac{१}{२}$ $\frac{२}{९}$ $\frac{१}{४}$ $\frac{६}{१०}$ | यहाँ उक्त विधि से क्रिया करने से $\frac{१ \times ४ \times ३ \times ७}{२ \times १० \times ४ \times ९}$ = $\frac{७}{६०}$ यह पूर्व-तुल्य ही निष्पन्न संख्या हुई इससे दृष्ट गुणित दृष्ट ६३ में भाग देने से राशि पूर्वतुल्य ही ५४० हुई। यह प्रकार भी पूर्व प्रकार से सुलभ है। |

इसी क्रिया को ग्रन्थकार ने संस्कृत में दिखलाया है।

प्र० न्या०—यथा "स्वार्धं प्रादात्" इत्याद्युदाहरणे दृश्यः = ६३, तथा दानमानानि $\frac{1}{2}$, $\frac{2}{3}$, $\frac{1}{4}$, $\frac{6}{10}$ । अथ हरघातभक्तेन लवोनहारघातेन $= \frac{१ \times ७ \times ३ \times ४}{२ \times ९ \times ४ \times १०} = \frac{७}{६०}$ अनेन दृष्टराशिर्भक्तो जातोऽभीष्टराशिः ५४० ।

अत्रोपपत्तिः—शेषलवे स्वांशैरूनो राशिरवशिष्टो दृश्यसमो भवतीत्येव—"स्वांशाधिकोनः खलु यत्र तत्र"—"तलस्थहारेण हरं निहन्यात् स्वांशाधिकोनेन तु तेन भागान्" इति सूत्रेण छिद्घातश्छेदो, लवोनहरघातश्च लवो भवति, तेन यदि रूपमितो राशिस्तदोद्दिष्टदृश्यराशिना किमित्युद्दिष्टराशिर्भवितुमर्हतीत्युपपन्नम् ।

अपरः प्रश्नः –

पञ्चांशोऽलिकुलात् कदम्बमगमत् त्र्यंशः शिलीन्ध्रं तयो-
र्विश्लेषस्त्रिगुणो मृगाक्षि ! कुटजं दोलायमानोऽपरः ।
कान्ते ! केतक-मालती-परिमल-प्राप्तैककाल-प्रिया-
दूताहूत इतस्ततो भ्रमति खे भृङ्गोऽलिसंख्यां वद ॥ ४ ॥

सं०—हे कान्ते ! अलिकुलात् पञ्चमांशः कदम्बं प्रति, त्र्यंशः शिलीन्ध्रं प्रति अगमत् । तयोर्विश्लेषस्त्रिगुणः ( अन्तरं त्रिगुणितं ) कुटजं अगमत् । एवं हे मृगाक्षि ! अपरः ( अवशिष्ट एको भ्रमरः ) केतक-मालत्योः परिमलावेव प्राप्तौ एककाले प्रियादूतौ ताभ्यामाहूत आमन्त्रितः खे (आकाशे) इतस्ततो भ्रमति । तदाऽलिसंख्यां वदेति प्रश्नः ॥४॥

भा०—हे प्रिये ! भ्रमर के समूह से $\frac{1}{5}$ कदम्ब पर, $\frac{1}{3}$ शिलीन्ध्र पुष्प पर, इन दोनों के अन्तर त्रिगुणित { ( $\frac{1}{3} - \frac{1}{5}$ ) × ३ = $\frac{2}{5}$ } कुटज पुष्प पर चला गया, हे मृगाक्षि ! इस प्रकार उस समूह से बचा हुआ १ भृङ्ग एक ही समय में केतकी और मालती रूपिणी प्रिया के आये हुए परिमल रूप दूत से आमन्त्रित होकर आकाश में इधर-उधर ( कभी मालती की ओर, कभी केतकी की ओर ) भ्रमण करता (मंडराता) रहा । तो कुल भ्रमर की संख्या बताओ ॥ ४ ॥

उत्तर क्रिया संस्कृत में स्पष्ट ही है । यथा—

प्र० न्यासः—अंशाः $\frac{1}{5}$, $\frac{1}{3}$, $\frac{2}{5}$ । दृश्यम् = १ । अत्रेष्टराशिः = १ ।

प्रश्नोक्त्या $\frac{१}{५}+\frac{१}{३}+(\frac{१}{३}-\frac{१}{५})\times ३=\frac{१}{५}+\frac{१}{३}+\frac{२}{५}=\frac{१४}{१५}$ इष्टराशेः १ अस्माद्विशोध्य $\frac{१}{१५}$ अनेन इष्टाहतं दृष्टं भक्तं जातमलिसंख्यामानम् १५॥

[ इतीष्टकर्म ]

— ० —

अथ संक्रमणे ( योगान्तरज्ञानाद्राशिज्ञाने ) करणसूत्रम् —

**योगोऽन्तरेणोनयुतोऽर्धितस्तौ राशी स्मृतं संक्रमणाख्यमेतत् ।**

सं० — योगः पृथगन्तरेणोनयुतो दलितस्तौ राशी स्यातां, एतत् संक्रमणाख्यं स्मृतम् ।

भा० — ( किसी दो संख्या का योग और अन्तर ज्ञात हो तो ) योग में अन्तर को जोड़ करके आधा करने से तथा अन्तर को घटा कर आधा करने से क्रम से दोनों संख्या होनी है। यह संक्रमण गणित कहलाता है।

जैसे - दो संख्या का योग=१५०, और अन्तर = १० है तो दोनों संख्याओं को बताओ।

यहाँ योग (१५०) में अन्तर १० को जोड़कर आधा किया तो $\frac{१६०}{२}=८०$ यह प्रथम संख्या। तथा योग में अन्तर को घटा कर आधा किया तो $\frac{१४०}{२}$ $=७०$ यह दूसरी संख्या हुई।

उप० — यदि राश्योर्योगः = यो = रा + रा । अन्तरं = अं = रा − रा तदा यो − अं = रा × २ ∴ $\frac{\text{यो} - \text{अं}}{२}$ = रा । तथा यो + अं = रा × २ ∴ $\frac{\text{यो} + \text{अं}}{२}$ = रा, इत्युपपन्नम् ।

अत्रोद्देशकः —

**ययोर्योगः शतं सैकं वियोगः पञ्चविंशतिः ।**
**तौ राशी वद मे वत्स ! वेत्सि संक्रमणं यदि ॥१॥**

भा० — जिन दो संख्याओं का योग = १०१ और अन्तर = २५ है तो दोनों संख्याओं को बताओ। उत्तर नीचे स्पष्ट है। यथा —

प्र० न्यासः — योगः = १०१ । अन्तरम् = २५ तदा सूत्रोक्त्या जातौ राशी ३८।६३ ॥

वर्गान्तरान्तरज्ञाने राशिज्ञानाय सूत्रम्—

**वर्गान्तरं राशिवियोगभक्तं योगस्ततः प्रोक्तवदेव राशी ॥१॥**

सं०—राश्योर्वर्गान्तरं राशिवियोगेन भक्तं लब्धो योगस्ततः प्रोक्तवत् ('योगोऽन्तरेणोन' इति सूत्रोक्त्या) राशी साध्यौ।

भा०—(दो संख्याओं का वर्गान्तर तथा अन्तर ज्ञात हो तो) वर्गान्तर में अन्तर के भाग देने से लब्धि योग होता है, योग जानकर पूर्ववत् दोनों संख्या का ज्ञान करना।

यथा—किसी दो संख्याओं का वर्गान्तर १७५ और अन्तर ५ है तो दोनों संख्याओं को बताओ।

उत्तर—वर्गान्तर १७५ में अन्तर ५ के भाग देने से लब्धि ३५ यह योग हुआ। इसमें अन्तर को जोड़ और घटाकर, आधा करने से दोनों संख्याएँ २० और १५ हुईं।

उप०—"तयोर्योगान्तराहतिर्वर्गान्तरं भवेदिति" यो×अं = वअं, अतः

$$\text{यो} = \frac{\text{वअ}}{\text{अ}}$$ अत उक्तवद्राशिज्ञानं सुगममित्युपपन्नम्।

ग्रन्थकृत उदाहरणम्—

**राश्योर्ययोर्वियोगोऽष्टौ तत्कृत्योश्च चतुःशती।**
**विवरं वद तौ राशी शीघ्रं गणितकोविद! ॥ १ ॥**

सं०—ययोः राश्योः वियोगः अष्टौ ८, तयोर्वर्गान्तरं = ४००, तौ राशी शीघ्रं वद, इति प्रश्नः।

भा०—जिन दो संख्याओं का अन्तर ८ और वर्गान्तर ४०० है उन दोनों संख्याओं को बताओ। इस प्रश्न का उत्तर नीचे स्पष्ट है।

प्र०—उत्तरार्थं न्यासः—राश्यन्तरम् = ८। वर्गान्तरम् ४०० सूत्रोक्त्या राश्यन्तरेण वर्गान्तरं भक्तं जातो योगः = $\frac{४००}{८}$ = ५० अतो "योगोन्तरेणोनयुत" इत्यादिना जातौ राशी २१।२९ ॥

अथ किञ्चिद्वर्गकर्म प्रोच्यते—

**इष्टकृतिरष्टगुणिता व्येका दलिता विभाजितेष्टेन।**
**एकः स्यादस्य कृतिर्दलिता सैकाऽपरो राशिः ॥ १ ॥**

रूपं द्विगुणेष्टहृतं सेष्टं प्रथमोऽथ वाऽपरो रूपम् ।
कृतियुतिवियुती व्येके वर्गौ स्यातां ययो राश्योः ॥२॥

सं०—ययो राश्योः कृतियुतिवियुती व्येके वर्गौ स्यातां तद्राशिज्ञानार्थं इष्टकृतिः अष्टगुणिता व्येका (एकोना) दलिता (अर्धिता) इष्टेन विभाजिता एको राशिः स्यात् । अस्य कृतिः दलिता सैका, अपरो राशिः स्यात् ।

अथवा—रूपं (१) द्विगुणेष्टहृतं, सेष्टं (इष्टेन सहितं) प्रथमो राशिः । अपरो राशिः रूपम् १ स्यात् ।

भा०—जिन दो संख्याओं के वर्गयोग में १ घटाने से, तथा वर्गान्तर में भी १ घटाने से शेष वर्गाङ्क ही रहता है । उन दोनों संख्याओं को जानने के लिये कोई भी इष्ट कल्पना करके, उसके वर्ग को ८ से गुनाकर, उसमें १ घटाकर, आधा करना । फिर उसमें इष्ट के भाग देने से प्रथम संख्या होती है । उस (प्रथम) संख्या के वर्ग के आधा में १ जोड़ने से दूसरी संख्या होती है ।

अथवा—कोई इष्ट कल्पना करके द्विगुणित उसी इष्ट से १ में भाग देकर लब्धि में इष्ट को जोड़ने से प्रथम संख्या और दूसरी संख्या १ को समझना । जिन दोनों के वर्गयोग और वर्गान्तर में १ घटाने पर भी वर्गाङ्क ही संख्या रहती है ।

उप०—यदि राशी य । र, एतयोः कृतिवियुतिर्व्येका मूलदा $य^2 - र^2 - १ = य^2 - र^2 - २ + १$, अतः आद्यन्त मूलयोर्द्विघ्नघातस्य मध्यपदसमत्वात् $- य \times २ = - र^2 - २ \therefore य = \frac{र^2}{२} + १$, एतदुत्थापनेन जातौ राशी $\frac{र^2}{२} + १$ । र अनयोर्वर्गयोगो निरेकः $\frac{र^4}{४} + र^2$ २ अयं वर्ग इति "सति सम्भवे तु कृत्यापवर्त्यात्र पदे प्रसाध्ये" इति रवर्गेणापवर्त्य "इष्टभक्तो द्विधा क्षेप इष्टोनाढ्यो दलीकृतः" इत्यादिवर्गप्रकृतिविधिना कनिष्ठं प्रकृतिवर्णमानम् $= \frac{इ^2 ८ - १}{२ इ} = र$ अयमेको राशिः । अन्यस्तु $\frac{र^2}{२} + १$ इत्युपपन्नः प्रथमप्रकारः ॥

अथवा—यदि राशी य । १ अनयोर्वर्गयुतिर्निरेका मूलदा भवत्येवेत्येकालापो घटते । तथा राश्योरेतयोर्वर्गान्तरं निरेकं = य$^{२}$ १−२, इदं मूलदमतोऽत्र (−२ इ) इतीष्टं प्रकल्प्य 'इष्टभक्तो द्विधा क्षेप' इत्यादिवर्गप्रकृत्या कनिष्ठमानम् $= \frac{-२}{-इ२ \times २} - \frac{(-२ इ)}{२} = \frac{१}{इ२} + इ =$ य, अयं प्रथमो राशिरन्यस्तु रूपमेवेत्युपपन्नं "रूपं द्विगुणेष्टहृतमि"ति ॥

अत्रोद्देशकः—

राश्योर्ययोः कृतिवियोगयुती निरेके मूलप्रदे प्रवद तौ मम मित्र ! यत्र ।
क्लिश्यन्ति बीजगणिते पटवोऽपि मूढाः षोढोक्तगूढगणितं परिभावयन्तः ॥

सं०—हे मित्र ! ययो राश्योः कृतिवियोगयुती निरेके मूलप्रदे भवतस्तौ राशी वदेति प्रश्नः ।

भा०—हे मित्र ! जिन दो संख्याओं के वर्गयोग और वर्गान्तर दोनों में १ घटाने पर भी शेष वर्गाङ्क ही रहता है, उन दोनों संख्याओं को बताओ। जिसके जानने में ६ प्रकार के गणित ( योग, अन्तर, गुणन, भजन, वर्ग और मूल ) के परिशीलन करनेवाले बीजगणित में परम पटु होने पर भी मूढ़ के समान क्लेश पाते हैं ।

इस प्रश्न की उत्तर क्रिया नीचे संस्कृत में स्पष्ट ही है ।

ग्र० न्या०—अत्र प्रथमानयने कल्पितमिष्टम् $\frac{१}{२}$ । अस्य कृतिः $\frac{१}{४}$ । अष्टगुणा जातः २ । अयं व्येकः $\frac{१}{१}$ । दलितः $\frac{१}{२}$ । इष्टेन $\frac{१}{२}$ हृतो जातः प्रथमो राशिः १ । अस्य कृतिः १ । दलिता $\frac{१}{२}$ । सैका $\frac{३}{२}$ अयमपरो राशिः । एवमेतौ राशी $\frac{१}{१}$ । $\frac{३}{२}$ । एवमेकेनेष्टेन जातौ राशी $\frac{७}{२}$, $\frac{५७}{८}$ । द्विकेन $\frac{३१}{४}$, $\frac{९९३}{३२}$ ।

अथ द्वितीयप्रकारेणेष्टम् १। अनेन द्विगुणेन २। रूपं भक्तम् $\frac{१}{२}$ । इष्टेन सहितं जातः प्रथमो राशिः $\frac{३}{२}$ । द्वितीयो रूपम् १ एवं राशी $\frac{३}{२}$, $\frac{१}{१}$ । एवं द्विकेन $\frac{९}{४}$, $\frac{१}{१}$। त्रिकेण $\frac{१९}{६}$, $\frac{१}{१}$। त्र्यंशेन $\frac{१}{३}$ जातौ राशी $\frac{११}{६}$, $\frac{१}{१}$ ।

अन्यत् सूत्रम् ( तृतीयरीतिः )—

**इष्टस्य वर्गवर्गो घनश्च तावष्टसंगुणौ प्रथमः ।**
**सैको राशी स्यातामेवं व्यक्तेऽथ वाऽव्यक्ते ॥ ३ ॥**

सं०—इष्टस्य वर्गवर्गः कार्यः, घनश्च कार्यः 'पृथक्' तौ अष्टसंगुणौ कार्यौ तत्र प्रथमः सैकः कार्य. तौ राशी स्याताम् । एव व्यक्तेऽथवाऽव्यक्ते राशी ज्ञेयौ ॥ ३ ॥

भा०—अथवा, कोई इष्ट कल्पना करके उसका वर्गवर्ग और दूसरे स्थान में घन करे, दोनों को ८ से गुना करे, और प्रथम में १ जोड़े (और दूसरे को ज्यों के त्यों रहने दे) तो ये ही वे दोनों संख्याएँ होंगी जिनके वर्गयोग और वर्गान्तर में १ घटाने पर वर्गाङ्क रहते हैं । इस प्रकार व्यक्त और अव्यक्त दोनों गणित में राशि का ज्ञान होता है ॥ ३ ॥

उ०—इष्टम् $\frac{१}{२}$ । अस्य वर्गवर्गः $\frac{१}{१६}$ । अष्टघ्नः $\frac{१}{२}$ । सैको जातः प्रथमो राशिः $\frac{३}{२}$ । पुनरिष्टम् $\frac{१}{२}$ । अस्य घनः $\frac{१}{८}$ । अष्टगुणो जातो द्वितीयो राशिः $\frac{१}{१}$ । एव जातौ राशी $\frac{३}{२}$ $\frac{१}{१}$ ।

अथैकेष्टेन ९।८ । द्विकेन १२९ ।६४ । त्रिकेण ६४९।२१६ ।

उप०—कल्पितराशी अ+१ । क, अनयोः कृतियुतिवियुती व्येके $अ^{२}+२अ+क^{२}$ । $अ^{२}+२अ-क^{२}$ । इमौ वर्गावतोऽत्र यदि $२अ=ग^{२}$, तदा मूलग्रहणरीत्या द्वयोर्मूलयोर्द्विघ्नघातस्य शेषसमत्वात् $अ\times ग\,२=क^{२}$ तथा $अ=\frac{ग^{२}}{२}$ अतः $ग^{३}=क^{२}$ । अत्र (ग) मानमिष्टं तथा कल्प्यं यथा 'अ' मानमभिन्नं स्यात्, एवं यदि $ग=इ^{२}\,४$ तदा $अ=इ^{४}\,८$ = । तथा $क^{२}=ग^{३}=इ^{२}\,६४$, $\therefore क=इ^{३}\,८$ । अतः स्वस्वमानेनोत्थाप्य जातौ राशी $=इ^{४}\,८+१$ । $इ^{३}\,८$, अत उपपन्नम् ॥

एवं सर्वेष्वपि प्रकारेष्विष्टवशादानन्त्यम् ॥

पाटोस्त्रोपमं बीजं गूढमित्यवभासते ।
नास्ति गूढममूढानां नैव षोढेत्यनेकधा ॥ ४ ॥
अस्ति त्रैराशिकं पाटी बीजं च विमला मतिः ।
किमज्ञातं सुबुद्धीनामतो मन्दार्थमुच्यते ॥ ५ ॥

भा०—बीजगणित भी पाटीगणित के समान ही है, किन्तु गूढ़ (कठिन) सा जान पड़ता है । परन्तु बुद्धिमान् के लिये कुछ भी कठिन नहीं है, और ६ ही प्रकार का नहीं, अनेक भेद का है ॥४॥ त्रैराशिक ही पाटी (व्यक्तगणित)

और निर्मल बुद्धि ही वीज ( अव्यक्तगणित ) है। अतः सुबुद्धिवालों को कौन सा पदार्थ अज्ञात रह सकता है। मैं तो मन्द बुद्धियों के लिये इस गणित-भेद को कहता हूँ॥ ५॥

स्पष्टार्थम्

[ इति वर्गकर्म ]

—:o:—

### अथ गुणकर्म

तत्र दृष्टमूलजातौ करणसूत्रं वृत्तद्वयम्—

**गुणघ्नमूलोनयुतस्य राशेर्दृष्टस्य युक्तस्य गुणार्धकृत्या।**
**मूलं गुणार्धेन युतं विहीनं वर्गीकृतं प्रष्टुरभीष्टराशिः॥ १॥**
**यदा लवैश्चोनयुतः स राशिरेकेन भागोनयुतेन भक्त्वा।**
**दृश्यं तथा मूलगुणं च ताभ्यां साध्यस्ततः प्रोक्तवदेव राशिः॥२॥**

सं०—गुणार्धकृत्या युक्तस्य गुणघ्नमूलोनयुतस्य दृष्टस्य राशेर्मूलं ग्राह्यं तत् क्रमात् गुणार्धेन युतं विहीनं वर्गीकृतं प्रष्टुः ( प्रश्नकर्तुः ) अभीष्टराशिर्भवति॥

यदि राशिः स्वमूलेन केनचिद् गुणितेन ऊनो दृष्टतदा गुणार्धकृत्या युक्तस्य तस्य दृष्टस्य यत् पदं तद् गुणार्धेन युक्तं कार्यं, यदि गुणघ्नमूलयुतो दृष्टस्तर्हि हीनं कार्यं तस्य वर्गो राशिः स्यादिति क्रमादन्वयो ज्ञेयः॥

यदा स राशिर्लवैः स्वभागैश्चाप्यूनयुतः स्यात् तदा 'क्रमात्' भागोनयुतेन ( भागोने सति भागोनेन, भागयुते सति भागयुतेन ) एकेन दृश्यं तथा मूलगुणं भक्त्वा ततः ( ताभ्यां दृश्यमूलगुणाभ्यां ) प्रोक्तवद् ( गुणार्धकृत्येत्यादि-विधिना ) राशिः साध्यः॥

भा०—(कोई राशि अपने इष्टाङ्क गुणित मूल से ऊन या युक्त होकर दृश्य हुई हो तो ) मूल गुणक के आधे का वर्ग दृश्य संख्या में जोड़ कर मूल लेना। उसमें क्रम से मूल गुणक के आधा जोड़ना और घटाना ( अर्थात् इष्टगुणित मूल से ऊन होकर दृश्य हो वहाँ गुणकार्ध को जोड़ना तथा यदि इष्ट गुणित मूल युक्त होकर दृश्य हो तो उक्त मूल में गुणकार्ध घटाना ) फिर उसका वर्ग कर लेने से प्रश्नकर्ता की अभीष्टराशि संख्या होती है॥१॥

यदि राशि मूलोन या मूलयुत होकर पुनः अपने किसी भाग से भी ऊन या युत होकर दृश्य बनता हो तो—उस भाग को १ में ऊन या युत कर ( यदि भाग ऊन हुआ हो तो ऊन कर, यदि युत हुआ हो तो युत कर ) पृथक् पृथक् दृश्य और मूल गुणक में भाग देकर फिर इन दृश्य और मूल गुणक पर से प्रथम श्लोक के अनुसार राशि का साधन करना चाहिये ॥२॥

जैसे किसी ने पूछा कि—वह कौन राशि है ? जिसमें अपने ५ गुना मूल घटाने से १४ बचता है ? तो यहाँ ५ गुणघ्न मूलोन दृश्य=१४। और मूल गुणक = ५ है, अतः गुणार्ध ( $\frac{५}{२}$ ) के वर्ग $\frac{२५}{४}$ को दृश्य में जोड़ने से $१४ + \frac{२५}{४} = \frac{८१}{४}$ इसके मूल $\frac{९}{२}$ में गुणार्ध $\frac{५}{२}$ जोड़ने से $\frac{९}{२} + \frac{५}{२} = \frac{१४}{२} = ७$ इसका वर्ग=४९ यही राशि हुई।

अन्य प्रश्न—जिसमें अपने ४ गुणित मूल जोड़ने से ११७ होता है वह कौन राशि है ? यहाँ मूलगुणक = ४, दृश्य = ११७. अतः गुणक के आधे २ का वर्ग ४ दृश्य में जोड़ने से १२१ इसका मूल ११ इसमें गुणार्ध २ घटाने से ९ इसका वर्ग=८१ यही राशि है।

भागोन युत सम्बन्ध प्रश्न—वह कौन सी राशि है जिसमें अपना ८ गुणित मूल और अपना $\frac{२}{५}$वाँ भाग घटा देते हैं तो १५ बचता है ? यहाँ मूलगुणक =८ और दृश्य = १५, परन्च अपना ( $\frac{२}{५}$ ) वाँ भाग भी ऊन है अतः १ में $\frac{२}{५}$ घटाकर शेष $\frac{३}{५}$ से दृश्य १५ में भाग देकर $\frac{१५}{१} \div \frac{३}{५} = \frac{१५ \times ५}{३} = २५$ यह दृश्य हुआ। तथा उसी शेष $\frac{३}{५}$ से मूल गुणक ८ में भाग दिया तो $\frac{४०}{३}$ यह मूल गुणक हुआ। अत गुणार्ध $\frac{२०}{३}$ के वर्ग $\frac{४००}{९}$ में दृश्य २५ को जोड़ने से $\frac{४००}{९} + २५ \frac{६२५}{९}$ इसका मूल $\frac{२५}{३}$ इसमें गुणार्ध $\frac{२०}{३}$ जोड़ने से $\frac{४५}{३} = १५$ इसका वर्ग २२५ यही राशि है।

उप०—अत्र प्रश्ने वर्गात्मको राशिर्भवत्यतः कल्प्यते राशिः=$रा^२$। तदा प्रश्नोक्त्या दृष्टः=$दृ = रा^२ \mp गुरा$। अत्र पक्षयोः $(गु\frac{१}{२})^२$ इदं संयोज्य मूले

$$\sqrt{दृ + \left(\frac{गु}{२}\right)^२} = रा \mp \frac{गु}{२} \therefore \sqrt{दृ + \left(\frac{गु}{२}\right)^२} \pm \frac{गु}{२} = रा ।$$

अयं वर्गीकृतो राशिर्भवितुमर्हतीत्युपपन्नः प्रथमः प्रकारः।

४

तथा यदि दृश्यः $= \text{रा}^2 \overline{+} \text{रा}^2 \times \frac{\text{क}}{\text{ग}} \overline{+} \text{रा} \times \text{गु}० = \text{रा}^2 \left(१ \overline{+} \frac{\text{क}}{\text{ग}}\right)$ $\overline{+} \text{रा} \times \text{गु}० \therefore \frac{\text{दृ}}{१ \overline{+} \frac{\text{क}}{\text{ग}}} = \text{रा}^2 + \frac{\text{रा} \times \text{गु}०}{१ \overline{+} \frac{\text{क}}{\text{ग}}}$ अतोऽत्र $\left(\frac{\text{दृ}}{१ \overline{+} \frac{\text{क}}{\text{ग}}}\right)$

इदं दृश्यं, तथा $\left(\frac{\text{गु}}{१ \overline{+} \frac{\text{क}}{\text{ग}}}\right)$ इदं गुणकं प्रकल्प्योक्तयुक्त्या राश्यानयन-मुपपद्यते ॥

मूलोने दृष्टे तावदुदाहरणम् —

बाले ! मरालकुलमूलदलानि सप्त तीरे विलासभरमन्थरगाण्यपश्यम् ।
कुर्वच्च केलिकलहं कलहंसयुग्मं शेषं जले वद मरालकुलप्रमाणम् ॥१॥

भा०—हे बाले ! किसी हंस समूह के मूल का सप्त गुणित आधा ($\frac{७}{२}$) केलि क्रीड़ा करता हुआ धीरे-धीरे जल से बाहर सरोवर के तट पर पहुँच गया, और उनमें से बचे हुए दो हंस को जल में ही क्रीड़ा करते हुए मैंने देखा तो बताओ हंस समूह की कितनी संख्या थी ?

उत्तर संस्कृत में नीचे स्पष्ट है ॥ १ ॥

प्र. का.—न्यासः । मूलगुणः $\frac{७}{२}$ । दृष्टम् २ । दृष्टस्यास्य २ गुणार्धं कृत्वा $\frac{४९}{१६}$ युक्तस्य $\frac{८१}{१६}$ मूलम् $\frac{९}{४}$ । गुणार्धेन $\frac{७}{४}$ युतं $\frac{१६}{४}$ वर्गीकृतं जातं हंसकुलमानम् = १६

अथ मूलयुते दृष्टे चोदाहरणम्—

स्वपदैर्नवभिर्युक्तः स्याच्चत्वारिंशताधिकम् ।
शतद्वादशकं विद्वन् ! कः स राशिर्निगद्यताम् ॥ २ ॥

भा०—वह कौन राशि है ? जिसमें अपने ९ गुना मूल जोड़ने से १२४० होता है । इसकी उत्तर क्रिया नीचे स्पष्ट ही है ॥ २ ॥

प्र. का.—उत्तरार्थं न्यासः । मूलगुणः ९ । दृश्यम् १२४० । गुणार्ध—$\frac{९}{२}$ मस्य कृत्वा $\frac{८१}{४}$ युक्तं जातम् $\frac{५०४१}{४}$ । अस्य मूलं $\frac{७१}{२}$ । गुणार्धेन $\frac{९}{२}$ अत्र विहीनं $\frac{६२}{२}$ = ३१ वर्गीकृतं जातो राशिः ९६१ ॥ २ ॥

भागोने उदाहरणम्—

**यातं हंसकुलस्य मूलदशकं मेघागमे मानसं**
**प्रोड्डीय स्थलपद्मिनीवनमगादष्टांशकोऽम्भस्तटात् ।**
**बाले ! बालमृणालशालिनि जले केलिक्रियालालसं**
**दृष्टं हंसयुगत्रयं च सकलां यूथस्य सङ्ख्यां वद ! ॥३॥**

भा०—हे बाले ! किसी हंस समूह से उसके मूल १० गुणित के तुल्य वर्षा ऋतु आने पर मानस सरोवर को चला गया, तथा समस्त समूह के $\frac{१}{८}$ भाग जल के किनारे से उड़ कर स्थलकमलिनी पर चला गया, शेष तीन जोड़ी (= ६) हंस कोमल कमलनालों से शोभित जल में केलि की लालसा से जल में रह गया तो कुल हंस समूह की संख्या बताओ ? । उत्तर क्रिया नीचे स्पष्ट है ।

प्र. का.—उत्तरार्थं—न्यासः । मूलगुणः १० अष्टांशः $\frac{१}{८}$ । दृश्यम् ६ । यदा लवैश्चोनयुत इत्युक्तत्वादत्रैकेन भागोनेन $\frac{७}{८}$ दृश्यमूलगुणौ भक्त्वा जातं दृश्यम् $\frac{४८}{७}$ मूलगुणः $\frac{८०}{७}$ । गुणार्धम् $\frac{४०}{७}$ । अस्य कृत्या $\frac{१६००}{४९}$ युतम् $\frac{१९३६}{४९}$ अस्य मूलं $\frac{४४}{७}$ गुणार्धे $\frac{४०}{७}$ युक्तं १२ वर्गीकृतं जातो हंसराशिः १४४ ॥३॥

अथ भागमूलोने दृष्ट उदाहरणम्—

**पार्थः कर्णवधाय मार्गणगणं क्रुद्धो रणे संदधे**
**तस्यार्धेन निवार्य तच्छरगणं मूलैश्चतुर्भिर्हयान् ।**
**शल्यं षड्भिरथेषुभिस्त्रिभिरपि च्छत्रं ध्वजं कार्मुकं**
**चिच्छेदास्य शिरः शरेण कति ते यानर्जुनः संदधे ॥४॥**

भा०—रण में क्रुद्ध होकर अर्जुन ने, कर्ण को मारने के लिये, कुछ शरों को उठा कर, उसके आधे से तो कर्ण के फेंके हुए बाणों का निवारण किया और समस्त शरसंख्या के ४ गुणित मूल से कर्ण के घोड़े को मार गिराया, तब उसके पास १० शर बच गये उनमें से ६ से उसके सारथी को, ३ से कर्ण के छत्र, ध्वजा और धनुष को तथा १ से उसके शिर को काट गिराया तो बताओ कि वे शर कितने थे जिनको अर्जुन ने ग्रहण किया ? ॥ उत्तर पूर्ववत् स्पष्ट है ॥ ४ ॥

प्र. का.—न्यासः । भागः $\frac{१}{२}$ मूलगुणकः ४ । दृश्यम् १० यदा लवैश्चोनयुत इत्यादिना जातं बाणमानम् १०० ॥ ४ ॥

अपि च—

**अलिकुलदलमूलं मालतीं यातमष्टौ**
**निखिलनवमभागाश्चालिनी भृङ्गमेकम् ।**
**निशि परिमललुब्धं पद्ममध्ये निरुद्धं**
**प्रति रणति रणन्तं ब्रूहि कान्तेऽलिसङ्ख्याम् ॥ ५ ॥**

भा०—हे कान्ते ! किसी भ्रमर समूह से उसके आधे के मूल्य तुल्य और समस्त भ्रमर संख्या का $\frac{८}{९}$ भाग मालती पुष्प पर चला गया, उसमें से बचे हुए १ भ्रमर सुगन्ध के लोभवश रात्रि में कमल-कोश में वन्द होकर गूँज रहा था और दुसरी १ भ्रमरी भी बाहर में गूँज रही थी तो बताओ कुल भ्रमर-संख्या कितनी थी ? ॥ ५ ॥

प्र. का.—अत्र किल राशिनवांशाष्टकं राश्यर्धमूलं च राशेर्ऋणं द्वयं रूपं दृश्यम् । एतद्दूणं दृश्यं चार्धितं राश्यर्धस्य भवतीति । तत्रापि राश्यंशार्धं राश्यर्धस्यांशः स्यादिति भागः स एव ।

भा०—यहाँ राशि अवर्गाङ्क है, उसके आधे का मूल कहा गया है, अतः आधे पर से ही क्रिया करके राशि ज्ञान करना, फिर उसको दूना करने से राशि होगी । अतः आधे राशिज्ञानार्थं क्रिया करने के लिये मूल गुणक और दृश्य को भी आधा कर लेना, भाग तो जैसे पूर्णराशि का होता वैसे ही आधे का रहता है, इसलिये भाग उतना ही रखना । उपपत्ति नीचे के स्वरूप से स्पष्ट ही है । यथा—

अत्रोपपत्तिः—आलापोक्त्या $रा = अ^२ \times २ = अ_१ \times \frac{अ^२ \times २ \times ९}{८} \times २$

अर्धितेन $\frac{रा१}{२} = अ \frac{२}{१} = \frac{अ१}{२} + \frac{अ^२ \times ९}{८} + १$ इति स्वरूपावलोकनेन-कस्यापि राशेर्मूलगुणकं दृश्यं चार्धितं राश्यर्धस्य भवति. ताभ्यां यो राशिः स द्विगुणितोऽभीष्टराशिर्भवितुमर्हतीत्युपपन्नमाचार्योक्तं—"अत्र किलेत्यादि भागः स एवे"त्यन्तम् ॥ ५ ॥

गणित क्रिया नीचे संस्कृत में स्पष्ट ही है ॥

ग्रन्थकारः—उत्तरार्थं—न्यासः । भाग $\frac{1}{2}$ । मूलगुणकः $\frac{1}{2}$। दृश्यम् १ । राश्यर्धस्य स्यादिति भागन्यासोऽत्र । अतः प्राग्वल्लब्धं राशिदलम् ३६ । एतद्द्विगुणितमलिकुलमानम् ७२ ॥ ५ ॥

भागयुते उदाहरणम्—

**यो राशिरष्टादशभिः स्वमूलै राशित्रिभागेन समन्वितश्च ।**
**जातं शतद्वादशकं तमाशु जानीहि पाट्यां पटुताऽस्ति ते चेत् ॥६॥**

भा०—जो राशि ( संख्या ) अपने १८ गुणित मूल तथा अपने $\frac{1}{3}$ भाग से युक्त होने पर १२०० होती है वह राशि कौन है ? अगर तुम्हें पाटीगणित में पटुता है तो शीघ्र बताओ । उत्तर नीचे सुगम है ॥ ६ ॥

ग्र. का.—न्यासः । भागः $\frac{1}{3}$ । मूलगुणकः १८ । दृश्यम् १२०० । अत्रैकेन भागयुतेन $\frac{4}{3}$ मूलगुणं दृश्यं च भक्त्वा प्राग्वज्जातो राशिः ५७६ ॥ ६ ॥

इति गुणकर्म ।

—*—

अथ त्रैराशिके करणसूत्रं वृत्तम्—

**प्रमाणमिच्छा च समानजाती आद्यन्तयोस्तत्फलमन्यजाति ।**
**मध्ये तदिच्छाहतमाद्यहृत् स्यादिच्छाफलं व्यस्तविधिर्विलोमे ॥**

सं०—प्रमाणं इच्छा च द्वे समानजाती भवतः, ते आद्यन्तयोः स्थाप्ये, तत्फलं ( तयोः प्रमाणेच्छयोः फलं ) अन्यजातिमध्ये स्थाप्यं तत् इच्छाहतं आद्यहृत् ( आद्येन प्रमाणेन भक्तं ) इच्छाफलं भवति । विलोमे ( व्यस्तत्रैराशिके ) तु व्यस्तविधिर्भवति ( अर्थात् प्रमाणफलं प्रमाणेन हतं, इच्छया भक्तमिच्छाफलं भवतीत्यर्थः ) ॥ १ ॥

भा०—( प्रमाण, प्रमाणफल और इच्छा—इन तीन राशियों को जान कर, इच्छाफल जानने की क्रिया को त्रैराशिक कहते हैं ) प्रमाण और इच्छा—ये दोनों एक जाति होती है अतः इन दोनों को आदि और अन्त में रखना, तथा प्रमाणफल भिन्न जाति का होता है उसको बीच में रखना । उस ( प्रमाण फल ) को इच्छा से गुना करके, प्रमाण से भाग देने से, लब्धि इच्छाफल होता है ॥ १ ॥

वि०—यह सूत्र क्रमत्रैराशिक के लिये है। जहाँ प्रमाण से इच्छा के अधिक होने से प्रमाणफल से इच्छाफल भी अधिक हो, तथा प्रमाण से इच्छा के अल्प होने से प्रमाणफल से इच्छाफल भी अल्प हो तो क्रम त्रैराशिक, अन्यथा व्यस्त त्रैराशिक समझना चाहिये।

यथा—किसी ने पूछा कि—५ रुपये में १०० आम मिलते हैं तो ७ रुपये में कितने होंगे ?, इस प्रश्न में ५=प्रमाण और १००=प्रमाणफल है, तथा ७=इच्छा है, यहाँ प्रमाण और इच्छा एक जाति (रुपया) तथा प्रमाणफल उससे भिन्न जाति (आम) है। इन तीनों राशियों को जान कर इच्छा सम्बन्धी फल जानना है, तो प्रमाण से इच्छा अधिक है इसलिये प्रमाणफल से इच्छाफल अधिक होगा। यह एक बालक भी समझ सकता है अतः यहाँ क्रम त्रैराशिक की प्रवृत्ति हुई। इसलिये प्रमाणफल १०० को इच्छा ७ से गुनाकर, प्रमाण ५ का भाग दिया तो लब्धि $= \frac{१००\times७}{५} = १४०$

यह इच्छाफल (७ रुपये के आम) हुए।

अथवा, सूत्रानुसार न्यास— $\begin{matrix}\text{प्र} & \text{प्रफ} & \text{इ}\\ ५) & १०० & \times ७\end{matrix} = \frac{१००\times७}{५} = १४०$।

उप०—प्रमाण-प्रमाणफलयोर्यः सम्बन्धः स एव चेदिच्छा तत्फलयोरपि स्यात्तदैवानुपातविधिरिति क्षेत्रमितिअष्टाध्यायेन सिद्ध्यत्यतः $\frac{\text{प्रफ०}}{\text{प्र०}} = \frac{\text{इफ०}}{\text{इ०}}$

$\therefore \frac{\text{प्रफ}\times\text{इ}}{\text{प्र०}} = \text{इफ}$, इत्युपपद्यते त्रैराशिकम्।

यदि प्रमाणफलेच्छयोः सम्बन्धः इच्छाफलप्रमाणयोः सम्बन्धेन तुल्यस्तदा व्यस्तसम्बन्धतुल्यत्वाद्व्यस्तत्रैराशिकमित्युच्यते। यथा— $\frac{\text{प्रफ}}{\text{इ}} = \frac{\text{इफ}}{\text{प्र}}$

$\therefore \frac{\text{प्रफ}\times\text{प्र}}{\text{इ}} = \text{इफ}$। इत्युपपन्नं भवति ॥१॥

उदाहरणम्—

**कुङ्कुमस्य सदलं पलद्वयं निष्कसप्तमलवैस्त्रिभिर्यदि।**
**प्राप्यते सपदि मे वणिग्वर! ब्रूहि निष्कनवकेन तत् क्रियत्? ॥१॥**

सं०—हे वणिग्वर ! यदि त्रिभिर्निष्कसप्तमलवैः कुङ्कुमस्य सदलं पलद्वयं प्राप्यते तदा निष्कनवकेन कियत् ? इति मे सपदि ब्रूहीति प्रश्नः ।

भा०-हे वणिग्वर ! यदि $\frac{३}{७}$ निष्क में $\frac{५}{२}$ पल कुङ्कुम मिलते हैं तो ९ निष्क में कितने पल मिलेंगे ? शीघ्र बताओ। उत्तर नीचे संस्कृत में स्पष्ट है ॥२५॥

ग्र. का.—अत्र निष्कसप्तमलवत्रयं $\frac{३}{७}$ = प्रमाणम् । सदलं पलद्वयं = $\frac{५}{२}$ = प्रमाणफलम् । निष्कनवकम् = ९ = इच्छा, अत इच्छासम्बन्धिफलानयनार्थं न्यासः-$\frac{३}{७}$) $\frac{५}{२} \times ९ = \frac{५ \times ९}{२} \times \frac{७}{३} = \frac{१०५}{२}$ = पलानि इत्यत्र लब्धानि कुङ्कुम-पलानि ५२ । कर्षौ २ इति ॥

अपि च—

प्रकृष्टकर्पूरपलत्रिषष्ट्या चेल्लभ्यते निष्कचतुष्कयुक्तम् ।
शतं तदा द्वादशभिः सपादैः पलैः किमाचक्ष्व सखे ! विचिन्त्य ॥२॥

हे मित्र ! यदि ६३ पल कपूर के १०४ निष्क मिलते हैं, १२ + $\frac{१}{४}$ सवा बारह पल के कितने होंगे ?। उत्तर संस्कृत में नीचे देखिये ॥ २६ ॥

ग्र. का.—न्यासः । $\frac{६३}{१}$ । $\frac{१०४}{१}$ । $\frac{४९}{४}$ मध्यमिच्छागुणितं $\frac{५०९६}{४}$ छेदभक्तम् १२७४ आद्येन ६३ हृतं लब्धा निष्काः २० । शेषं १४ षोडशगुणितम् २२४ आद्येन भक्तं जाता द्रम्माः ३ । पणाः ८ । काकिण्यः ३ । वराटकाः ११$\frac{१}{३}$ ।

अन्यदुदाहरणम्—

द्रम्मद्वयेन साष्टांशा शालितण्डुलखारिका ।
लभ्या चेत् पणसप्तत्या तत् किं सपदि कथ्यताम् ? ॥३॥

ग्रन्थकारः—अत्र प्रमाणसजातीयकरणार्थं द्रम्मद्वयस्य पणीकृतस्य—
न्यासः । $\frac{३२}{१}$ $\frac{९}{८}$ $\frac{७०}{१}$ लब्धे खार्यौ २ । द्रोणाः ७ । आढकः १ । प्रस्थौ २ ।

इति त्रैराशिकम् ।

—०—

अथ व्यस्तत्रैराशिकम्—

**इच्छावृद्धौ फले ह्रासो ह्रासे वृद्धिः फलस्य तु।**
**व्यस्तं त्रैराशिकं तत्र ज्ञेयं गणितकोविदैः ॥२॥**

सं०—यत्र इच्छावृद्धौ फलस्य ह्रासः, इच्छाह्रासे फलस्य वृद्धिर्वा भवेत् तत्र व्यस्तं त्रैराशिकं कोविदैर्ज्ञेयम् ॥ २ ॥

भा०—( ऊपर क्रम त्रैराशिक में इच्छा की वृद्धि में फल की वृद्धि, और इच्छा के ह्रास में फल का ह्रास होता है ) जहाँ इच्छा की वृद्धि में फल का ह्रास और इच्छा के ह्रास में फल की वृद्धि हो वहाँ व्यस्त–त्रैराशिक होता है अर्थात् वहाँ प्रमाणफल को प्रमाण से गुना करके इच्छा के भाग देने से इच्छाफल होता है ॥ २ ॥

इस प्रकार व्यस्तविधि कहाँ होता है ? सो कहते हैं।

तद्यथा—

**जीवानां वयसो मौल्ये तौल्ये वर्णस्य हैमने।**
**भागहारे च राशीनां व्यस्तं त्रैराशिकं भवेत् ॥३॥**

सं०—जीवानां वयसो मौल्ये, वर्णस्य हैमने ( सौवर्णे ) तौल्ये तथा च राशीनां भागहारे—'इच्छावृद्धौ फले ह्रासत्वात्, इच्छाह्रासे च फले वृद्धित्वाद्' व्यस्तं त्रैराशिकं भवेत् ॥

भा०—जन्तुओं के वयस के मूल्य में तथा उत्तम के साथ अधम मोल वाले सोने के तौल में, किसी संख्या में भिन्न-भिन्न भाजक से भाग देने में व्यस्त-त्रैराशिक होता है ॥

वस्तुतः जहाँ अपनी वुद्धि से इच्छा की वृद्धि में फल का ह्रास और ह्रास में वृद्धि समझ में आवे वहाँ व्यस्त त्रैराशिक समझना ॥ ३ ॥

जैसे— किसी ने पूछा कि—किसी काम को ३ आदमी मिल कर १० दिन में करते हैं तो १५ आदमी मिल कर कितने दिन में करेंगे ? इस प्रश्न में स्पष्ट है कि जितने अधिक आदमी मिल कर काम करेंगे उतने ही कम दिन में काम होगा ? इस लिये यहां भी व्यस्त–त्रैराशिक हुआ। अतः प्रमाणफल

१० को प्रमाण ३ से गुना कर ३० इस में इच्छा १५ का भाग दिया तो लब्धि = २ दिन यही उत्तर हुआ ॥ ३ ॥

अत्रोदाहरणम्—

**प्राप्नोति चेत् षोडशवत्सरा स्त्री द्वात्रिंशतं विंशतिवत्सरा किम् ?।**
**द्विधूर्वहो निष्कचतुष्कमुक्षाः प्राप्नोति धूःषट्कवहस्तदा किम्?॥१॥**

भा०—यदि १६ वर्षवाली स्त्री का मूल्य ३२ रु० है तो २० वर्ष वयसवाली का क्या मोल होगा ?

२ धूरी में वहन करनेवाले वैल का मूल्य ४ निष्क है तो ६ धूरी में वहन करनेवाले वैल का मूल्य क्या होगा ?

यहाँ प्रथम प्रश्न में—स्त्री की वर्षसंख्या ज्यों-ज्यों बढ़ेगी त्यों-त्यों उसका मूल्य घटता जायगा ? ऐसेही द्वितीय प्रश्न से जैसे-जैसे धूरी आगे बढ़ेगी वैसेही ( कमजोर के कारण ) वैल का मूल्य कम होगा, इस लिये यहाँ दोनों प्रश्नों में व्यस्त-त्रैराशिक हुआ। उत्तर क्रिया नीचे स्पष्ट ही है।

प्र०का०—अत्र यथा यथा स्त्रिया वयसो वृद्धिस्तथा तथा तन्मूल्ये ह्रासत्वाद् व्यस्तत्रैराशिकम्। अतोऽत्र प्रमाणम् = १६। प्रमाणफलम् = ३२। इच्छा = २०। सूत्रानुसारेण प्रमाणफलं प्रमाणेन संगुण्य इच्छया विभज्य लब्धम्

$$= \frac{१६ \times ३२}{२०} = \frac{१२८}{५} = २५ + \frac{३}{५}।$$

एवं द्वितीयोदाहरणेऽपि $\frac{२ \times ४}{६} = १ + \frac{१}{३}$ = लब्धं निष्कमानम् ॥

अन्यदुदाहरणम्—

**दशवर्णं सुवर्णं चेद् गद्याणकमवाप्यते।**
**निष्केण तिथिवर्णं तु तदा वद कियन्मितम् ?॥**

भा०—१ निष्क में यदि १० रुपये भरी बिकनेवाला सोना १ गद्याणक भर मिलता है तो १५ रुपये भरीवाला सोना कितना मिलेगा ?

यहाँ भी ज्यों-ज्यों उत्तम ( अधिक वर्णवाला ) सोना होगा त्यों-त्यों १ निष्क में अल्प परिणाम में मिलेगा यह स्पष्ट है, अतः यहाँ भी व्यस्तत्रैराशिक हुआ। उत्तरक्रिया स्पष्ट है। यथा—

प्र.का.—अत्र प्रमाणम् १० । तत्फलम् १ इच्छा = १५ अतो व्यस्तत्रैरा-शिकसूत्रानुसारं लब्धा = $\frac{१० \times १}{१५} = \frac{२}{३}$ = गद्याणकमिति ॥

राशिभागहरणे उदाहरणम् —

**सप्ताढकेन मानेन राशौ शस्यस्य मापिते ।**
**यदि मानशतं जातं तदा पञ्चाढकेन किम् ? ॥३॥**

भा०—किसी अन्न की ढेरी को यदि ७ आढक के मान से मापते हैं तो तो १०० मान होते हैं । तो ५ आढक के मान से मापने में कितने होंगे ?

यहाँ भी जितना छोटा मान होगा उतने ही अधिक संख्या होगी, अतः व्यस्तत्रैराशिक हुआ । उत्तरक्रिया संस्कृत में देखिये—

प्र०क०—अत्र प्रमाणम् = ७ । तत्फलं १०० । इच्छा = ५। सूत्रानुसारेण लब्धा मानसंख्या = $\frac{७ \times १००}{५}$ = १४० ।

इति व्यस्तत्रैराशिकम् ।

—*—

अथ पञ्चराशिकादौ करणसूत्रं वृत्तम् —

**पञ्चसप्तनवराशिकादिकेऽन्योन्यपक्षनयनं फलच्छिदाम् ।**
**संविधाय बहुराशिजे वधे स्वल्पराशिवधभाजिते फलम् ॥१॥**

सं०—पञ्चसप्तनवराशिकादिके फलच्छिदां अन्योन्यपक्षनयनं संविधाय ( प्रमाणपक्षस्य फलं हरं च इच्छापक्षे, इच्छापक्षस्य हरं च प्रमाणपक्षे कृत्वा ) बहुराशिजे वधे स्वल्पराशिवधभाजिते सति फलं ( इच्छाफलं ) भवति ॥

भा०—पञ्चराशिक, सप्तराशिक, नवराशिक आदि ( एकादश, त्रयोदश-राशिक प्रभृति ) में फल और हरों (भिन्न संख्या में छन्दों) को परस्पर पक्ष-में परिवर्तन ( प्रमाणपक्षवाले को इच्छापक्ष में और इच्छापक्षवालों को प्रमाणपक्ष में रख ) कर, अधिक राशियों के घात में, अल्प राशि के घात से भाग देने पर लब्धि इच्छाफल होता है ।

जैसे किसी ने पूछा कि—यदि प्रत्येक आधे छँटाक वजनवाले २० रस-गुल्ले का मूल्य २ रुपये हैं तो प्रत्येक डेढ़ छटाँक वाले ३० रसगुल्ले का क्या मूल्य होगा ?

यहाँ प्रमाण और इच्छा पक्ष के न्यास —
बाँए भाग देखिये—

| प्र. | इ. |
|---|---|
| $\frac{1}{2}$ | $\frac{3}{2}$ |
| २० | ३० |
| २ | |

हर और फल को परस्पर पक्ष में रखने से दाहिने भाग में देखिये।

| अल्प | बहुत |
|---|---|
| १ | ३ |
| २ | २ |
| २० | ३० |
| | २ |

बहुत राशियों के घात ३×२×३०×२ में अल्पराशियों के घात १×२×२० के भाग देने से लब्धि = $\frac{3\times2\times30\times2}{1\times2\times20}$ = ९, रुपये। यही उत्तर हुआ। इसी प्रकार आगे ग्रन्थकार के अनेक प्रश्न हैं॥

उप०—त्रैराशिकद्वयादिना पञ्चराश्यादिफलानयनसूत्रमुपपद्यते।

| यथा—प्र का | इ का |
|---|---|
| प्र ध | इ ध |
| प्र फ | × |

अत्रानुपातो यदि प्रमाणकालेन प्रमाणफलं तदेष्टकालेन किमिति इफ = $\frac{\text{प्र फ} \times \text{इ का}}{\text{प्र का}}$ यदि प्रमाणधनेनेदं फलं तदेष्टधनेन किमिति जातमिष्टधनसम्बन्धिफलम् = $\frac{\text{प्र फ} \times \text{इ का} \times \text{इ ध}}{\text{प्र का} \times \text{प्र ध}}$ इत्युपपन्नम्॥

उदाहरणम्—

**मासे शतस्य यदि पञ्च कलान्तरं स्याद्**
**वर्षे गते भवति किं वद षोडशानाम्।**
**कालं तथा कथय मूलकलान्तराभ्यां**
**मूलं धनं गणक! कालफले विदित्वा॥१॥**

हे गणक! बताओ। यदि १ महीने में १०० का ५ रुपये सूद (ब्याज) होते हैं तो १२ महीने में १६ रुपये के कितने होंगे? और मूलधन तथा कलान्तर (सूद) जानकर काल बताओ। एवं काल और सूद जान कर मूलधन बताओ। उत्तरक्रिया संस्कृत में उक्तरीति से स्पष्ट ही है। यथा—

| प्र.का.-न्यासः। | | |
|---|---|---|
| | १ | १२ |
| | १०० | १६ |
| | ५ | ० |

| अन्योन्यपक्षनयने न्यासः। | | |
|---|---|---|
| | १ | १२ |
| | १०० | १६। |
| | ० | ५ |

बहूनां राशीनां वधः ९६०। अल्पराशिवधेन १०० अनेन भक्ते लब्धम् ९। शेषम् $\frac{६०}{१००}$ विंशत्याऽपवर्त्यं $\frac{३}{५}$ जातं कलान्तरम् $९\frac{३}{५}$। छेदघ्नरूपे कृते जातम् $\frac{४८}{५}$।

अथ कालज्ञानार्थं न्यासः ।

| | |
|---|---|
| १ | ० |
| १०० | १६ |
| ५ | $\frac{४८}{५}$ |

अन्योन्यपक्षनयने न्यासः ।

| | |
|---|---|
| १ | ० |
| १०० | १६ |
| ४८ | ५ |
| | ५ |

बहूनां राशीनां वधः ४८००। स्वल्पराशिवधेन ४०० भक्ते लब्धा मासाः १२।

मूलधनार्थं न्यासः ।

| | |
|---|---|
| १ | १२ |
| १०० | ० |
| ५ | $\frac{४८}{५}$ |

पूर्ववल्लब्धं मूलधनम् १६ । एवं सर्वत्र ।

अन्यदुदाहरणम्—

**सत्र्यंशमासेन शतस्य चेत् स्यात् कलान्तरं पञ्च सपञ्चमांशाः ।**
**मासैस्त्रिभिः पञ्चलवाधिकैस्तत् सार्धद्विषष्टेः फलमुच्यतां किम् ? ।३।**

$\frac{४}{३}$ मास में यदि १०० का $\frac{२६}{५}$ सूद होता है तो $\frac{१६}{५}$ मास में $\frac{१२५}{२}$ का कितना सूद होगा ?

उक्तरीति से इसका उत्तर संस्कृत में प्राचीन रीति से स्पष्ट है । यथा—

प्र.का.—न्यासः—

| | |
|---|---|
| ४ | १६ |
| ३ | ५ |
| १०० | १२५ |
| २६ | २ |
| ५ | × |

अत्र फलच्छिदामन्योन्यपक्षनयनं कृत्वा

| | |
|---|---|
| ४ | १६ |
| ५ | ३ |
| १०० | १२५ |
| २ | १ |
| ५ | २६ |

बहुराशिजे वधे १५६००० स्वल्पराशिवधेन २०००० अनेन भक्ते लब्धम् $\frac{३९}{५}$= कलान्तरम् । कालादिज्ञानार्थं पूर्ववत् ।।

यद्वा प्रकारान्तरेणाऽस्योदाहरणम्—न्यासः । प्र० $१\frac{१}{३}$ । १०० । $५\frac{१}{५}$ । इ० $३\frac{१}{५}$ । $६२\frac{१}{२}$ ।

अत्र सर्वेषां छेदघ्नरूपेषु लवा धनर्णमित्यादिना सवर्णने कृते जातम् प्र० $\frac{४}{३}$ । १००। $\frac{२६}{५}$ । इ० $\frac{१६}{५}$ । $\frac{१२५}{२}$। अन्योन्यपक्षनयनेन बहूनां राशीनां $\frac{२६}{५}$

$\frac{१२५}{२}$ । $\frac{१६}{५}$ वधः $\frac{५२०००}{५०}$ स्वल्पराश्योः $\frac{४}{३}$ । $\frac{१००}{१}$ अनयोर्वधः $\frac{४००}{३}$ । भागार्थं विपर्ययेण न्यासः $\frac{५२०००}{५०}$ । $\frac{३}{४००}$ । अंशाहतिः १५६००० । छेदवधेन २०००० भक्ता जातम् ७$\frac{४}{५}$ । छेदघ्नरूपे कृते जातं कलान्तरमिदम् $\frac{३९}{५}$ । एवं सर्वत्र ज्ञेयम् ।

नवीन रीति से उत्तर लिखने में लाघव-प्रकार यह हो सकता है, यथा—प्रमाणपक्ष में $\frac{४}{३}$ । १०० । $\frac{२६}{५}$ और इच्छापक्ष में $\frac{१६}{५}$ । $\frac{१२५}{२}$ हैं। प्रमाणफल को इच्छापक्ष में ले जाने पर प्रमाणपक्ष में अल्प ( केवल २ राशि ) $\frac{४}{३}$ । १०० तथा इच्छापक्ष में $\frac{१६}{५}$ । $\frac{१२५}{२}$ । $\frac{२६}{५}$ बहुराशि हुए । अतः बहुराशियों के घात में स्वल्पराशियों के घात के भाग देने से लब्धि $=\frac{१६}{५}\times\frac{१२५}{२}\times\frac{२६}{५}\div\frac{४}{३}\times\frac{१००}{१}=\left(\frac{१६}{५}\times\frac{१२५}{२}\times\frac{२६}{५}\right)$ $\times\left(\frac{३}{४}\times\frac{१}{१००}\right)=\frac{३९}{५}=७+\frac{४}{५}=$ उत्तर ॥

वास्तव में तो पञ्चराशिक आदि भी त्रैराशिक से ही सिद्ध होते हैं । अतः इच्छापक्ष और प्रमाणफल के घात में प्रमाणपक्ष के घात से भाग देने से लब्धि इच्छाफल होता है । ऊपर उपपत्ति देखिये । अतः अन्योऽन्य पक्ष नयन करने की आवश्यकता नहीं, भिन्नगुणन और भागहार क्रिया से ही हर और फल का परिवर्तन हो जाता है । अतः पूर्वकथित उदाहरण यथा—प्रमाणकाल $\frac{४}{३}$ में प्रमाणधन १०० का प्रमाणफल $\frac{२६}{५}$ है तो इच्छाकाल $\frac{१६}{५}$ में इच्छाधन $\frac{१२५}{२}$ का क्या ? यहाँ इच्छापक्ष और प्रमाणफल के घात में प्रमाणपक्ष के घात के भाग देने से लब्धि $=\left(\frac{१६}{५}\times\frac{१२५}{२}\times\frac{२६}{५}\right)$ $\div\left(\frac{४}{३}\times\frac{१००}{१}\right)=\left(\frac{१६}{५}\times\frac{१२५}{२}\times\frac{२६}{५}\right)\times\left(\frac{३\times१}{४\times१००}\right)=\frac{३९}{५}$ पूर्वतुल्य ही हुआ । एवं सर्वत्र समझना ॥

अथ सप्तराशिकोदाहरणम् –

**विस्तारे त्रिकराः कराष्टकमिता दैर्घ्ये विचित्राश्च चे-**

द्रूपैरुत्कटपट्टसूत्रपटिका अष्टौ लभन्ते शतम् ।
दैर्घ्ये सार्धकरत्रयाऽपरपटी हस्तार्धविस्तारिणी,
तादृक् किं लभते द्रुतं वद वणिग् ! वाणिज्यकं वेत्सि चेत्३॥

भा०—हे वणिक् ! यदि तुम वाणिज्य जानते हो तो जो विस्तार में ३ हाथ, लम्बाई में ८ हाथ, ऐसी सपटे की ८ पटिये का १०० निष्क मिलते हैं तो जिसकी लम्बाई $\frac{७}{२}$ हाथ, चौड़ाई $\frac{१}{२}$ हाथ है। ऐसी १ पटिये का मूल्य क्या होगा ?

पूर्वरीति से यहाँ भी इच्छापक्ष और प्रमाणफल के घात में प्रमाणपक्ष के

से भाग देने से लब्धि $= \left(\frac{७}{२} \times \frac{१}{२} \times १ \times १००\right) \div \frac{३ \times ८ \times ८}{१ \quad १ \quad १}$

$= \frac{७ \times १ \times १ \times १ \times १००}{२ \times २ \times ३ \times ८ \times ८} = \frac{७ \times २५}{१९२} = \frac{१७५}{१९२}$ निष्क = उत्तर हुआ। नीचे संस्कृत में ग्रन्थकार कृत उत्तर में भाग देकर द्रम्म आदि बना कर दिखाये गये हैं।

| | प्र० | इ० |
|---|---|---|
| प्र. का.— | ३ | $\frac{७}{२}$ |
| | ८ | $\frac{१}{२}$ |
| न्यासः । | ८ | १ |
| | १०० | ० |

पूर्वविधिना लब्धो निष्कः ० । द्रम्माः १४ । पणाः ९ । काकिणी १ । वराटकाः ६$\frac{२}{३}$ ।

अथ नवराशिकोदाहरणम्—

पिण्डे येऽर्कमिताङ्गुलाः किल चतुर्वर्गाङ्गुला विस्तृतौ,
पट्टा दीर्घतया चतुर्दशकरास्त्रिंशल्लभन्ते शतम् ।
एता विस्तृतिपिण्डदैर्घ्यमितयो येषां चतुर्वर्जिताः,
पट्टास्ते वद मे चतुर्दश सखे ! मूल्यं लभन्ते कियत् ?॥४।

भा० - जिसकी मोटाई (ऊँचाई) १२ अंगुल, चौड़ाई १६ अंगुल और लम्बाई १४ हाथ है, इस प्रकार के ३० पट्टे का मूल्य यदि १०० निष्क हैं, तो जिसकी मोटाई ८ अं०, चौड़ाई १२ अं०, लम्बाई १० हाथ है ऐसे १४ पट्टे का मूल्य क्या होगा ?

यहाँ भी प्रमाणफल को इच्छापक्ष से गुना कर प्रमाणपक्ष के घात के भाग देने पर लब्धि $= \frac{८ \times १२ \times १० \times १४ \times १००}{१२ \times १६ \times १४ \times ३०} = \frac{५०}{३}$ निष्क, मूल्य हुआ, यही उत्तर है।

ग्रन्थकार—न्यास ।

| | |
|---|---|
| १२ | ८ |
| १६ | १२ |
| १४ | १० |
| ३० | १४ |
| १०० | ० |

। लब्धं मूल्यं निष्काः १६$\frac{२}{३}$ ।

### अथैकादशराशिकोदाहरणम्—

**पट्टा ये प्रथमोदितप्रमितयो गव्यूतिमात्रे स्थिता-**
**स्तेषामानयनाय चेच्छकटिनां द्रम्माष्टकं भाटकम् ।**
**अन्ये ये तदनन्तरं निगदिता माने चतुर्वर्जिता-**
**स्तेषां का भवतीति भाटकमितिर्गव्यूतिषट्के वद ।।५।।**

भा०—पूर्व प्रश्न में पहिले कहे हुए पट्टे को १ गव्यूति से लाने में यदि गाड़ीवान को ८ द्रम्म भाड़ा दिया जाता है तो उसके बाद मान में ४ घटाकर कहे हुए पट्टे को ६ गव्यूति से लाने में क्या भाड़ा होगा ? यह बताओ ।।

इस का उत्तर उक्तरीति से नीचे स्पष्ट है ।।

ग्र० का न्यासः ।

| | |
|---|---|
| १२ | ८ |
| १६ | १२ |
| १४ | १० |
| ३० | १४ |
| १ | ६ |
| ८ | ० |

यथोक्तया लब्धा भाटके द्रम्माः ८ ।

### अथ भाण्डप्रतिभाण्डके करणसूत्रं वृत्तार्धम्—

**तथैव भाण्डप्रतिभाण्डकेऽपि विपर्ययस्तत्र सदा हि मूल्ये ।**

सं०—भाण्डप्रतिभाण्डकेऽपि ( वस्तुविनिमयेऽपि ) तथैव पञ्चराशिकभेदवदेव विधिस्तत्र मूल्येऽपि सदा विपर्ययः कार्यः "भाण्डं पात्रे वणिग्-मूलधने" इति मेदिनीत्यतो भाण्डं वणिग्मूलधनं ज्ञेयम् ।।

भा०—विभिन्न मूल्य की वस्तुओं के विनिमय ( बदले ) में भी इसी प्रकार ( फल और हरों को अन्योऽन्य पक्ष नयन करके) क्रिया होती है किन्तु वहाँ मूल्य में भी परिवर्तन होता है।

जैसे किसी ने पूछा कि—२) रु० में ३ सेर चावल और ३) रु० में ८ सेर दाल मिलती है तो ४ सेर चावल के बदले में दाल कितनी मिलेगी ? ।

उत्तर के लिये न्यास—

| प्रथमप. | द्वितीयपक्ष |
|---|---|
| २ | ३ |
| ३ | ८ |
| ४ | × |

अन्योऽन्य पक्षनयन से

| अल्परा. | बहुरा. |
|---|---|
| ३ | २ |
| ३ | ८ |
| | ४ |

बहुराशि के घात में स्वल्प राशि के घात के भाग देने से

लब्धि $= \frac{२ \times ८ \times ४}{३ \times ३} = \frac{६४}{९} = ७ + \frac{१}{९}$ सेर दाल, यही उत्तर हुआ।

| उप०—प्रमू | द्विमू |
|---|---|
| प्रफ | द्विफ |
| प्रइ | × |

अत्र द्वितीयेष्टज्ञानार्थमनुपातो—यदि प्रथममूल्येन प्रथमफलं तदा द्वितीयमूल्येन किमिति द्वितीयमूल्यसम्बन्धिफलम्

$= \frac{प्रफ \times द्विमू}{प्रमू०}$ एतद्विनिमये यदि द्वितीयफलं तदा प्रथमेष्टेन किमिति द्वितीयेष्टफलमानम् $= \frac{प्रमू \times द्विफ \times प्रइ}{प्रफ \times द्विमू}$, इत्युपपन्नम् ॥

उदाहरणम्—

द्रम्मेण लभ्यत इहाम्रशतत्रयं चेत् त्रिंशत् पणेन विपणौ वरदाडिमानि।
आम्रैर्वदाशु दशभिः कतिदाडिमानि लभ्यानि तद्विनिमयेन भवन्ति मित्र॥१

भा०—हे मित्र ! १ द्रम्म (१६ पण) में ३०० आम और १ पण में ३० दाड़िम मिलते हैं तो १० आम के बदले कितने दाड़िम मिलेंगे ? बताओ।

यहाँ द्रम्म को पण बना कर अन्योऽन्य पक्ष नयन करके बहुराशिघात में स्वल्प राशि के घात के भाग देने से लब्धि $= \frac{१६ \times ३० \times १०}{१ \times ३००} =$ १६ दाड़िम यही उत्तर हुआ। नीचे न्यास देखिये ॥

प्र० का० न्यासः।

| | |
|---|---|
| १६ | १ |
| ३०० | ३० |
| १० | ० |

अन्योन्यपक्षनयनेन

| | |
|---|---|
| १ | १६ |
| | ३० |
| ३०० | १० |

। लब्धानि दाडिमानि १६ ।

इति लीलावत्यां प्रकीर्णकानि ।

भा०—अब आगे मिश्र व्यवहारगणित कहते हैं। दो या अनेक वस्तुओं के योग को मिश्र कहते हैं। तथा मिश्र ( मिले हुए पदार्थ ) को समझ कर उन के पृथक् पृथक् ज्ञान करने की रीति को मिश्रव्यवहार कहते हैं। जो आगे उदाहरण से स्पष्ट है ॥

—❀—

## अथ मिश्रव्यवहारे करणसूत्रं सार्धवृत्तम्

**प्रमाणकालेन हतं प्रमाणं विमिश्रकालेन हतं फलं च ॥ १ ॥**
**स्वयोगभक्ते च पृथक् स्थिते ते मिश्राहते मूलकलान्तरे स्तः ।**
**यद्वेष्टकर्माख्यविधेस्तु मूलं मिश्राच्च्युतं तच्च कलान्तरं स्यात् ।२॥**

सं०—प्रमाणं प्रमाणकालेन हतं, फलं च विमिश्रकालेन हतं ते द्वे पृथक्-स्थिते स्वयोगभक्ते मिश्राहते क्रमेण मूलकलान्तरे स्तः। यद्वा इष्टकर्माख्यविधे-र्मूलं धनं साध्यं, तच्च मिश्राच्च्युतं कलान्तरं भवेत् ॥ १–२ ॥

भा०—प्रमाणकाल से प्रमाणधन को और मिश्रकाल से प्रमाणफल को गुना करके, दोनों गुणनफल को पृथक् रखना, फिर दोनों को पृथक् पृथक् मिश्रधन से गुना करके, उन उक्त दोनों गुणनफल के योग से ही भाग देने से लब्धि क्रम से मूलधन और कलान्तर ( सूद ) होते हैं। अथवा मिश्रधन को इष्ट मान कर इष्टकर्म ("उद्देशकालापवदिष्टराशिः" इत्यादि ) से मूलधन का ज्ञान करे उस को मिश्रधन में घटाने से कलान्तर समझना ॥ १–२ ॥

उप०—प्रमाणकालेन प्रमाणफलं लभ्यते तदा विमिश्रकालेन किमिति

लब्धं $= \dfrac{\text{प्रफ} \times \text{विमिका}}{\text{प्रका}}$ = विमिश्रकालसम्बन्धि कलान्तरम्, इदं प्रमाणधने

संयोज्य जातं प्रमाणधनसम्बन्धि मिश्रधनम् $= \dfrac{\text{प्रका} \times \text{प्रध} + \text{विमिका} \times \text{प्रफ.}}{\text{प्रका}}$

एतेन यदि प्रमाणधनतुल्यमूलधनं तथा $\dfrac{\text{प्रफ} \times \text{विमिका}}{\text{प्रका}}$ इदं कलान्तरं

तदेष्टमिश्रधनेन किमितीष्टमूलधनम् $= \dfrac{\text{प्रका} \times \text{प्रध} \times \text{मिध}}{\text{प्रका} \times \text{प्रध} + \text{विमिका} \times \text{प्रफ}}$ तथेष्ट-

कलान्तरम् $= \dfrac{\text{प्रफ} \times \text{विमिका} \times \text{मिध}}{\text{प्रका} \times \text{प्रध} + \text{विमिका} \times \text{प्रफ}}$, इत्युपपन्नः प्रथमः प्रकारः ॥

यद्वा —इष्टकर्मणा मिश्रधनं प्रसाध्यानुपातो यदि साधितमिश्रधनेनेष्टतुल्यं मूलधनं तदा प्रोक्तमिश्रधनेन किमिति मूलधनं, तन्मिश्राच्च्युतं कलान्तरं स्यादेवेत्युपपन्नो द्वितीयप्रकारोऽपीति ॥ १–२ ॥

उद्देशकः—( उदाहरणम् )

**पञ्चकेन शतेनाब्दे मूलं स्वं सकलान्तरम् ।**
**सहस्रं चेत् पृथक् तत्र वद मूलकलान्तरे ॥ १ ॥**

भा०—१ मास में १०० के ५ रुपये सूद के हिसाब से यदि १२ मास में मूलधन सहित सूद १००० रुपये हुए तो अलग अलग मूलधन और सूद की संख्या बताओ ।

यहाँ प्रमाणकाल १ से प्रमाणधन १०० को गुना किया तो १०० हुआ । फिर मिश्रकाल १२ से फल ५ को गुना किया तो ६० हुआ । इन दोनों को मिश्रधन १००० से गुना कर दोनों के योग ( १००+६०=१६० ) के भाग देकर क्रम से मूलधन $= \dfrac{१०० \times १०००}{१६०} = ६२५$, तथा सूद $= \dfrac{६० \times १०००}{१६०} = ३७५$ हुए ।

अथवा इष्टकर्म से मूलधन जानने के लिये इष्ट=५ कल्पित मूलधन । और दृश्य १००० मिश्रधन । यहाँ कल्पित मूलधन से पञ्चराशिक द्वारा सूद ( कलान्तर ) जानने के लिये न्यास —

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ | १२ अन्योन्य | १ | १२ |
| १०० | ५ पक्षनयन | १०० | ५ |
| ५ | × से | | ५ |

बहुराशिघात में स्वल्प राशि के घात के भाग देने से लब्धि $\dfrac{१२ \times ५ \times ५}{१००} = ३$ = कल्पित सूद

अतः कल्पित मिश्रधन ५ + ३ = ८ इस से इष्टगुणित दृश्य में भाग देने से उद्दिष्ट मूलधन $= \dfrac{१००० \times ५}{८} = ६२५$ इसको मिश्रधन ( १००० ) में

घटाने से कलान्तर (सूद) = ३७५ पूर्व तुल्य ही हुए। संक्षेप में ग्रन्थकार का न्यास नीचे देखिये ॥

ग्र० का०—न्यासः।

| | |
|---|---|
| १ | १२ |
| १०० | १००० |
| ५ | ० |

लब्धे क्रमेण मूलकलान्तरे ६२५। ३७५।

अथवेष्टकर्मणः कल्पितमिष्टं रूपम् १। उद्देशकालापवदिष्टराशिरित्यादिकरणेन रूपस्य वर्षे कलान्तरम् $\frac{3}{5}$। एतद्युतेन रूपेण $\frac{8}{5}$। इष्टे १००० रूपगुणे भक्ते लब्धं मूलधनम् ६२५। एतन्मिश्रात् १००० च्युतं कलान्तरम् ३७५ ॥

मिश्रान्तरे करणसूत्रम्—

**अथ प्रमाणैर्गुणिताः स्वकाला व्यतीतकालघ्नफलोद्धृतास्ते।**
**स्वयोगभक्ताश्च विमिश्रनिघ्नाः प्रयुक्तखण्डानि पृथग्भवन्ति ॥३॥**

सं० - स्वकालाः प्रमाणैर्गुणिताः व्यतीतकालघ्नफलोद्धृतास्ते पृथक् स्वयोगेन भक्ता विमिश्रधनेन निघ्नाः पृथक् प्रयुक्तखण्डानि भवन्ति ॥३॥

भा० —अपने-अपने प्रमाणधन से अपने-अपने काल को गुना करना उनमें स्वस्वव्यतीतकाल और फल के घात से भाग देना, लब्धि को पृथक् रहने देना, उनमें उन्हीं के योग का भाग देना, तथा सबको मिश्रधन से गुना कर देने से क्रम से प्रयुक्तखण्ड के प्रमाण होते हैं ॥ ६ ॥

उप०—कल्प्यते प्रश्नोक्तमूलधनस्य खण्डद्वये यत्समफल तत् प्रमाणं = इष्टं = इ, ततः पञ्चराशिकेनैतत्सम्बन्धि खण्डद्वयम्—

| | |
|---|---|
| प्रका | व्यका |
| प्रध | × |
| फ | इ |

| | |
|---|---|
| प्रका | व्यका' |
| प्रध | × |
| फ' | इ |

$$\text{प्र खं} = \frac{\text{प्रका} \times \text{प्रध} \times \text{इ}}{\text{व्यका} \times \text{फ}} \text{। द्वि. खं} = \frac{\text{प्रका} \times \text{प्रध} \times \text{इ}}{\text{व्यका}' \times \text{फ}'}$$

$$\text{अनयोर्योगः} = \left(\frac{\text{प्रका} \times \text{प्रध}}{\text{व्यका} \times \text{फ}} + \frac{\text{प्रका} \times \text{प्रध}}{\text{व्यका}' \times \text{फ}'}\right) \times \text{इ}$$

= स्वयो × इ, अनेन यदि पृथक् पृथक् खण्डमाने लभ्येते तदोद्दिष्टमिश्रधनेन किमित्युद्दिष्टमिश्रधनसम्बन्धिखण्डमाने, तथा प्रथमखण्डम् $= \left(\frac{\text{प्रका} \times \text{प्रध}}{\text{व्यका} \times \text{फ}}\right) \times \frac{\text{मिध}}{\text{स्वयो}}$। तथा द्वितीयखण्डम्

$$= \left(\frac{\text{प्रका} \times \text{प्रध}}{\text{व्यका}' \times \text{फ}'}\right) \times \frac{\text{मिध}}{\text{स्वयो}}$$ इत्युपपन्नम् ॥ ३ ॥

यत् पञ्चकत्रिकचतुष्कशतेन दत्तं
खण्डैस्त्रिभिर्गणक निष्कशतं षडूनम् ।
मासेषु सप्तदशपञ्चसु तुल्यमाप्तं
खण्डत्रयेऽपि हि फलं वद खण्डसङ्ख्याम् ॥१॥

भा०—हे गणक ! किसी ने अपने ९४ निष्क मूलधन के तीन खण्ड करके एक खण्ड को माहवारी ५ रुपये सैकड़े सूद, दूसरे खण्ड को ३ रुपये और तीसरे खण्ड को ४ रुपये सैकड़े सूद पर प्रयुक्त किया । क्रम से तीनों खण्ड में ७, १० और ५ मास में तुल्य सूद मिले तो तीनों खण्ड की संख्या अलग-अलग बताओ ।

| प्रका १ व्यका ७ | प्रका १ व्यका १० | प्रका १ व्यका ५ | मिध |
|---|---|---|---|
| प्रध १०० | प्रध १०० | प्रध १०० | ९४ |
| प्रफ ५ | प्रफ ३ | प्रफ ४ | |

अपने प्रमाणकाल और प्रमाणधन के घात में व्यतीतकाल और फल के घात से भाग देनेसे $\frac{१००\times१}{७\times५}=\frac{२०}{७}\Big|\frac{१००}{३०}=\frac{१०}{३}\Big|\frac{१००}{२०}=\frac{५}{१}$, इनमें इनके योग $\frac{२३५}{२१}$ के भाग देने और मिश्रधन (९४) से गुना करने से पृथक् पृथक् खण्ड-प्रखं $=\frac{२०}{७}\times\frac{२१}{२३५}\times९४=२४$ । द्विखं $=\frac{१०}{३}\times\frac{२१}{२३५}\times९४=२८$

तृखं $=\frac{५}{१}\times\frac{२१}{२३५}\times९४=४२$ । १ ॥

ग्रं० का०—न्यासः । १ । ७ ।   १ । १० ।   १ । ५ ।
१००   १०० ।   १००
५   ३   ४

मिश्रधनम् ९४ । लब्धानि यथाक्रमेण खण्डानि २४।२८।४२ । पञ्चराशिकवत्करणेन समकलान्तरम् $८\frac{२}{५}$ ।

अथ मिश्रान्तरे करणसूत्रं वृत्तार्धम्—

**प्रक्षेपका मिश्रहता विभक्ताः प्रक्षेपयोगेन पृथक् फलानि ।**

सं०-प्रक्षेपकाः पृथक् मिश्रेण हताः प्रक्षेपयोगेन विभक्ताः पृथक् फलानि भवन्ति ।

भा०—प्रक्षेपकों को पृथक् पृथक् मिश्रधन से गुना कर उनमें प्रक्षेपकों के योग से भाग देने से पृथक् पृथक् फल होते हैं। उदाहरण नीचे देखिये।

उप०—प्रक्षेपयोगेनोद्दिष्टमिश्रधनं लभ्यते तदा पृथक् प्रक्षेपप्रमाणेन किमिति = $\frac{\text{मिश्र} \times \text{पक्षे}}{\text{प्रक्षेयो}}$, पृथक् फलान्युपपद्यन्ते ।।

अत्रोद्देशकः—

पञ्चाशदेकसहिता गणकाष्टषष्टिः
पञ्चोनिता नवतिरादिधनानि येषाम् ।
प्राप्ता विमिश्रितधनैस्त्रिशती त्रिभिस्तै-
र्वाणिज्यतो वद विभज्य धनानि तेषाम् ॥१॥

भा०—हे गणक ! जिन तीन व्यापारियों के पास से ५१), ६८), ८५) आरम्भ में मूलधन थे, उन तीनों ने मिल कर व्यापार से ३००) तीन सौ रुपये प्राप्त किये तो उन तीनों को कितने-कितने लाभ होंगे ? विभाग करके बताओ।

यहाँ प्रक्षेपकों को अलग अलग मिश्रधन से गुना कर प्रक्षेपकों के योग २०४ के भाग देकर, लब्धि तीनों के भाग क्रम से–यथा प्र० = $\frac{५१ \times ३००}{२०४}$ = ७५ । द्वि० = $\frac{६८ \times ३००}{२०४}$ = १०० । तृ० = $\frac{८५ \times ३००}{२०४}$ = १२५ ।। इनमें अपने-अपने मूलधन को घटाने से क्रम से तीनों के लाभ = २४।३२।४० । नीचे ग्रन्थकार की रीति भी स्पष्ट है । यथा—

प्रं० का – प्रक्षेपकन्यासः ५१ । ६८ । ८५ । मिश्रधनम् ३०० । जातानि धनानि ७५ । १०० । १२५ । एतान्यादिधनैरूनानि लाभाः २४ । ३२ । ४० ।

अथवा, मिश्रधनम् ३०० । आदिधनैक्येन २०४ ऊनं सर्वलाभयोगः ९६ । अस्मिन् प्रक्षेपगुणिते प्रक्षेपयोग २०४ भक्ते लाभाः २४ । ३२ । ४० ।

वाप्यादिपूरणे करणसूत्रं वृत्तार्धम्—

भजेच्छिदोंऽशैरथ तैर्विमिश्रै रूपं भजेत् स्यात् परिपूर्तिकालः॥४॥

सं०—छिदः ( हरान् ) अंशैर्भजेत् , अथ ( पुनः ) तैर्विमिश्रै रूपं (एकं) भजेत् , लब्धफलं परिपूर्तिकालः स्यात् ॥

भा०—अपने अपने अंशों से हर में भाग देना, फिर उन सबों के योग से १ में भाग देने से लब्धि पूर्तिसमय होता है ।

इसका उदाहरण यह हुआ कि—एक आदमी किसी काम को $\frac{१}{२}$ दिन में, दूसरा उसी काम को १ दिन में, तीसरा उसी काम को २ दिन में और चौथा ३ दिन में करता है, यदि चारो आदमी मिल कर उसी काम को करें तो कितने समय में काम पूरा होगा ? ।

इस प्रश्न में प्रत्येक की कामपूर्ति के समय क्रम से $\frac{१}{२}$ । $\frac{१}{१}$ । $\frac{२}{१}$ । $\frac{३}{१}$ इनके अपने-अपने अंशों से छेद में भाग देने से $\frac{२}{१}$, $\frac{१}{१}$, $\frac{१}{२}$, $\frac{१}{३}$ इन के योग $\left(\frac{१२+६+३+२}{६}=\frac{२३}{६}=३\frac{५}{६}\text{ इस}\right)$ से १ में भाग देने से कार्य की पूर्ति समय $\frac{६}{२३}$ दिन । अर्थात् ६ दिन के २३ वाँ भाग उत्तर हुआ ।।

उप०—कल्प्येते द्वयोर्निर्झरयोर्वाप्यादिपूरणकालौ $\frac{अं}{छे}$ । $\frac{अं'}{छे'}$ यदि पृथक् पृथगनेनैका वापी पूर्यते तदा एकेन दिनेन किमिति पृथक् फले पूर्णवाप्यंश-प्रमाणे $=\frac{छे}{अं}$ । $\frac{छे'}{अं'}$ तत एतद्योगे यद्येकं दिनं तदैकस्यां वाप्यां किमिति वापीपरिपूर्तिकालः $=\dfrac{१}{\frac{छे}{अं}+\frac{छे'}{अं'}}$, इत्युपपद्यते ।।

## उदाहरणम्--

ये निर्झरा दिनदिनार्धतृतीयषष्ठैः संपूरयन्ति हि पृथक् पृथगेवमुक्ताः ।
वापीं यदा युगपदेव सखे ! विमुक्तास्ते केन वासरलवेन तदा वदाशु ।।१।।

भा०—एक झरना किसी बावली को १ दिन में, दूसरा $\frac{१}{२}$ दिन में, तीसरा $\frac{१}{३}$ दिन में और चौथा $\frac{१}{६}$ दिन में पृथक्-पृथक् पूरा कर देता है तो यदि चारो झरना एक ही साथ खोल दिये जायें तो दिन के कितने भाग में बावली को भरेंगे ? हे मित्र ! शीघ्र बताओ ।

उक्तरीति से अपने अपने अंश से छेद में भाग देने से $\frac{१}{१}$, $\frac{२}{१}$, $\frac{३}{१}$, $\frac{६}{१}$ इनके योग $(\frac{१२}{१})$ से १ में भाग देने से $\frac{१}{१२}$ हुआ । अर्थात् १ दिन के १२ वें भाग में बावली पूर्ति होगी ।

ग्र०—न्यासः । $\frac{१}{१}$ । $\frac{१}{२}$ । $\frac{१}{३}$ । $\frac{१}{६}$ । लब्धो वापीपूरणकालो दिनांशाः $\frac{१}{१२}$ ।

अथ क्रयविक्रये करणसूत्रम् वृत्तम्—

**पण्यैः स्वमूल्यानि भजेत् स्वभागैर्हत्वा तदैक्येन भजेच्च तानि ।**
**भागांश्च मिश्रेण धनेन हत्वा मौल्यानि पण्यानि यथाक्रमं स्युः ॥५॥**

सं० - स्वमूल्यानि स्वभागैर्हत्वा पण्यैर्भजेत्, तानि, भागांश्च "पृथक्" मिश्रेण धनेन हत्वा तदैक्येन ( स्वस्वभागहतपण्यभक्तमूल्ययोगेन ) भजेत् लब्धानि यथाक्रमं मौल्यानि पण्यानि स्युरिति ॥

भा०— अपने अपने मूल्य को अपने अपने भाग से गुणा करके अपने अपने पण्य से भाग देना, उन सबों को अलग अलग उन्हीं के योग से भाग देना और सब को मिश्रधन से गुना करने से पृथक् पृथक् मूल्य होते हैं, तथा भागों को अलग अलग मिश्रधन से गुना कर पूर्वोक्त योग से ही भाग देने से पण्य* के प्रमाण होते हैं ।

उप०—यदि स्वस्वपण्येन स्वस्वमूल्यानि लभ्यन्ते तदा स्वस्वभागेन

किमिति = $\frac{\text{स्वमू} \times \text{स्वभा}}{\text{स्वप}}$ = पृथक् स्वभागसम्बन्धिमूल्यानि भवन्ति । एत-दैक्येन यद्येतानि पृथङ्मूल्यानि तथोक्तभागाश्च लभ्यन्ते तदोद्दिष्टमिश्रधनेन किमित्येवं मूल्यपण्यानयनमुपपद्यते ॥

उद्देशकः—

**सार्धं तण्डुलमानकत्रयमहो द्रम्मेण मानाष्टकं**
**मुद्गानां च यदि त्रयोदशमिता एता वणिक् काकिणीः ।**
**आदायार्पय तण्डुलांशयुगलं मुद्गैकभागान्वितं**
**क्षिप्रं क्षिप्रभुजो व्रजेम हि यतः सार्थोऽग्रतो यास्यति ॥१॥**

भा०—हे वणिक् ! १ द्रम्म में $\frac{७}{२}$ मान चावल और ८ मान मूँग मिलते हैं तो ये १३ काकिणी ( अर्थात् $\frac{१३}{६४}$ द्रम्म ) लेकर २ भाग चावल और १ भाग मूँग दो । मैं शीघ्र भोजन कर जाऊँगा क्योंकि साथी आगे बढ़ जायँगे ।

---

* मिश्रत मूल्य में जितने परिमाण में जो वस्तु मिलती है वह (परिमाण) पण्य कहलाता है ।

ग्र० का०—न्यासः । पण्ये $\frac{७}{३}$ । $\frac{८}{१}$ । मौल्ये $\frac{१}{१}$ । $\frac{१}{१}$ । स्वभागौ $\frac{२}{१}$ । $\frac{१}{१}$ । मिश्रधनम् $\frac{१३}{६४}$ ।

अत्र स्वमूल्ये स्वभागगुणिते, पण्याभ्यां भक्ते जाते $\frac{३}{७}$ । $\frac{१}{८}$ । भागौ च $\frac{२}{१}$ । $\frac{१}{१}$ । मिश्रधनेन $\frac{१३}{६४}$ संगुण्य तदैक्येन $\frac{३९}{५६}$ भक्ते जाते तण्डुलमुद्गमूल्ये $\frac{१}{६}$ । $\frac{७}{१९२}$ । तथा तण्डुलमुद्गमानेन भागौ $\frac{७}{१२}$ $\frac{७}{२४}$ । अत्र तण्डुलमूल्ये पणौ २। काकिण्यौ २ । वराटकाः १३$\frac{१}{३}$ । मुद्गमूल्ये काकिण्यौ २ । वराटकाः ६$\frac{२}{३}$ ।

भा०—इस प्रश्न का उत्तर ग्रन्थकार ने संस्कृत में स्वयं दिखाया है जो ऊपर स्पष्ट ही है। यहाँ प्रमाण मूल्य द्रम्म है, इसलिये इच्छा मूल्य १३ काकिणी को भी द्रम्म जाति बना ली गई है।

उदाहरणम्—

कर्पूरस्य वरस्य निष्कयुगलेनैकं पलं प्राप्यते
वैश्यानन्दन ! चन्दनस्य च पलं द्रम्माष्टभागेन चेत् ।
अष्टांशेन तथाऽगुरोः पलदलं निष्केण मे देहि तान्
भागैरेककषोडशाष्टकमितैर्धूपं चिकीर्षाम्यहम् ॥५॥

भा०—हे वैश्यानन्दन ! यदि २ निष्क (अर्थात् ३२ द्रम्म) में १ पल कर्पूर, $\frac{१}{८}$ द्रम्म में १ पल चन्दन, $\frac{१}{८}$ द्रम्म में $\frac{१}{२}$ पल अगरु मिलते हैं तो १ निष्क के ये तीनों चीजें क्रम से १, १६, ८ भाग मुझे दो, मैं धूप करना चाहता हूँ ॥

ग्रन्थकार ने संक्षिप्त में इसका उत्तर संस्कृत में दिखाया है। जो नीचे स्पष्ट है। यहाँ एक जाति के लिये निष्क के द्रम्म बनाये गये हैं ॥

ग्र० का०—न्यासः । पण्यानि $\frac{१}{१}$ । $\frac{१}{१}$ । $\frac{१}{२}$ । मौल्यानि $\frac{३२}{१}$ । $\frac{१}{८}$ । $\frac{१}{८}$ । भागाः $\frac{१}{१}$ । $\frac{१६}{१}$ । $\frac{८}{१}$ । मिश्रधनं द्रम्माः १६ । लब्धानि कर्पूरादीनां मूल्यानि १४$\frac{२}{९}$ । $\frac{८}{९}$ । $\frac{८}{९}$ । तथैव तेषां पण्यानि $\frac{४}{९}$ । ७$\frac{१}{९}$ । ३$\frac{५}{९}$

रत्नमिश्रे करणसूत्रं वृत्तम्—

नरघ्नदानोनितरत्नशेषैरिष्टे हृते स्युः खलु मौल्यसङ्ख्याः ।
शेषैर्हृते शेषवधे पृथक्स्थैरभिन्नमूल्यान्यथवा भवन्ति ॥ ६ ॥

सं०—नरघ्नदानोनितरत्नशेषैः इष्टे हृते सति लब्धयो यथाक्रमं रत्नानां

मौल्यसंख्याः स्युः। अथवा—शेषवधे ( शेषघाततुल्येष्टे ) पृथक्स्थैः शेषैर्हृते अभिन्नमूल्यानि भवन्ति ॥

भा०—मनुष्य-संख्या और रत्न-संख्या के घात को पृथक् पृथक् रत्नों में घटाने से जो शेष बचे उनसे पृथक् पृथक् किसी इष्ट एक संख्या में भाग देने से रत्नों की मूल्य संख्या होती है। अथवा, रत्नशेष के घात को इष्ट मान कर उस में शेषों के भाग दिया जाय तो मूल्य की संख्या अभिन्न होती है॥

उप०—नरसंख्या = न। यद्येकस्मै दानमानं = 'दा' तदा नरसंख्याभ्यः किमिति दानमानम् = न × दा, एतदूनानि रत्नप्रमाणानि समधनान्यत इष्टं समधनं प्रकल्प्यानुपातो—यदि पृथक् रत्नशेषैरिष्टं धनं तदैकेन किमिति पृथग्रत्नमूल्यानि स्युः। तथाऽभिन्नमूल्यार्थं पृथग्रत्नशेषैर्निःशेषभजनाद्रत्नशेषघातसममिष्टं कल्पितमिति स्फुटमेव ॥

अत्रोद्देशकः—

माणिक्याष्टकमिन्द्रनीलदशकं मुक्ताफलानां शतं
सद्वज्राणि च पञ्च रत्नवणिजां येषां चतुर्णां धनम् ।
सङ्गस्नेहवशेन ते निजधनाद्दत्वैकमेकं मिथो
जातास्तुल्यधनाः पृथग् वद सखे! तद्रत्नमौल्यानि मे ॥१॥

भा०—चार रत्न व्यापारियों में १ के पास ८ माणिक, दूसरे के पास १० नीलम, तीसरे के पास १०० मोती और चौथे के पास ५ हीरा थे। ये चारों एक साथ रहने के कारण परस्पर स्नेहवश अपने अपने रत्नों में से एक-एक रत्न दूसरों को दे दिये। इस प्रकार रत्नों को वेचने पर सब के पास तुल्य धन हो गये। तो रत्नों के मूल्य अलग-अलग बताओ॥ १॥

यहाँ नरसंख्या ४ और दानसंख्या १ के घात ४ को रत्नों की सख्या ( ८।१०।१००।५ ) में घटाने से शेष ( ४।६।९६।१ इन ) से कल्पित किसी इष्ट संख्या में पृथक् भाग देने से क्रम से रत्नों के मूल्य होंगे। पर इस प्रकार भिन्न-संख्या भी रत्नों के मूल्य हो सकते हैं। जैसे कल्पित इष्ट = ४, इसमें शेषों से पृथक् भाग देने से माणिक मुल्य $\frac{४}{४}$ = १। नीलम मूल्य = $\frac{४}{६}$ = $\frac{२}{३}$। मुक्तामूल्यं $\frac{४}{९६}$ = $\frac{१}{२४}$। और वज्र मूल्य = $\frac{४}{१}$ × ४।

इसलिये ऐसा इष्ट मानना जिससे मूल्य-संख्या अभिन्न हो। सो शेषों के अपवर्त्य अङ्क हो सकता है, अतः शेषों का (४।६।९६।१ इनका) लघुतम अपवर्त्य ९६ इष्ट मान कर, ग्रन्थकार अभिन्न मूल्य-संख्या लाये हैं। जो नीचे स्पष्ट है।

ग०—न्यासः। मा ८। नी १०। मु १००। व ५। दानम् १। नराः४। नरगुणितदानेन ४। रत्नसङ्ख्यासूनितासु शेषाः मा ४। नी ६। मु ९६। व १। एतैरिष्टराशौ भक्ते रत्नमूल्यानि स्युरिति। तानि च यथाकथञ्चिदिष्टे कल्पिते भिन्नानि। अत्रेष्टं स्वधिया कल्प्यते तथाऽत्रापीष्टं कल्पितम् ९६।

अतो जातानि मूल्यानि २४।१६।१।९६। समधनम् २३३। अथवा शेषाणां घाते २३०४। पृथक् शेषैर्भक्ते जातान्यभिन्नानि ५५६।३८४।२४।२३०४। जनानां चतुर्णां तुल्यधनम् ५५९२। तेषामेते द्रम्माः सम्भाव्यन्ते॥

अथ सुवर्णगणिते करणसूत्रं वृत्तम्—

**सुवर्णवर्णाहतियोगराशौ स्वर्णैक्यभक्ते कनकैक्यवर्णः।**
**वर्णो भवेच्छोधितहेमभक्ते वर्णोद्धृते शोधितहेमसङ्ख्या॥७॥**

सं०—सुवर्णवर्णाहतियोगराशौ स्वर्णैक्यभक्ते कनकैक्यवर्णो भवेत्। (शोधिते हेममानमल्पं चेत् तदा) शोधितहेमभक्ते सति वर्णः (ऐक्यवर्णः) भवेत्। तथा वर्णज्ञाने सति वर्णोद्धृते सति शोधितहेमसंख्या भवेत्॥७॥

भा०—सुवर्णमानों की संख्या को अपने-अपने वर्णसंख्या से पृथक्-पृथक् गुना करके सब का योग करना उसमें सुवर्णमानों के योग से भाग देने से लब्धि योगवर्ण की संख्या होती है।

(यदि अग्नि में तपा कर योग करने से स्वर्णमान संख्या अल्प हो जाय तो) तो शोधित सुवर्णमान संख्या से 'सुवर्ण' "वर्ण के घात के योग में" भाग देने से जो लब्धि हो वही योगवर्ण की संख्या होती है। तथा-(यदि युतिवर्ण ही का ज्ञान हो तो) युतिवर्ण से ही पूर्वोक्त योग में भाग देने से शोधित (मिलाये हुए) सुवर्ण की संख्या होती है॥ ७॥

उप०—कल्प्यते सुवर्णमाषप्रमाणं = मा। ततोऽनुपातो—यदि 'मा' मितसुवर्णेन प्रथमवर्णस्तदा प्रथमसुवर्णेन किमिति प्रथमसुवर्णमूल्यम् =

$\frac{\text{प्रव} \times \text{प्रसु}}{\text{मा}}$ एवं द्वितीयसुवर्णमूल्यम् $= \frac{\text{द्विव} \times \text{द्विसु}}{\text{मा}}$ । अनयोर्योगः सुवर्णद्वय-योगमूल्यम् $= \frac{\text{प्रव} \times \text{प्रसु} + \text{द्विव} \times \text{द्विसु}}{\text{मा}}$ । ततो यदि सर्वसुवर्णयोगेनेदं योग-मूल्यं तदा 'मा' मितसुवर्णेन किमिति $= \frac{\text{प्रव} \times \text{प्रसु} + \text{द्विव} \times \text{द्विसु}}{\text{सुयो}}$ = आवर्तित-सुवर्णवर्णप्रमाणम् । तथा यदि शोधिते सुवर्णयोगे न्यूनत्वं तदा शोधितसुवर्णा-नुपातेन 'शोधितहेमभक्तं" इत्युपपद्यते ।

तथा $\because \frac{\text{योरा}}{\text{शोहे}} = \text{ऐक्यव} \; \therefore \; \frac{\text{योरा}}{\text{ऐक्यव}} = \text{शोहे}$, इत्युपपन्नं "वर्णोद्धृते शोधितहेमसंख्येति' ।

उदाहरणानि—

विश्वार्करुद्रदशवर्णसुवर्णमाषा दिग्वेदलोचनयुगप्रमिताः क्रमेण।
आवर्त्तितेषु वद तेषु सुवर्णवर्णस्तूर्णं सुवर्णगणितज्ञ वणिग् भवेत् कः ॥
ते शोधनेन यदि विंशतिरुक्तमाषाः स्युः षोडशासु वद वर्णमितिस्तदा का ।
चेच्छोधितं भवति षोडशवर्णहेम ते विंशतिः कति भवन्ति तदा तु माषाः॥१।

भा०—हे सुवर्ण गणितज्ञ वणिक् ! १३, १२, ११ और १० इतने वर्ण के ( ४ प्रकार के ) सुवर्ण क्रम से १०,४,२ ४ मासे हैं । इन सबों को आग में तपाकर मिला देने से कितने वर्ण का सुवर्ण होगा ? यदि तपाकर मिलाने से उक्त २० मासे सुवर्ण घट कर १६ मासे रह जाय तो उसका वर्णमान क्या होगा ? ॥

तथा यदि उक्त सब सुवर्ण मिलाने पर १६ वर्ण का सुवर्ण हो जाय तो वे २० मासे गल कर कितने मासे बचेंगे ? शीघ्र बताओ ॥

उक्तरीति से—सुवर्ण और वर्ण के घात के योग में सुवर्णैक्य के भाग देने से आवर्तित वर्ण की संख्या $= \frac{१३० + ४८ + २२ + ४०}{२०} = \frac{२४०}{२०} = १२$ ।

द्वितीय प्रश्न के उत्तर उक्त योग में शोधित सुवर्ण संख्या के भाग देने से युति वर्ण की संख्या $= \frac{२४०}{१६} = १५$ । तृतीय प्रश्न का उत्तर—उक्त योग में शोधित-वर्ण के भाग देने से शोधित सुवर्ण संख्या $= \frac{२४०}{१६} = १५$ ।

ग्र० —न्यासः । $\frac{१३}{१०}$ $\frac{१२}{४}$ $\frac{११}{२}$ $\frac{१०}{४}$ । जाताऽऽवर्त्तितसुवर्णवर्णमितिः १२। एतं एव यदि शोधिताः सन्तः षोडश माषा भवन्ति तदा वर्णाः १५ । यदि ते च षोडशवर्णास्तदा पञ्चदश १५ माषा भवन्ति ॥

अथ वर्णज्ञानाय करणसूत्रं वृत्तम् —

**स्वर्णैक्यनिघ्नाद्युतिजातवर्णात् सुवर्णतद्वर्णवधैक्यहीनात् ।**
**अज्ञातवर्णाग्निजसंख्ययाऽऽप्तमज्ञातवर्णस्य भवेत् प्रमाणम् ॥ ८॥**

सं० – युतिजातवर्णात् स्वर्णैक्यनिघ्नात् सुवर्णतद्वर्णवधैक्यहीनात् अज्ञातवर्णाग्निजसंख्यया ( अज्ञातवर्णसुवर्णप्रमाणेन ) आप्तं अज्ञातवर्णस्य प्रमाणं भवेत् ॥ ८ ॥

भा० – ( यदि अनेक प्रकार के सुवर्ण मिलाने पर युतिवर्ण ज्ञात हो, तथा किसी एक प्रकार के सुवर्ण का वर्ण अज्ञात हो तो ) युति जात वर्ण को सुवर्णों के योग से गुना करके उस ( गुणनफल ) में ज्ञात सुवर्ण और उनके वर्ण के घात योग को घटाना, शेष में अज्ञात वर्ण वाले सुवर्ण की संख्या से भाग देने से लब्धि अज्ञात वर्ण की संख्या होती है ॥ ८ ॥

उप०—यत्रैकसुवर्णवर्णमानमज्ञातं तत्प्रमाणम् = य । अतः "सुवर्णवर्णाहतियोगराशौ' इति पूर्वोक्तसूत्रानुसारेण युतिजातवर्णः =

$$युव = \frac{प्रसु \times प्रव + द्विसु \times द्विव + तृसु \times य}{सुयो}$$

$$\therefore युव \times सुयो = प्रसु \times प्रव + द्विस \times द्विव + तृसु \times य$$

$$\therefore \frac{युव \times सुयो - [प्रसु \times प्रव + द्विसु \times द्विव]}{तृसु} = य = अज्ञातवर्ण$$

इत्युपपन्नम् ॥ ८ ॥

उदाहरणम् —

**दशेशवर्णा वसुनेत्रमाषा अज्ञातवर्णस्य षडेतदैक्ये ।**
**जातं सखे ! द्वादशकं सुवर्णमज्ञातवर्णस्य वद प्रमाणम् ॥ १ ॥**

भा०—यदि १० और ११ वर्ण वाले सुवर्ण क्रम से ८ और २ मासे तथा अज्ञात वर्ण वाले सुवर्ण ६ मासे हैं इन तीनों को मिलाने से यदि युति वर्ण १२ हुआ तो अज्ञात वर्ण का प्रमाण बताओ ॥ १ ॥

सूत्रानुसार—सुवर्ण के योग से युतिवर्ण को गुना करने से १६ × १२ = १९२ इसमें ज्ञातवर्ण और उनके सुवर्णमान के घात के योग १०२ को घटाने से ९० इसमें अज्ञात वर्ण वाले सुवर्ण की संख्या ६ के भाग देने से लब्धि = १५ = अज्ञातवर्ण संख्या हुई ॥

प्र० का०—न्यासः । १०/८, १२/३, ०/६ लब्धमज्ञातवर्णमानम् ।१५।

## सुवर्णज्ञानाय करणसूत्रं वृत्तम्—

**स्वर्णैक्यनिघ्नो युतिजातवर्णः स्वर्णघ्नवर्णैक्यवियोजितश्च ।**
**अहेमवर्णाग्निजयोगवर्णविश्लेषभक्तोऽविदिताग्निजं स्यात् ।।९।।**

सं० युतिजातवर्णः स्वर्णैक्यनिघ्नः स्वर्णघ्नवर्णैक्येन वियोजितः, स पुनः अहेमवर्ण-युतिजातवर्णयोरन्तरेण भक्तः फलमविदितसुवर्णमानं स्यात् ॥

भा०—( यदि युतिजातवर्ण ज्ञात हो तथा ज्ञातवर्णों के सुवर्ण में किसी सुवर्ण संख्या का मान अज्ञात हो तो ) युति जातवर्ण को सुवर्णों के योग से गुना करना उस ( गुणनफल ) में ज्ञात सुवर्ण और उनके वर्ण के घात योग घटाना, शेष में अज्ञात सुवर्ण की संख्या और युति वर्ण के अन्तर से भाग देने से लब्धि अज्ञात सुवर्ण की संख्या होती है ।

उप०—यत्रैकवर्णस्य सुवर्णमानमज्ञातं तत्प्रमाणम् = य । ततः 'सुवर्ण-वर्णाहतियोगराशौ' इत्यादिना युतिवर्णमानम् =

$$\text{युव} = \frac{\text{प्रसु} \times \text{प्रव} + \text{द्विसु} \times \text{द्विव} + \text{तृव} \times \text{य}}{\text{प्रसु} + \text{द्विसु} + \text{य}}$$

$$\therefore \text{युव}\ (\text{प्रसु} + \text{द्विसु}) + \text{युव} \times \text{य} = \text{प्रसु} \times \text{प्रव} + \text{द्विसु} \times \text{द्विव} + \text{तृव} \times \text{य} ।$$

$$\therefore \text{युव} \times (\text{प्रसु} + \text{द्विसु}) - (\text{प्रसु} \times \text{प्रव} + \text{द्विसु} \times \text{द्विव}) = (\text{तृव} - \text{युव}) \times \text{य}$$

$$\therefore \frac{\text{युव}(\text{प्रसु} + \text{द्विसु}) - (\text{प्रसु} \times \text{प्रव} + \text{द्विसु} \times \text{द्विसु})}{\text{तृव} - \text{युव}} = \text{य} = \text{अज्ञातसुवर्णमान-}$$

मित्युपपन्नम् ॥

## उदाहरणम्—

दशेन्द्रवर्णा गुणचन्द्रमाषाः किञ्चित् तथा षोडशकस्य तेषाम् ।
जातं युतौ द्वादशकं सुवर्णं कतोह ते षोडशवर्णमाषाः ॥ १ ॥

प्र० का—न्यासः । $\frac{१०}{३}$ $\frac{१४}{१}$ $\frac{१६}{०}$ युव १२ लब्धं सुवर्णमाषमानम् १ ।

भा०—यदि १० और १४ वर्णवाले सुवर्ण क्रमसे ३, १ मासे हैं इनमें १६ वर्ण वाले सुवर्ण कुछ मिला दिये गये तो युति जात वर्ण १२ हुआ तो बताओ कि १६ वर्णवाले सुवर्ण कितने मासे थे ?

उत्तर—सूत्रानुसार सुवर्ण के योग से युति वर्ण को गुना करने १२×४ =४८ इसमें सुवर्ण और उनके वर्ण के घात के योग (४४ को घटाने से शेष ४ इसमें अज्ञात सुवर्ण के वर्ण और युति के वर्ण के अन्तर (१६−१२) =४ से भाग देने से लब्धि अज्ञात सुवर्ण की संख्या =१ हुई ॥

## सुवर्णज्ञानायान्यत् करणसूत्रं वृत्तम्—

**साध्येनोनोऽनल्पवर्णो विधेयः साध्यो वर्णः स्वल्पवर्णोनितश्च ।**
**इष्टक्षुण्णे शेषके स्वर्णमाने स्यातां स्वल्पानल्पयोर्वर्णयोस्ते ॥१०॥**

सं०—अनल्पवर्णः साध्येन ( साध्यवर्णेन ) ऊनः कार्यः, साध्यो वर्णश्च स्वल्पवर्णेनोनितः कार्यः, शेषके इष्टेन गुणिते क्रमेण स्वल्पानल्पयोर्वर्णयोः स्वर्णमाने भवेतामिति ॥

भा०—( यदि सुवर्ण की वर्ण संख्या, और युति जातवर्ण संख्या ज्ञात हो तथा सुवर्णों के मान अज्ञात हो तो ) अधिक वर्ण संख्या में साध्य (युतिजात) वर्ण को घटाना, और साध्यवर्ण में अल्प वर्ण को घटाना । दोनों शेष को किसी तुल्य इष्ट संख्या से गुना कर देने से क्रम से अल्प और अधिक वर्ण की सुवर्ण संख्या होती है । अर्थात् प्रथम शेष स्वल्प वर्ण का सुवर्ण, और द्वितीय शेष अधिक वर्ण का सुवर्ण समझना । अनेक प्रकार के इष्ट से दोनों शेष को गुना करने से अनेक प्रकार के सुवर्ण मान हो सकते हैं ।

उप०—अत्र-अनल्पवर्णः = अनव । स्वल्पवर्णः = स्वव, एतयोरज्ञात-स्वर्णमाने क्रमेण य । क तथा साध्यवर्णः = साव । ततः "सुवर्णाहतियोगराशौ" इत्यादिना युव = साव = $\frac{\text{अनव} \times \text{य} + \text{स्वव} \times \text{क}}{\text{य} + \text{क}}$

$$\therefore \text{साव} \times \text{य} + \text{साव} \times \text{क} = \text{अनव} \times \text{य} + \text{स्वव} \times \text{क}$$

$$\therefore (\text{साव} - \text{स्वव})\,\text{क} = (\text{अनव} - \text{साव})\,\text{य} \;\therefore \text{क} = \frac{\text{अनव} - \text{साव})}{\text{साव} - \text{स्वव}} \times \text{य}$$

अतोऽत्र "क्षेपाभावोऽथवा यत्र" इत्यादिकुट्टकविधिना गु = ० । ल = ० ।
तत "इष्टाहतस्वस्वहरेण युक्ते" इत्यादिना लब्धि: = क =
(अनव–साव) × इ । तथा गुण: य = ( साव–स्वव ) × इ । इत्युपपन्नम् ।

उदाहरणम्—

**हाटकगुटिके षोडशदशवर्णे तद्युतौ सखे ! जातम् ।**
**द्वादशवर्णसुवर्णं ब्रूहि तयोः स्वर्णमाने मे ॥ १ ॥**

भा० = १६ और १० वर्णवाले सुवर्ण की २ गुटिका को मिलाने से यदि १२ वर्ण का सुवर्ण हुआ तो बताओ दोनों सुवर्ण कितने कितने मासे थे ? ।

उत्तर— सूत्रानुसार प्रथम शेष = १६–१२ = ४ । द्वितीय शेष = १२–१० = २ । यहाँ प्रथम शेष ४ यह १० वर्ण का सुवर्ण मान है । और द्वितीय शेष २ यह १६ वर्ण का सुवर्ण मान है । इन दोनों का द्विगुणित, आदि करने से अनेक प्रकार के मान होंगे । नीचे ग्रन्थकार कृत गणित में देखिये ॥

ग्र का.— $\frac{१६}{०}$ $\frac{१०}{०}$ । साध्यो वर्णः १२ । कल्पितमिष्टम् १ । लब्धे सुवर्णमाने $\frac{१६}{२}$ $\frac{१०}{४}$ । अथवा द्विकेष्टेन $\frac{१६}{४}$ $\frac{१०}{८}$ । अर्धगुणितेन वा $\frac{१६}{१}$ $\frac{१०}{२}$ । एवं बहुधा ।

अथ छन्दश्चित्यादौ करणसूत्रं श्लोकत्रयम्—

**एकाद्येकोत्तरा अंका व्यस्ता भाज्याः क्रमस्थितैः ।**
**परः पूर्वेण संगुण्यस्तत्परस्तेन तेन च ॥११॥**
**एकद्वित्र्यादिभेदाः स्युरिदं साधारणं स्मृतम् ।**
**छन्दश्चित्युत्तरे छन्दस्युपयोगोऽस्य तद्विदाम् ॥१२॥**
**मूषावहनभेदादौ खण्डमेरौ च शिल्पके ।**
**वैद्यके रसभेदीये तन्नोक्तं विस्तृतेर्भयात् ॥१३॥**

सं०—'छन्दसि एकादिलगक्रियाज्ञानार्थं' 'पदपर्यन्तं' एकाद्येकोत्तरा अंका व्यस्ताः स्थाप्याः, ते च क्रमस्थितैः एकाद्येकोत्तरैर्भाज्याः तत्र परः पूर्वेण, संगुण्यः, तेन तत्परः तेन च पुनस्तत्परः संगुण्यः एवं क्रमेण एकद्वित्र्यादिभेदाः स्युः, इदं साधारणं स्मृतम् । अस्य गणितस्य छन्दसि छन्दश्चित्युत्तरे, मूषावहनभेदादौ, खण्डमेरौ, शिल्पे, वैद्यके रसभेदीये च तद्विदामुपयोगो भवति, तद्विस्तृतेर्भयात् सर्वं नोक्तम् ॥

भा०—( परस्पर सम्मिश्रण से एकादि संख्या के भेद समझने के लिये ) संख्या पर्यन्त १ आदि से १ बढ़ा कर उत्क्रम से लिखना । उनमें क्रमसे १ आदि संख्याओं का भाग देना, ( पूर्व अङ्क १ संख्या के भेद समझना ) पूर्व ( भेद ) से अग्रिम को गुना करना, फिर अग्रिम से उसके आगे को गुना करना, फिर उससे उसके अग्रिम को क्रम से गुना कर देना । इस प्रकार क्रम से १ आदि संख्याओं के भेद होते हैं । यह सामान्य नियम है । छन्दःशास्त्र में छन्द कि एकादि लघु वा एकादि गुरु जानने में, मूषावहन के भेद जानने में, खण्डमेरु में, शिल्पशास्त्र में, वैद्यकशास्त्र में, रसों के भेद समझने में इस गणित का उपयोग होता है । जो विस्तारभय से यहाँ सत्र नहीं कहा गया है ।।

उप०—छन्दोभेदेषु एकादिलगक्रियाज्ञानार्थं छन्दःशास्त्रोक्तखण्डमेरुविन्यासेनेदं सूत्रं स्फुटमुपपद्यते । यथा छन्दःशास्त्रे खण्डमेरुविधिः—

"इष्टाक्षरसमान् कोष्ठानूर्ध्वाधः क्रमतो लिखेत् । एकैकापचितानग्रे लिखित्वाङ्कैः प्रपूरयेत् ।। एकाद्येकोत्तरैः पूर्वपंक्तिकोष्ठान्, तदग्रतः । पूर्वपंक्तिस्थितैकद्वित्र्यादिकोष्ठाङ्कसंयुतिम् ।। द्वितीयादिकपंक्तिस्थकोष्ठेष्वेवं लिखेत् क्रमात् । ज्ञेया तिर्यक् क्रमेणैवमेकद्व्यादिलगक्रिया ।।"

खण्डमेरुः—

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| एकाक्षरे | १ | | | | | |
| द्व्यक्षरे | २ | १ | | | | |
| त्र्यक्षरे | ३ | ३ | १ | | | |
| चतुरक्षरे | ४ | ६ | ४ | १ | | |
| पञ्चाक्षरे | ५ | १० | १० | ५ | १ | |
| षडक्षरे | ६ | १५ | २० | १५ | ६ | १ |
| | एकगुरु वा एकलघु | द्विगुरु वा द्विलघु | त्रिगुरु वा त्रिलघु | चतुर्गुरु वा चतुर्लघु | पञ्चगुरु वा पञ्चलघु | षड्गुरु वा षड्लघु |

इति च्छन्दःशास्त्रविधिना विन्यस्तखण्डमेरौ स्फुटमवलोक्यते । यत् यदैको लघुः एको गुरुर्वा तदा पादाक्षरतुल्यभेदाः। यदा द्वौ लघू वा द्वौ गुरू तदा रूपोनपदपूर्वभेदयोर्घातेन द्विभक्तेन तुल्याः, यदा च त्रयो लघवो गुरवो वा तदा द्व्यूनपदपूर्वभेदघातेन त्रिभक्तेन तुल्या भेदा इत्यादि । यथा खण्डमेरौ षडक्षरप्रस्तारे—६ । १५ । २० । १५ । ६ । १

|| || || || || ||

$\frac{६}{१} \times \frac{५}{२} \times \frac{४}{३} \times \frac{३}{४} \times \frac{२}{५} \times \frac{१}{६}$

इत्यत एवाचार्येण लाघवप्रकारोऽयं प्रदर्शित इत्युपपन्नम् ।।

तत्र छन्दश्चित्युत्तरे किञ्चिदुदाहरणम्—

**प्रस्तारे मित्र ! गायत्र्याः स्युः पादे व्यक्तयः कति ।**
**एकादिगुरवश्चाशु कति कत्युच्यतां पृथक् ॥ १ ॥**

भा०—हे मित्र ! गायत्री (षडक्षर चरण) छन्द के सब भेद कितने होंगे ? और एकादि गुरु की संख्या कितनी-कितनी होंगी ? यह बताओ।

उत्तर—यहाँ गायत्री छन्द के चरण में ६ अक्षर होते हैं। अत: उत्क्रम से १ आदि एकोत्तर संख्या लिख कर, उनमें क्रम से १ आदि अङ्कों के भाग देने से $\frac{६}{१}$ । $\frac{५}{२}$ । $\frac{४}{३}$ । $\frac{३}{४}$ । $\frac{२}{५}$ । $\frac{१}{६}$ इनमें पूर्व संख्या $\frac{६}{१}=६$ ये एक गुरु के भेद है। इससे अपने आगे के अङ्क $\frac{५}{२}$ को गुना करने से १५ ये द्विगुरु भेद हुए। इससे फिर अगले अंक $\frac{४}{३}$ को गुना करने से २० ये त्रिगुरु भेद हुए। फिर इससे अगले अंक $\frac{३}{४}$ को गुना करने से १५ ये चतुर्गुरु भेद हुए। इससे फिर अगले अंक $\frac{२}{५}$ को गुना करने से ६ ये पञ्च गुरु भेद हुए। इससे अगले अंक $\frac{१}{६}$ को गुना करने से $\frac{१\times६}{६}=१$ यह षड्गुरु (या सर्वगुरु) का भेद हुआ। इस प्रकार क्रम से एकादि गुरु के भेद संख्या ६।१५।२०।१५।६।१। तथा जितने ही एकादि गुरु-भेद होते हैं उतने ही एकादि लघु-भेद भी कह सकते हैं। इसलिये सर्व लघु-भेद भी १ होता है। अत: कुल भेद मिल कर ६४ ये गायत्री छन्द के (सम) भेद संख्या हुई ॥ एवं सर्वत्र समझना ॥१॥

प्र० का०—इह हि षडक्षरो गायत्रीचरणोऽतः षडन्तानामेकाद्येकोत्तरांकानां व्यस्तानां क्रमस्थानां च न्यासः। $\frac{६}{१}$ $\frac{५}{२}$ $\frac{४}{३}$ $\frac{३}{४}$ $\frac{२}{५}$ $\frac{१}{६}$ ।

यथोक्तकरणेन लब्धा एकगुरुव्यक्तयः ६। द्विगुरवः १५। त्रिगुरवः २०। चतुर्गुरवः १५। पञ्चगुरवः ६। षड्गुरुः १। अथैकः सर्वलघुः १। एवमासामैक्यं पादव्यक्तिमिति ६४।

एवं चतुश्चरणाक्षरसंख्यकान् अंकान् यथोक्तं विन्यस्य एकादिगुरुभेदानां नियतान् सैकानेकीकृत्य जाता गायत्री वृत्तव्यक्तिसंख्या १६७७७२१६। एवमुक्थाद्युत्कृतिपर्यन्तं छन्दसां व्यक्तिमितिर्ज्ञातव्या ॥

उदाहरणं शिल्पे—

**एकद्वित्र्यादिमूषावहनमितिमहो ! ब्रूहि मे भूमिभर्तु-**
**र्हर्म्ये रम्येऽष्टमूषे चतुरविरचिते श्लक्ष्णशालाविशाले।**

**एकद्वित्र्यादियुक्त्या मधुरकटुकषायाम्लकक्षारतिक्तै-**
**रेकस्मिन् षड्रसैः स्युर्गणक कति वद व्यञ्जने व्यक्तिभेदाः ॥ २॥**

भा०—हे गणक ! किसी चतुर कारीगर द्वारा बनाए हुए राजा के ८ झरोखे वाले सुन्दर भवन में यदि १, २,३ आदि झरोखे ( गवाक्ष ) खोले जांय तो उनके कितने भेद हो सकते हैं ? तथा एक ही तरकारी में मधुर, कटु, कषाय, आम्ल, लवण और तिक्त इन ६ रसों में से १, २, ३, आदि रसों को मिलाने से कितने प्रकार के स्वाद होंगे ? बताओ ॥२॥

यहाँ उक्त रीति से एक आदि गवाक्ष खोलने से क्रम से भेद ८,२८,५६, ७०,५६,२८,८,१ तथा कुल गवाक्ष बन्द रखा जाय तो १ भेद एवं सब भेद २५५+१=२५६ होते हैं।

तथा व्यञ्जन ( तरकारी ) में एकादि रस मिलने से क्रम से १ आदि रस युक्त व्यञ्जन भेद ६,१५,२०,१५,६,१ तथा व्यञ्जन में एक भी रस नहीं मिलाया जाय तो १ भेद होता है, अतः कुल भेद संख्या ६३+१=६४ हुई। नीचे ग्रन्थकारकृत न्यास स्पष्ट है।

ग्र० का०—न्यासः। ८/१ ७/२ ६/३ ५/४ ४/५ ३/६ २/७ १/८ ।

यथोक्तविधिना लब्धा एकद्वित्र्यादिमूषावहनसङ्ख्याः ८, २८, ५६, ७०, ५६, २८, ८, १। एवमष्टमूषे राजगृहे मूषावहनभेदाः २५५।

अथ द्वितीयोदाहरणे न्यासः ६/१ ५/२ ४/३ ३/४ २/५ १/६ । लब्धा एकादिरससंयोगेन पृथग्व्यक्तयः ६, १५, २०, १५ ६, १। एतासामैक्यम् सर्वभेदाः ६३।

इति मिश्रकव्यवहारः समाप्तः

—०—

अथ श्रेढीव्यवहारः।

तत्र सङ्कलिते सङ्कलितैक्ये च करणसूत्रं वृत्तम्—

**सैकपदघ्नपदार्धमथैकाद्यङ्कयुतिः किल संकलिताख्या।**
**सा द्वियुतेन पदेन विनिघ्नी स्यात् त्रिहृता खलु संकलितैक्यम् १।**

सं०—अथ सैकपदघ्नपदार्धं एकाद्यङ्कयुतिः संकलिताख्या ( संकलित-

संज्ञका ) भवति । सा ( एकाद्यङ्कयुतिः ) द्वियुतेन पदेन विनिघ्नी त्रिहृता च सङ्कलितैक्यं ( एकादिसङ्कलितानां योगः ) स्यात् ॥ १ ॥

भा०—( एकादि जितनी संख्या तक का योग समझना हो उसे पद कहते हैं ) पद में १ जोड़ कर, उसे पद से गुना करके, आधा करने से एकादि अङ्कों का योग होता है। उसे सङ्कलित भी कहते। उस ( सङ्कलित ) को द्वियुत पद से गुना करके ३ से भाग देने से एकादि अङ्कों के सङ्कलितों का योग होता है ॥ १ ॥

उप०—एकाद्येकोत्तराणामङ्कानां योग एव सङ्कलितसंज्ञं सर्वधनम् । तत्र आदिः = १ । चयः = १ । यदि पदम् = प, तदा—"व्येकपदघ्नचयो मुखयुक् स्यादन्त्यधन" मित्यादिसूत्रेण सर्वधनम् = एकादिसङ्कलितम् = $\left\{\frac{(\text{प} - १)\,\text{च} + २\,\text{आ}}{२}\right\} \times \text{प}$, अत्र 'च = १। आ = १' आभ्यामुत्थापनेन

एकादिसङ्कलितम् = $\frac{(\text{प} + १) \times \text{प}}{२}$, इत्युपपन्नं सङ्कलितानयनम् ॥

तथा च यदि पदम् = प = ३ तदोपर्युक्तयुक्त्या—

$$\left.\begin{array}{l}(३)\ \text{पदसंकलितम्} = \frac{(\text{प} + १)\,\text{प}}{२} = \frac{\text{प}^२ + \text{प}}{२}\ ।\\ (२)\ \text{एकोनपदसंकलितम्} = \frac{(\text{प} - १)^२ + \text{प} - १}{२}\ ।\\ (१)\ \text{द्व्यूनपदसंकलितम्} = \frac{(\text{प} - २)^२ + \text{प} - २}{२}\ ।\end{array}\right\}\ \text{एतेषां योगः = सङ्कलितैक्यम्}$$

= संऐ = $\frac{\text{एकादिवर्गयोग} + \text{सं}}{२}$, अत्र "एकादिवर्गयोगस्थाने" द्विघ्नपदं कुयुतं त्रिविभक्तं" इत्यादिस्थापनेन संऐ = $\frac{\text{सं}\,(२\text{प} + १) + \text{सं} \times ३}{३ \times २}$ =

$\frac{\text{सं}\,(२\,\text{प} + ४)}{६} = \frac{\text{सं}\,(\text{प} + २)}{३}$ । इत्युपपन्नं संकलितैक्यानयनम् ॥

अनयैव रीत्या संकलितैक्ययोगानयनमप्युपपद्यते । यथा—

यदि=प = ३ । तदा संकलितैक्यानयनविधिना—

(३) पदसंकलितैक्यम् $= \frac{(प^2 + प)}{२} \times \frac{(प + २)}{३} = \frac{प^३ + ३ प^2 + २ प}{६}$

(२) एवं रूपोनपदसंकलितैक्यम् $= \frac{(प - १)^३ + ३(प - २)^2 + २(प - १)}{६}$

(१) द्व्यूनपदसंकलितैक्यम् $= \frac{(प - २)^३ + ३(प - २)^2 + २(प - २)}{६}$

एषां योगः = संकलितैक्ययोगः $= \frac{\text{घनयोग} + ३ \text{ वर्गयोग} + २ \text{ सं}}{६}$

∴ ६ संऐयो = घयो + ३ वयो + २ सं। अथ—"सङ्कलितस्य कृतेः" तथा "द्विघ्नपदं कुयुतं" इत्यादिसूत्रोक्त्या वर्गयोगघनयोगयोरुत्थापनेन

$$६ \times \text{सं ऐयो} = \frac{\text{सं } (प^2 + प)}{२} + \text{सं } (२ प + १) + २ \text{ सं}$$

$$\therefore १२ \times \text{सं ऐयो} = \text{सं } (प^2 + प) + \text{सं } (४ प + २) + ४ \text{ सं})$$

$$= \text{सं } (प^2 + प ५ + ६) = \text{सं } (प + २) \times (प + ३)$$

$$\therefore \text{संऐयो} = \frac{\text{सं } (प + २) \times (प + ३)}{३ \times ४} = \text{सऐ} \times \frac{(प + ३)}{४} = \frac{\text{संऐ} \times प + \text{संऐ } ३}{४}$$

अतः "पदं संकलितैक्यघ्नं त्रिघ्नसंकलितैक्ययुक्।
चतुर्भक्तं फलं यत् सा युतिः संकलितैक्यजा।" इति मदुक्तं, तथा च
"रामयुक्तपदाभ्यास्तं भक्तं संकलितैक्यकम्।
वेदैः संकलितैक्यानां युतिमानं च तद्भवेत्॥"
इति श्रीमद्विशेषोक्तं चोपपद्यते।

अथैकादिविषमाङ्कयोगानयनरीतिर्द्व्यादिसमाङ्कयोगानयनविधिश्च प्रदर्श्यते—
तत्रैकादिविषमांकयोगे आदिः = १, चयः = २, पदं $= \left(\frac{प + १}{२}\right)$ ततो "व्येक-पदघ्नचय" इत्यादिना सर्वधनमेवैकादिविषमाङ्कयुतिः $= \left(\frac{प + १}{२}\right) \times \left(\frac{प+१}{२}\right)$

$= \left(\frac{प + १}{२}\right)^२$, एतेन

"सैकपदार्धकृतिर्विषमानां संकलितं भवतीन्दुमुखानाम्" इत्युपपद्यते।

तथा द्व्यादिसमांकयोगे तु आदिः = २। चयः = २, पदं = $\frac{प}{२}$ । अतो "व्येकपदघ्नचय" इत्यादिना द्व्यादिसमांकयुतिः = $\left(\frac{प}{२}+१\right)\times\frac{प}{२}$ एतेन "गच्छदलं कुयुतं पदनिघ्नं तद्द्विगुणितं च समांकयुतिः स्यात्" इत्युपपद्यते। एवमत्रानेके प्रकारा भवितुमर्हन्ति ॥

उदाहरणम्—

**एकादीनां नवान्तानां पृथक् सङ्कलितानि मे।**
**तेषां सङ्कलितैक्यानि प्रचक्ष्व गणक द्रुतम् ॥ १ ॥**

भा०—हे गणक! १ से ९ तक सब अंकों के पृथक्-पृथक् संकलित बताओ। तथा उन्हीं अंकों के पृथक्-पृथक् संकलितैक्य भी बताओ ॥१॥

जैसे १ से २ तक का योग करना है तो पद = २ हुआ, इसमें १ जोड़ कर पद से गुना करके आधा करने से संकलित = $\frac{३\times२}{२}$ = ३।

यदि पद ३ है तो उक्तरीति से १ से ३ तक का संकलित = $\frac{४\times३}{२}$ = ६। एवं आगे भी समझना। नीचे ग्रन्थकारकृत न्यास में देखिये।

तथा १ से ९ तक का संकलितैक्य जानना है तो पद हुआ = ९ इसमें २ जोड़ कर ११ हुए इससे पद तक के संकलित ४५ को गुना कर ३ से भाग देने से संकलितैक्य = $\frac{४५\times११}{३}$ = १६५ हुआ। एवं सर्वत्र समझना।

ग्र० का०—न्यासः। १ २ ३ ४ ५ ६ ७ ८ ९ एषां संकलितानि १ ३ ६ १० १५ २१ २८ ३६ ४५ एषामैक्यानि १ ४ १० २० ३५ ५६ ८४ १२० १६५।

एकादीनां वर्गादियोगे करणसूत्रं वृत्तम्—

**द्विघ्नपदं कुयुतं त्रिविभक्तं सङ्कलितेन हतं कृतियोगः।**
**संकलितस्य कृतेः सममेकाद्यंकघनैक्यमुदीरितमाद्यैः ॥२॥**

सं०—द्विघ्नपदं कुयुतं (एकेन युतं) त्रिविभक्तं संकलितेन हतं कृतियोगः (एकादिवर्गयोगः) स्यात्। तथा संकलितस्य कृतेः समं एकाद्यंकघनैक्यं आद्यैरुदीरितम् (कथितम्) ॥ २ ॥

भा०—पद को २ से गुना कर १ जोड़ देना उसे पद तक के संकलित से गुना कर ३ के भाग देने से एकादि पदपर्यन्त अंकों का वर्गयोग हो जाता है। तथा पदपर्यन्त संकलित के वर्गतुल्य एकादि पदपर्यन्त अंकों का घन योग होता है ॥ २ ॥

उप०—( ४१ पृष्ठस्थ ) पूर्वप्रदर्शितयुक्त्या संए = $\frac{\text{एकादिवर्गयोग} + \text{सं}}{२}$

$\therefore$ एकादिवर्गयोगः = २ संए− सं = $\frac{२\,\text{सं}\,(\text{प}+२)}{३}$ − सं =

$\frac{\text{सं}\,(२\text{प}+४)-३\,\text{सं}}{३} = \frac{\text{सं}\,(२\text{प}+१)}{३}$ इत्युपपन्नं वर्गयोगानयनम्।

एकादिघनयोगस्तु संकलितवर्गसम एवेत्यत्र प्रत्यक्षोपलब्धिरेवोपपत्तिः।

अथवा यदि पदम् = प = ३, तदा पूर्वोक्तसंकलितैक्यविधिना—

(३) पदसंकलितैक्यम् = $\frac{\text{प}^२+\text{प}}{२} \times \frac{(\text{प}+२)}{३} = \frac{\text{प}^३+३\text{प}^२+२\text{प}}{६}$, एवं

(२) रूपोनपदसंकलितैक्यम् = $= \frac{(\text{प}-१)^३+३(\text{प}-१)^२+२(\text{प}-१)}{६}$

(१) द्व्यूनपदसंकलितैक्यम् = $= \frac{(\text{प}-२)^३+३(\text{प}-२)^२+२(\text{प}-२)}{६}$

योगेन संकलितैक्ययोगः = संऐयो = $\frac{\text{घयो}+३\,\text{वयो}+२\,\text{सं}}{६}$, अत्र "रामयुक्तपदाभ्यस्तं" इत्यादिना संकलितैक्ययोगं, तथा "द्विघ्नपदं कुयुतं" इत्यादिना वर्गयोगं चोत्थाप्य $\frac{\text{सं ऐ}\times(\text{प}+३)}{४} = \frac{\text{घयो}+\text{सं}\,(\text{प}२+१)+२\,\text{सं}}{६}$

$= \frac{\text{सं}(\text{प}+२)}{३} \times \frac{(\text{प}+३)}{४} = \frac{\text{घयो}+\text{सं}(२\text{प}+३)}{६}$ पक्षौ द्वादशभिः संगुण्य

सं $(\text{प}+२)\times(\text{प}+३)$ = २ घयो + २ सं $(२\text{प}+३)$ = २घयो+सं$(४\text{प}+६)$

$\therefore$ सं $(\text{प}^२+५\text{प}+६)$ = २ घयो + सं $(४\text{प}+६)$

$\therefore$ सं $(\text{प}^२+\text{प})$ = २ घयो $\therefore$ घयो = सं $\frac{(\text{प}^२+\text{प})}{२}$ = सं$^२$ इत्युपपन्नम्।

उदाहरणम्—

तेषामेव च वर्गैक्यं घनैक्यं च वद द्रुतम् ।
कृतिसङ्कलनामार्गे कुशला यदि ते मतिः ॥१॥

भा०—उन्हीं ( १ से ९ अंक तक ) का पृथक् वर्गयोग, और उन्हीं का एकादि घनयोग बताओ, यदि वर्गयोग घनयोग करने में तुम्हारी बुद्धि कुशल है।

उत्तर—जैसे १ से ९ तक का वर्गयोग जानना है तो पद (९) को २ से गुना करके १ जोड़ दिया, फिर उसको पद तक के संकलित से गुना कर ३ का भाग दिया तो १ से ९ तक का वर्गयोग $= \frac{१९ \times ४५}{३} =$ २८५ हुआ । एवं सर्वत्र समझना।

तथा १ से ९ तक संकलित ४५ इसका वर्ग २०२५ यह १ से ९ तक का घनयोग हुआ । पृथक्-पृथक् अंकों का वर्गयोग और घनयोग नीचे ग्रंथकार के न्यास में देखिये।

ग्र० का०—न्यासः । १, २, ३, ४, ५, ६, ७, ८, ९ । वर्गैक्यम् १, ५, १४, ३०, ५५, ९१, १४०, २०४, २८५। घनैक्यम् १, ९, ३६, १००, २२५, ४४१, ७८४, १२९६, २०२५।

वि०—ऊपर १ आदि १ वृद्धि से पदपर्यन्त संख्याओं का योग संकलित नाम से कहा गया है जहाँ इष्ट अंक से आरम्भ कर तथा अभीष्ट वृद्धि करके जितने स्थानस्थ संख्या का योग जानना हो उसका नाम पद = गच्छ, तथा वृद्धि को चय = उत्तर, एवं आरम्भ संख्या को आदि = मुख = वदन कहते हैं और इनके योग को सर्वधन = श्रेढी फल कहते हैं। उसी सर्वधन को जानने का सूत्र नीचे कहते हैं।

यथोत्तरचयेऽन्त्यादिधनज्ञानाय करणसूत्रं वृत्तम्—

व्येकपदघ्नचयो मुखयुक् स्यादन्त्यधनं मुखयुग्दलितं तत् ।
मध्यधनं पदसंगुणितं तत सर्वधनं गणितं च यदुक्तम् ॥३॥

सं०—व्येकपदघ्नचयो मुखयुक् ( आदिसहितः ) अन्त्यधनं स्यात् । तत् मुखयुग् दलितं मध्यधनं भवति, तच्च पदगुणितं सर्वधनं भवति, तदेव गणितं चोक्तम् ।

क्रमसम्बन्धान्तरितराशीनां योगः "श्रेढी"त्युच्यते । तथा च यावत्स्थान-पर्यन्तं ते राशयः स्थिता भवन्ति तत्स्थानसंख्या 'पद'संज्ञया गच्छसंज्ञया चोच्यते । तद्राश्यन्तरं 'चय' शब्देन, 'उत्तर' शब्देन च कथ्यते । तत्राद्यराशिः आदिर्मुखं वा निगद्यते । अन्तराशिश्च अन्त्यधनमित्यभिधीयते । आद्यान्त्य-धनयोगार्धं च मध्यधनं, तथा सर्वेषां योगः सर्वधनं गणितं वा कथ्यते ।

भा०—पद में १ घटाकर, शेष को चय से गुना करके, उसमें आदि संख्या को जोड़ने से अन्त्यधन ( अन्तिम अंक ) होता है। उस ( अन्त्यधन ) में आदि जोड़कर आधा करने से मध्यधन होता है। उस ( मध्यधन ) को पद से गुना करने से सर्वधन होता है। उसी को गणित भी कहते हैं।

उप०—अत्रालापोक्त्या प्रथमदिने मुखतुल्यमेव धनं द्वितीयादिदिनेषु तु एकादिगुणितचययुतमुखतुल्यानि धनानि, अत एवान्तिमदिने रूपोनपदगुणित-चययुक्तमुखसमं धनं भवितुमर्हति । यथा—कल्प्यते यदि पदम् = प = ५ तदा प्रथमदिने = मु । द्वितीयदिने = मु + च । तृ० दि० = मु + २ च । चतुर्थदिने = मु + ३ च । एवं अन्त्यदिने मु + ४ च = मु + (५ − १) च । अतो व्येकपदघ्नचयो मुखयुक् स्यादन्त्यधनमित्युपपद्यते । तथाद्यान्त्यधनयोर्योगार्धमेव

$$\frac{(\text{मु} + \text{अंध})}{२} = $$ मध्यधनं भवति "मुखयुग्दलितं तत्—मध्यधनमिति" साधूक्तम् ।

अथ सर्वधनम् = सध = मु + (मु + च) + (मु + २च) + (मु + ३च) + अंध ।
तथाचोत्क्रमेण सध = अंध + (अंध − च) + (अंध − २च) + (अंध − ३च) + मु ।

द्वयोर्योगेन

$$२ \text{ सध} = (\text{मु} + \text{अंध}) + (\text{मु} + \text{अंध}) + (\text{मु} + \text{अंध}) + (\text{मु} + \text{अंध}) + (\text{मु} + \text{अंध})$$

$$\therefore \text{सध} = \frac{\text{मु} + \text{अंध}}{२} + \frac{\text{मु} + \text{अंध}}{२} + \frac{\text{मु} + \text{अंध}}{२} + \frac{\text{मु} + \text{अंध}}{२} + \frac{\text{मु} + \text{अंध}}{२}$$

$$= \frac{\text{मु} + \text{अंध}}{२} (१ + १ + १ + १ + १) = \frac{(\text{मु} + \text{अंध})}{२} \times ५ = \text{मध} \times \text{प}$$

यतः पदम् = ५ । अत उपपन्नं मध्यधनं पदसंगुणितं तत्सर्वधनमित्युक्तम् ॥

उदाहरणम्—

**आद्ये दिने द्रम्मचतुष्टयं यो दत्त्वा द्विजेभ्योऽनुदिनं प्रवृत्तः ।**
**दातुं सखे पञ्चचयेन पक्षे द्रम्मा वद द्राक् कति तेन दत्ताः ॥१॥**

भा०—जो दाता–किसी ब्राह्मण को प्रथम दिन ४ द्रम्म देकर, प्रति दिन ५ बढ़ाकर देता रहा तो हे मित्र ! बताओ कि उसने १५ दिन में कुल कितने द्रम्म का दान किया ? ।

उत्तर—यहाँ पद १५ में १ घटाकर, शेष को चय ५ से गुनाकर, आदि ४ को जोड़ने से, अन्त्यधन = १४ × ५ + ४ = ७४ हुआ। इसमें आदि जोड़कर आधा करने से मध्यधन = ३९ हुआ। इसको पद से गुना करने से सर्वधन = ३९ × १५ = ५८५ हुआ।

ग्र० का०—न्यास। आ० ४। च ५। ग० १५। अन्त्यधनम् ७४। मध्यधनम् ३९। सर्वधनम् ५८५।

उदाहरणान्तरम्—

**आदिः सप्त चयः पञ्च गच्छोऽष्टौ यत्र तत्र मे ।**
**मध्यान्त्यधनसंख्ये के वद सर्वधनं च किम् ॥ २ ॥**

भा०—जहाँ आदि ७। चय = ५, और पद = ८ है, वहाँ मध्यधन, अन्त्यधन और सर्वधन क्या होगा ? बताओ।

उत्तर—ग्रन्थकार के न्यास से स्पष्ट है। नीचे देखिये ॥

ग्र० का०—न्यासः—आ० ७। च० ५। ग० ८। मध्यधनम् $\frac{४९}{२}$। अन्त्यधनम् ४२। सर्वधनम् १९६।

समदिने गच्छे मध्यदिनाभावान्मध्यात् प्रागपरदिनधनयोर्योगार्धं मध्यदिनधनं भवितुमर्हतीति प्रतीतिरुत्पाद्या ॥

भा०—( जहाँ विषम संख्या पद रहता है, वहाँ मध्य की संख्या मध्यधन समझा जाता है। जैसे पद = ५ तो ३ तृतीय संख्या मध्य होगा ) परञ्च जहाँ सम संख्या पद है जैसे ४, तो यहाँ आदि और अन्त के योगार्ध को मध्य धन समझना ॥

मुखज्ञानाय करणसूत्रं वृत्तार्धम्—

**गच्छहृते गणिते वदनं स्याद् व्येकपदघ्नचयार्धविहीने ।**

सं०—गणिते ( सर्वधने ) गच्छहृते व्येकपदघ्नचार्धविहीने सति वदनं ( आदिधनं ) भवेत् ॥

भा०—सर्वधन में पद के भाग देकर लब्धि में एकोनपद से गुने हुए चय का आधा घटाने से शेष आदिधन होता है।

उप०—अत्रादिधनमज्ञातं, तन्मानं = या। ततो "व्येकपदघ्नचयो मुखयुक् स्यात्" इत्यादिना $सध = \frac{[(प-१) च + या २]}{२} \times प$

$\therefore \frac{सध}{प} - \frac{(प-१) च}{२} = या =$ आदिधनमित्युपपन्नम् ॥

उदाहरणम्—

**पञ्चाधिकं शतं श्रेढीफलं सप्त पदं किल।**
**चयं त्रयं वयं विद्मो वदनं वद नन्दन ॥ १ ॥**

भा०—हे नन्दन ! जहाँ १०५ सर्वधन और पद = ७ तथा चय = ३ है। वहाँ आदिधन क्या होगा ? बताओ।

उत्तर—सर्वधन में पद के भाग देकर, लब्धि $\frac{१०५}{७} = १५$ में एकोनपद गुणितचय के आधे $(\frac{६ \times ३}{२} = ९)$ को घटाने से शेष = ६ यह आदिधन हुआ ॥

ग्रं० का०— न्यास:-आ० ० । च० ३ । ग० ७ । सध० १०५ । आदिधनम् ६। अन्त्यधनम् २४ । मध्यधनम् १५ ॥

चयज्ञानाय करणसूत्रं वृत्तार्धम्—

**गच्छहृतं धनमादिविहीनं व्येकपदार्धहृतं च चयः स्यात् ॥ ४ ॥**

सं०—धनं ( सर्वधनं ) गच्छहृतं, आदि-विहीनं व्येकपदार्धहृतं चयो भवेत् ॥

भा०—सर्वधन में पद के भाग देकर लब्धि में आदि को घटा कर शेष में एकोन पद के आधे का भाग देने से लब्धि चय होता है।

उप०—अत्र चयमानमज्ञातमतस्तत्प्रमाणम् = या१ ततः पूर्वोक्त्या

$सर्वधनम् = सध = \left\{ \frac{(प-१) \times या}{२} \times आ \right\} \times प$

$$\therefore \frac{\frac{\text{सध}}{\text{प}} - \text{आ}}{\frac{(\text{प} - १)}{२}} = \text{या} = \text{चय}$$ अत उपपन्नम् ॥

उदाहरणम् —

प्रथमममगमदह्ना योजने यो जनेश-
स्तदनु ननु कयाऽसौ ब्रूहि यातोऽग्रवृद्ध्या ।
अरिकरिहरणार्थं योजनानामशीत्या
रिपुनगरमवाप्तः सप्तरात्रेण धीमन् ॥१॥

भा०—हे बुद्धिमन् ! किसी राजा ने ८० योजन दूरी पर स्थित अपने शत्रु के नगर को, उस से हाथी छीनने के लिये प्रस्थान किया। प्रथम दिन वह दो योजन चला, बाद प्रति दिन कितने योजन की वृद्धि से चले जो ७ दिन में वह वहाँ पहुँच जाय ? बताओ।

उत्तर—यहाँ सर्वधन ८० में, पद ७ के भाग देने से $\frac{८०}{७}$ इसमें आदि २ को घटाने से $\frac{६६}{७}$ इसमें एकोनपद के आधे का भाग देने से लब्धि चय=$\frac{२२}{७}$ हुआ।

प्र० का०—न्यासः। आ. २। च. ०। ग. ७। ध. ८०। लब्धमुत्तरम् $\frac{६४}{७}$। अन्त्यधनम् $\frac{१४६}{७}$। मध्यधनम्। $\frac{८०}{७}$।

गच्छज्ञानाय करणसूत्रं वृत्तम्—

श्रेढीफलादुत्तरलोचनघ्नाच्चयार्धवक्त्रान्तरवर्गयुक्तात् ।
मूलं मुखोनं चयखण्डयुक्तं चयोद्धृतं गच्छमुदाहरन्ति ॥५॥

सं०—श्रेढीफलात् (सर्वधनात्) उत्तरलोचनघ्नात् (द्विघ्नचयगुणितात्) चयार्धवक्त्रान्तरवर्गयुक्तात् मूलं 'तत्' मुखोनं चयखण्डयुक्तं चयोद्धृतं गच्छं उदाहरन्ति (कथयन्ति) ॥

भा०—सर्वधन को द्विगुणित चय से गुना करके, उस में चय के आधे और आदि के अन्तर वर्ग जोड़ कर, मूल लेना फिर उसमें आदि को घटाकर, चय का आधा जोड़ देना, उस में फिर चय के भाग देने से गच्छ (पद) होता है ॥

उप०—अत्र गच्छमानमज्ञातं, तत्प्रमाणम्=या। ततो "व्येकपदघ्नचय"

इत्यादिना सध $= \left( \text{आ} + \frac{\text{च}(\text{या}-१)}{२} \right) \times$ या $\therefore$ २ × सध =

[ २ आ + च ( या–१ ) ] या = २ आ × या + या$^{२}$ × च या × च, वर्गसमीकरणेन मूलग्रहणार्थं पक्षौ चयेन 'च' अनेन गुणितौ २ × च × सध = २ आ × या × च + या$^{२}$ × च$^{२}$ – या × च$^{२}$ = या$^{२}$ × च$^{२}$ + च × या [२आ–च]

$= \text{या}^{२} \times \text{च}^{२} + २\,\text{च} \times \text{या} \left( \text{आ} - \frac{\text{च}}{२} \right)$ अतो मूलग्रहणार्थं पक्षौ चयार्धमुखान्तरवर्गेण युतौ—

$$२\,\text{च} \times \text{सध} + \left( \text{आ} - \frac{\text{च}}{२} \right)^{२} =$$

$$\text{या}^{२} \times \text{च}^{२} + २\,\text{च}\,\text{या} \left( \text{आ} - \frac{\text{च}}{२} \right) + \left( \text{आ} - \frac{\text{च}}{२} \right)^{२}$$

$$\therefore \sqrt{२\,\text{च} \times \text{सध} + \left( \text{आ} - \frac{\text{च}}{२} \right)^{२}} = \text{या} \times \text{च} + \text{आ} - \frac{\text{च}}{२}$$

$$\therefore \frac{\sqrt{२\,\text{च} \times \text{सध} \times \left( \text{आ} - \frac{\text{च}}{२} \right)^{२}} - \text{आ} + \frac{\text{च}}{२}}{\text{च}} = \text{या} =$$

गच्छमानमित्युपपन्नम् ॥

उदाहरणम्–

**द्रम्मत्रयं यः प्रथमेऽह्नि दत्त्वा दातुं प्रवृत्तो द्विचयेन तेन ।**
**शतत्रयं षष्ट्यधिकं द्विजेभ्यो ददौ कियद्भिर्दिवसैर्वदाशु ॥१॥**

भा० —जो दाता प्रथम दिन ३ द्रम्म दान करके, आगे प्रति दिन २ बढ़ा कर देने लगा तो बताओ कि ३६० द्रम्म ब्राह्मणों को कितने दिन में देगा ? ॥

उत्तर—सर्वधन ३६० को द्विगुणित चय ४ से गुना कर १४४० इसमें चय के आधे और आदि के अन्तर वर्ग ४ जोड़ कर १४४४ इसका मूल ३८ इस में आदि घटाने से ३५ चय के आधे १ जोड़कर ३६ इसमें चय २ के भाग देने से लब्धि १८ पद हुआ।

प्रं० का०—न्यासः । आ. ३ । च. २ । ग. ० । ध. ३६० । अन्त्यधनम् ३७ । मध्यधनम् २० । लब्धो गच्छः १८ ।

अथ द्विगुणोत्तरादिवृद्धौ फलानयने करणसूत्रं सार्धार्या—

**विषमे गच्छे व्येके गुणकः स्थाप्यः समेऽर्धिते वर्गः।**
**गच्छक्षयान्तमन्त्याद् व्यस्तं गुणवर्गजं फलं यत् तत् ॥६॥**
**व्येकं व्येकगुणोद्धृतमादिगुणं स्याद्गुणोत्तरे गणितम् ।**

सं०—विषमे गच्छे व्येके गुणकः स्थाप्यः, समेऽर्धिते वर्गः, एवं गच्छक्षयान्तं गुणको वर्गश्च स्थाप्यः। ततोऽन्त्याद् व्यस्तं गुणवर्गजं यत् फलं. तद् व्येकं व्येकगुणोद्धृतं आदिगुणं गुणोत्तरे (गुणात्मकचये) गणितं (सर्वधनं) भवति ॥

भा०—( जहाँ द्विगुण, त्रिगुण आदि चय हो वहाँ ) पद यदि विषम संख्या (३, ५, ७ इत्यादि) हो तो उसमें १ घटा कर गुणक लिखे। यदि पद सम हो तो आधा करके वर्ग चिह्न लिखना 'इस प्रकार १ घटाने और आधे करने में भी जब विषमाङ्क ही हो तब गुणक चिह्न, जब समाङ्क हो तब वर्गचिह्न करना एवं जब तक पद की कुल संख्या समाप्त न हो जाय तब तक करते रहना, फिर अन्त्य चिह्न से उल्टा गुणज और वर्गफल साधन करके आद्य चिह्न तक जो फल हो उसमें १ घटा कर शेष में एकोन गुणक से भाग देना; लब्धि को आदि अङ्क से गुना करने से सर्वधन होता है ॥

उप०—द्विगुणाद्युत्तरे तु उदाहरणोक्त्या यदि पदम् = ५ = प तदा पूर्वदिने आदिसमं धनं, द्वितीयदिने गुणगुणितमादिधनं, तृतीयदिने गुणवर्गगुणितमादिधनं, चतुर्थदिने गुणत्रिघातगुणितमादिधनं इति क्रमेणान्तिमदिने गुणस्य रूपोनपदघातगुणितमादिधनं भवति। यथा—

$$\text{सध} = \text{आ} + \text{आ गु} + \text{आ. गु}^2 + \text{आ. गु}^3 + \text{आ गु}^4 \text{।} \quad (१)$$

$$\text{अतः सध. गु} = \text{आ.गु}^2 + \text{आ.गु}^3 + \text{आ.गु}^4 + \text{आ. गु}^5 \cdots (२)$$

अनयोः प्रथमपक्षं द्वितीयपक्षाद् विशोध्य—

$$\text{सध} (\text{गु} - १) = \text{आ. गु}^{\text{प}} - \text{आ} = \text{आ} (\text{गु}^{\text{प}} - १)$$

$$\therefore \text{सध} = \text{आ} \frac{(\text{ग}^{\text{प}} - १)}{\text{गु} - १},$$ इत्युपपन्नं गुणोत्तरे गणितमिति। अत्र यदि पदम् =

प = समसंख्या, तदा $गु^{प} = गु^{\frac{१}{२}प \times \frac{१}{२}प} = गु\left(^{\frac{१}{२}प}\right)^{२}$ इत्यतः समे गच्छेऽर्धिते वर्गं इत्युपपद्यते। विषमे पदे तु व्येके सति समत्वमायाति तत्तुल्यघातः पुनस्तदर्ध-वर्गघातसमो भवत्यतो विषमे गुणके व्येके गुणस्थापनं समे त्वर्धिते वर्गस्थापनं सयुक्तिकमेवेत्युपपन्नम् ॥

उदाहरणम्—

**पूर्वं वराटयुगं येन द्विगुणोत्तरं प्रतिज्ञातम्।**
**प्रत्यहमर्थिजनाय स मासे निष्कान् ददाति कति ॥१॥**

भा०—किसी दाता ने—प्रथम दिन २ वराटक दान करके उसके बाद प्रति दिन द्विगुणित करके देना निश्चय किया। तो बताओ कि—उसने ३० दिन में कितने निष्क दान किये ? ॥

उत्तर—यहाँ आदि = २। गुणात्मक चय = २। पद = ३० है। पद सम-अङ्क है। अतः आधा करके १५ के स्थान में वर्गचिह्न लगाया, अब आधा करने से विषमाङ्क हुआ। अतः उसमें १ घटा कर १४ से स्थान में गुणक चिह्न लिखा। फिर यह सम हो गया, अतः आधा ७ करके वर्गचिह्न किया, इस प्रकार पद संख्या की समाप्तिपर्यन्त न्यास किया। ( न्यास देखिये )

न्यासः—

| | | |
|---|---|---|
| १५ | वर्ग | १०७३७४१८२४ |
| १४ | गुण | ३२७६८ |
| ७ | वर्ग | १६३८४ |
| ६ | गुण | १२८ |
| ३ | वर्ग | ६४ |
| २ | गुण | ८ |
| १ | वर्ग | ४ |
| ० | गुण | २ |

अन्त में गुण चिह्न हुआ वहाँ गुणकांक २ को रख कर उल्टा प्रथम चिह्न तक गुणक वर्गज फल साधन किया तो १०७३७४१८२४ हुआ। इसमें १ घटा कर १०७३७४१८२३ हुआ इसमें एकोन गुण (१) से भाग देकर आदि (२) से गुना किया तो २, १४, ७४, ८३, ६४६ वराटक सर्वधन हुआ। इसके निष्क बनाने से १, ०४, ८५७ निष्क ९ द्रम्म, ९ पण, २ काकिणी, ६ वराटक यह सर्वधन हुआ।

ग्र० का०—न्यासः आ २। च. २। ग. ३०। लब्धा वराटकाः २१४७४८३६४६। निष्कवराटकाभिर्भक्ता जाता निष्काः १०४८५७। द्रम्माः ९। पणाः ९। काकिण्यो २। वराटकाः ६।

उदाहरणम्—

आदिर्द्विकं सखे वृद्धिः प्रत्यहं त्रिगुणोत्तरा ।
गच्छः सप्तदिनं यत्र गणितं तत्र किं वद ॥ २॥

| न्यास | |
|---|---|
| ६ गुण | २१८७ |
| ३ वर्ग | ७२९ |
| २ गुण | २७ |
| १ वर्ग | ९ |
| ० गुण | ३ |

भा०—हे सखे! जहाँ आदि २। त्रिगुणोत्तर चय। और पद = ७ है तो सर्वधन बताओ॥

उत्तर—यहाँ भी पूर्ववत् गुणवर्गजफल २१८७ इस में १ घटाकर एकोनगुण २ से भाग देकर आदि से गुणा करने से सर्वधन २१८६ हुआ॥

न्यासः। आ. २। च. ३। ग. ६। लब्धं गणितम् २१८६॥

एकादि अक्षर चरणवाले छन्दों के भेद जानने के लिये पिङ्गल आदि छन्दोग्रन्थ में विधि है। उन में अर्धसम और विषम छन्द के भेद के ज्ञान की विधि कठिन है। श्रीभास्कराचार्य ने यहाँ कुछ सुगम उपाय लिखा है। १ से २६ अक्षर तक चरण वाले छन्द 'वृत्त' कहलाते हैं। इससे अधिक अक्षर वाले 'दण्डक' कहलाते हैं। जैसे १ अक्षरवाले उक्था, २ अक्षर वाले अत्युक्था, एवं क्रम से आगे— ३ मध्या, ४ प्रतिष्ठा, ५ सुप्रतिष्ठा, ६ गायत्री, ७ उष्णिक्, ८ अनुष्टुप् इत्यादिनाम छन्दोग्रन्थ में देखिये॥

समादिवृत्तज्ञानाय करणसूत्रं सार्धार्या—

पादाक्षरमितगच्छे गुणवर्गजं फलं चये द्विगुणे ॥७॥
समवृत्तानां संख्या तद्वर्गो वर्गवर्गश्च।
स्वस्वपदोनौ स्यातामर्धसमानां च विषमाणाम् ॥८॥

सं०—पादाक्षरतुल्यगच्छे द्विगुणे चये गुणवर्गजं फलं, समवृत्तानां संख्या (भेदो) भवति। तद्वर्गः (तेषां समवृत्तभेदानां वर्गः) वर्गवर्गश्च कार्यः, तौ च स्वस्वपदोनौ क्रमेणार्धसमानां, विषमाणां वृत्तानां सख्ये (भेदौ) स्याताम्॥

भा०—जितने अक्षर चरणवाले छन्द के भेद को जानना हो उतना पद तथा द्विगुण चय मान कर "विषमे गच्छे व्येके" इत्यादि विधिसे जो गुणवर्गज फल हो उतने ही उस छन्दके समवृत्त, (समवृत्त सम्बन्धी) भेद समझना। उस

भेद संख्या के वर्ग, तथा दूसरे स्थान में वर्ग-वर्ग करके रखना, दोनों में अपने-अपने मूल घटा देने से शेष तुल्य क्रम से उतने अक्षर चरणवाले वृत्त के अर्ध सम तथा विषम वृत्त के भेद होते हैं।

उप०—"उक्थादीनां क्रमादुक्ता द्व्यादयो द्विगुणोत्तराः।

समवृत्तभवा भेदा—श्छन्दश्शास्त्रविशारदैः ॥" इति च्छन्दशास्त्रोक्तप्रस्तारेण एकाद्यक्षरपदानां उक्थादिसमवृत्तानां भेदा द्व्यादि-द्विगुणोत्तरा भवन्ति. यथा एकादिदशाक्षरान्तानां समवृत्तानां प्रस्तारः=

| अं० | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| भे० | २ | ४ | ८ | १६ | ३२ | ६४ | १२८ | २५६ | ५१२ | १०२४ |

यदि गु०=२ तदा प्रस्तारस्वरूपम्=

| अ० | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| भे० | $गु^{१}$ | $गु^{२}$ | $गु^{३}$ | $गु^{४}$ | $गु^{५}$ | $गु^{६}$ | $गु^{७}$ | $गु^{८}$ | $गु^{९}$ | $गु^{१०}$ |

इत्यादि। एतत्प्रस्तारावलोकनेन (२=गुणः=गु) अस्य पदघाततुल्या भेदाः समवृत्तानामुत्पद्यन्ते इति स्पष्टमेव। गुणस्य पदघातस्तु—'विषमे गच्छे व्येके' इत्यादिना साधितगुणवर्गजफलतुल्य एव भवत्यत आचार्येण पादाक्षरमितं गच्छं द्विगुणं चयं च प्रकल्प्य लाघवेन गुणवर्गजफलतुल्याः समवृत्तभेदाः प्रतिपादिता इत्युपपन्नं समवृत्तभेदानयनम्।

अर्धसमवृत्ते तु—चरणद्वयमेकलक्षणकं, तथा च शेषचरणद्वयं तदन्य-लक्षणकम्, अतः समवृत्तभेदेषु एकभेदमादाय तेन सह शेष (भे—१) भेदै-र्भेदोत्पादनेन रूपोनभेदतुल्यभेदा भवितुमर्हन्त्यतोऽनुपातो—यदि एकभेदेन रूपोनभेदतुल्या भेदास्तदा सर्वभेदैः किमिति जातमर्धसमवृत्तभेदमानम्=

$$\frac{(\text{समवृभे} - १)\ \text{समवृभे}}{१} = \text{समवृभे}^{२} - \text{समवृभे}\ ।$$

यत्र चैकचरणे एकलक्षणं, चरणत्रये तदन्यलक्षणमिति लक्षणद्वयोपेतवृत्त तद् "विषमवृत्तं" मत्वा श्रीभास्कराचार्येण तद्भेदाः साधिताः । तद्यथा— पूर्वोक्तसमवृत्तभेदानामर्धसमभेदानां च योगः = सवृभे$^{२}$ । एषु भेदेषु एकभेदमादाय शेषभेदैः सह भेदोत्पादनेन शेषतुल्याः = (सवृभे$^{२}$ — १) एतावन्मिता एव भेदा भवितुमर्हन्ति । ततोऽनुपातो —यद्येकभेदेनैतावन्मिताः ( सवृभे$^{२}$ — १ ) भेदास्तदा समार्धसमभेदयोगरूपैः सर्वभेदैः (सवृभे$^{२}$) एभिः किमिति जाताः

$$\left(\frac{\text{सवृभे}^{२}-१}{१}\right) \times \text{सवृभे}^{२} = \text{सवृभे}^{४} - \text{सवृभे}^{२} = \text{विषमवृत्तभेदाः},$$ इत्युपपन्नं

"तद्वर्गो वर्गवर्गश्च स्वस्वपदोनौ स्यातामर्धसमानां च विषमाणाम्" इति ।

पिङ्गलसूत्रादिच्छन्दःशास्त्रे तु यत्र चरणचतुष्टयमपि परस्परं भिन्नलक्षणकं तद् विषमवृत्तमित्युक्तम् । यथा—

"अंघ्रयो यस्य चत्वारो तुल्यलक्षणलक्षिताः ।
तच्छन्दःशास्त्रतत्त्वज्ञा समवृत्तं प्रचक्षते ॥
प्रथमांघ्रिसमो यस्य तृतीयचरणो भवेत् ।
द्वितीयस्तुर्यवद् वृत्तं तदर्धसममुच्यते ॥
यस्य पादचतुष्केऽपि लक्ष्म भिन्नं परस्परम् ।
तदाहुर्विषमं वृत्तं छन्दःशास्त्रविशारदाः ॥" इति ।

अतो भास्कराचार्यानीतभेदतो भिन्ना एव पिङ्गलोक्तविषम वृत्तभेदा भवितुमर्हन्ति । तद्यथा —यावन्तः समवृत्तभेदा जायन्ते–तेषु चतुर्भिश्चतुर्भिः पदैरेकैकवृत्तोत्पादनेन यावन्ति वृत्तानि भवन्ति त एव विषमवृत्तभेदा उचिताः । अतोऽत्र स्थानम् = ४ । समवृत्तभेदाः = सभे, इति मत्वा "स्थानान्तमेकापचितान्तिमाङ्कघात" इत्यङ्कपाशविधिना विषमवृत्तभेदाः

$= \text{सभे} \times (\text{सभे} - १) \times (\text{सभे} - २) \times (\text{सभे} - ३)$

$= (\text{सभे}^{२} \;\; \text{सभे}) \times (\text{सभे} - २) \times (\text{सभे} - ३)$

$= (\text{सभे}^{३} \;\; ३\,\text{सभे}^{२} + २\,\text{सभे}) \times (\text{सभे} - ३)$

$= \text{सभे}^{४} - ६\,\text{सभे}^{३} + ११\,\text{सभे}^{२} + ६\,\text{सभे}$

$= (\text{सभे}^{४} - ६\,\text{सभे}^{३} + ११\,\text{सभे}^{२} + ६\,\text{सभे} + १ , - १$

=( सभे$^{२}$-३ सभे+१ )$^{२}$ – १=( सभे$^{२}$ – सभे – २ सभे+१ )$^{२}$–१
=(अर्धसभे-२ सभे+१)$^{२}$–१ एतेन "समवृत्तजभेदेन द्विगुणेनविहीनितः"
इत्यादि विशेषोक्तमुपपद्यते। वस्तुत एत एव विषमवृत्तभेदाः समीचीना इति॥

उदाहरणम्–

**समानामर्धतुल्यानां विषमाणां पृथक् पृथक्।**
**वृत्तानां वद मे संख्यामनुष्टुप्छन्दसि द्रुतम्॥ १॥**

भा०—अनुष्टुप् (८ अक्षर चरणवाले) छन्द के सम, अर्धसम और विषम वृत्तों के भेद पृथक् पृथक् बताओ॥ १॥

उत्तर—अनुष्टुप् छन्द के चरण में ८ अक्षर होते हैं, अतः ८ पद मान कर "विषमे गच्छे" इत्यादि सूत्रानुसार द्विगुणचय में गुणवर्गज फल २५६ ये

| न्यास=पद=८ |
|---|
| ४ वर्ग २५६ |
| २ वर्ग १६ |
| १ वर्ग ४ |
| ० गु=२ |

समवृत्त भेद हुए। तथा इसके वर्ग और वर्गवर्ग करके दोनों में अपने अपने मूल घटाने से क्रम से अर्धसम भेद संख्या=६५,२८०

विषम वृत्तभेद संख्या=४,२९,४९,०१,७६०

सं० का०—न्यासः। उत्तरो द्विगुणः २। गच्छः ८। लब्धाः समवृत्तानां संख्याः २५६। तथाऽर्धसमानां च ६५२८०। विषमाणां च ४२९४९०१७६०॥

इति श्रेढीव्यवहारः समाप्तः॥

—०—

अथ क्षेत्रव्यवहारः।

तत्र भुजकोटिकर्णानामन्यतमे ज्ञातेऽन्यतमयोर्ज्ञानाय करणसूत्रं वृत्तद्वयम्—

**इष्टो बाहुर्यः स्यात् तत्स्पर्धिन्यां दिशीतरो बाहुः।**
**त्र्यस्रे चतुरस्रे वा सा कोटिः कीर्त्तिता तज्ज्ञैः॥१॥**
**तत्कृत्योर्योगपदं कर्णो दोःकर्णवर्गयोर्विवरात्।**
**मूलं कोटिः कोटिश्रुतिकृत्योरन्तरात् पदं बाहुः॥२॥**

सं०—त्र्यस्रे (त्रिभुजे) चतुरस्रे (चतुर्भुजे) वा य इष्टो बाहुः (भुजः) तत्स्पर्धिन्यां दिशि 'तदुपरि लम्बरूपो यः' इतरो बाहुः, सा कोटिस्तज्ज्ञैः

कीर्तिता। तत्कृत्योर्योगपदं कर्णः, भुजकर्णवर्गयोरन्तरान्मूलं कोटिः, कोटिकर्ण-वर्गयोरन्तरात् पदं बाहुः (भुजः) स्यात् ॥ १-२ ॥

भा०—त्रिभुज या चतुर्भुज में जब एक भुज पर दूसरा भुज लम्बरूप हो तो उन दोनों में एक 'भुज' और दूसरा 'कोटि' नाम से कहा जाता है। तथा उन दोनों के वर्गयोग मूल को 'कर्ण' कहते हैं। भुज और कर्ण का वर्गान्तर 'मूल कोटि', तथा कोटि और कर्ण का वर्गान्तर मूल भुज' होता है ॥१-२॥

उप०--सूत्रमिदं क्षेत्रमिति (अ० १ प्र० ४७) युक्त्या स्फुटमुपपद्यते। अथवा कल्प्यते 'क ग च' जात्यत्रिभुजम्। यत्र कग = कोटिः। गच = भुजः।

कच = कर्णः। क ग च कोणः समकोणः। अथ ग चिह्नात् कच रेखोपरि ग ज लम्बः कार्यः। अत्र त्रिभुजानां साजात्यात् षष्ठाध्याययुक्त्या $कज = \frac{कग \times कग}{कच} = \frac{कग^2}{कच}$

तथा $जच = \frac{गच \times गच}{कच} = \frac{गच^2}{कच}$।

$$\therefore कघ + जच = कच = \frac{गच^2 + कग^2}{कच}$$

$\therefore कच^2 = गच^2 + कग^2 = कर्ण^2 = भु^2 + को^2$। $\therefore कर्णः = \sqrt{भु^2 + को^2}$

तथा $चक^2 = भु^2 + को^2$, $\therefore \sqrt{क^2 - भु^2} = को$।

तथा $\sqrt{क^2 - को^2} = भु$, इत्युपपन्नम् ॥

उदाहरणानि—

**कोटिश्चतुष्टयं यत्र दोस्त्रयं तत्र का श्रुतिः।**
**कोटिं दोःकर्णतः कोटिश्रुतिभ्यां च भुजं वद ॥१॥**

भा०—जहाँ कोटि = ४, भुज = ३ वहाँ कर्ण का मान क्या होगा? तथा भुज और कर्ण जान कर कोटि बताओ, और कोटिकर्ण जान कर भुज बताओ।

उत्तर—$४^2 + ३^2 = १६ + ९ = २५$ इसका मूल ५ = कर्ण हुआ। यदि कर्ण = ५, भुज ३ तो दोनों के वर्गान्तर १६ का मूल ४ = कोटि हुई।

यदि कर्ण=५. कोटि=४ तो इन दोनों के वर्गान्तर ९ का मूल ३ भुज हुआ। एवं सर्वत्र समझना ॥ १ ॥

सं० का०—न्यासः। कोटिः ४। भुजः ३। भुजवर्गः ९। कोटिवर्गः १६। एतयोर्योगात् २५ मूलम् ५ कर्णो जातः।

४ ३

अथ कर्णभुजाभ्यां कोट्यानयनार्थं न्यासः—कर्णः=५, भुजः=३ अनयोर्वर्गान्तरात् १६ मूलं कोटिः=४।

अथ कोटिकर्णाभ्यां भुजानयनार्थं न्यासः—कोटिः=४, कर्णः=५ अनयोर्वर्गान्तरात् ९ मूलं भुजः=३ ॥

प्रकारान्तरेण तज्ज्ञानाय करणसूत्रं सार्धवृत्तम्—

राश्योरन्तरवर्गेण द्विघ्ने घाते युते तयोः।
वर्गयोगो भवेदेवं तयोर्योगान्तराहतिः ॥ ३ ॥
वर्गान्तरं भवेदेवं ज्ञेयं सर्वत्र धीमता।

सं०—राश्योरन्तरवर्गेण तयोः ( राश्योः ) द्विघ्ने घाते युते वर्गयोगो भवेत्। एवं तयोः ( राश्योः ) योगान्तराहतिर्वर्गान्तरं भवेत्। इत्येवं सर्वत्र धीमता ज्ञेयम्।

भा०—( किसी दो राशियों का वर्गयोग या वर्गान्तर जानना हो तो ) दोनों राशियों के अन्तर के वर्ग में उन्हीं दोनों राशि के द्विगुणत्व घात जोड़ देने से वर्गयोग हो जाता है। तथा किसी भी दो राशियों के योग और अन्तर का घात उन्हीं दोनों का वर्गान्तर होता है। इस प्रकार सर्वत्र वर्गयोग या वर्गान्तर समझना चाहिये ॥ ३ ॥

नीचे ग्रन्थकार का न्यास देखिये, क्रिया स्पष्ट है ॥

उप०—राशी=क। ग, अनयोरन्तरवर्गः=

$$(क-ग)^2 = क^2 - २क\times ग + ग^2।$$

अतः $( क - ग )^2 + २ क\times ग = क^2 + ग^2$। इति क्षेत्रमिति (अ. २ प्र० ७ अनुमान- ) युक्त्याप्युपपद्यते।

तथा च खण्डगुणनरीत्या ( क, ग ) अनयोर्योगान्तरघातः=

$( क + ग ) \times ( क - ग ) = क^{२} + क.ग - क.ग - ग^{२} = क - ग^{२}$ ।
इदं क्षेत्रमिति- ( अ०२ प्र० ५ अनुमान- ) युक्त्याप्युपपद्यते ।

सं० का०—कोटिश्चतुष्टयमिति पूर्वोक्तोदाहरणे—कोटिः ४ । भुजः ३ । अनयोर्घाते १२ । द्विघ्ने २४ । अन्तरवर्गेण १ युते वर्गयोगः २५ । अस्य मूलं कर्णः ५ ।

अथ कर्णभुजाभ्यां कोट्यानयनम्—कर्णः ५ । भुजः ३ । अनयोर्योगः ८ । पुनरेतयोरन्तरेण २ हतो वा १६ वर्गान्तरमस्य मूलं कोटिः ४ ।

अथ भुजज्ञानार्थं ··कोटिः । ४ कर्णः ५ । एवं जातो भुजः ३ ।।

वि०—यदि भुज कोटि के वर्गयोग का मूल नहीं मिलता हो ( अर्थात् अवर्गांक हो ) तो वहाँ कर्ण का मान करणीगत समझा जाता है । इसलिये नीचे अवर्गांक के आसन्न मूल लेने का प्रकार है । यथा—

उदाहरणम्—

**साङ्घ्रित्रयमितो बाहुर्यत्र कोटिश्च तावती ।**
**तत्र कर्णप्रमाणं किं ? गणक ! ब्रूहि मे द्रुतम् ।।२।।**

भा०—हे गणक ! जहाँ ($\frac{१३}{४}$) भुज और $\frac{१३}{४}$ कोटि है वहां कर्णप्रमाणा क्या होगा ? बताओ ।

उत्तर—भुजवर्ग $\frac{१६९}{१६}$ में कोटिवर्ग $\frac{१६९}{१६}$ जोड़ने से $\frac{३३८}{१६} = \frac{१६९}{८}$ इसका वास्तव मूल नहीं मिलता है, अतः क $\frac{१६९}{८}$ अथवा $\sqrt{\frac{१६९}{८}}$ इस प्रकार करणीगत कर्णमान लिखा जाता है । करणी का विवरण बीजगणित में देखिये ।

$\frac{१३}{४}$ (भुज), $\frac{१३}{४}$ (कोटि), क $\frac{१६९}{८}$ (कर्ण)

सं० का०—भुजः $\frac{१३}{४}$ । कोटिः $\frac{१३}{४}$ । अनयोर्वर्गयोगः $\frac{१६९}{८}$ । अस्य मूलाभावात् करणीगत एवायं कर्णः = क $\frac{१६९}{८} = \sqrt{\frac{१६९}{८}}$ ।।

अस्यासन्नमूलज्ञानार्थमुपायः—

**वर्गेण महतेष्टेन हताच्छेदांशयोर्वधात् ।**
**पदं गुणपदक्षुण्णच्छिद्भक्तं निकटं भवेत् ।।४।।**

सं०—छेदांशयोर्वधात् महतेष्टेन वर्गेण हतात् ( मूलं ) 'ग्राह्यं तत्'

गुणपदक्षुण्णच्छिद्भक्तं ( गुणकमूलघ्नहरेण भक्तं ) निकटं (वास्तवमूलासन्नं) भवेत् ॥४॥

भा०—जिस अवर्गांक का मूल निकालना हो उसके हर और अंश के घात को किसी बड़े वर्गांक से गुना करके मूल लेने की क्रिया से मूल निकालना। उसको गुणक के मूल से गुणित हर के भाग देने से लब्धि आसन्न मूल होता है ॥४॥

वि०—जैसे जैसे गुणकांक बड़ा होता है वैसे ही आसन्न मूल सूक्ष्म होता है ॥४॥

यथा—८ इस अवर्गांक का मूल निकालना है। तो इसका हर १ है। अतः हर अंश के घात ८×१=८ को ( १० के वर्ग )=१०० से गुनाकर ८०० इसका आसन्न मूल २८ इसको गुणक १०० के मूल १० से भाग देने से $\frac{२८}{१०} = २ + \frac{४}{५}$ यह सूक्ष्मासन्न मूल हुआ। यदि वर्गाङ्क १०० के स्थान में १०००० गुणक लिया जाय तो उक्त विधि से गुणित छेदांश के घात ८०००० इसका आसन्न मूल २८२ इसमें गुण मूल गुणित हर १०० के भाग देने से $\frac{२८२}{१००} = २ + \frac{४१}{५०}$ यह पूर्व मूल से सूक्ष्म है। अर्थात् पूर्व मूल से $\frac{१}{५०}$ अधिक है। ग्रन्थकार के उदाहरण के $\frac{१६९}{८}$ इसका मूल नीचे देखिये ॥४॥

उप०—कल्प्यतेऽवर्गाङ्कः $= \frac{अ}{छे} = \frac{अ \times छे}{छे^२} = \frac{अ \times छे \times मइ^२}{छे^२ \times मइ}$, आसन्नमूलग्रहणेन $\frac{\sqrt{अ}}{\sqrt{छे}} = \frac{\sqrt{अ \times छे \times मइ^२}}{छे \times \sqrt{मइ^२}}$, इत्युपपन्नम्।

अत्र गुणकस्येष्टवर्गस्य यथा यथा महत्त्वं तथासन्नमूलस्य वास्तवासन्नत्वं भवतीति सयुक्तिकम्। यथा—कल्प्यतेऽवर्गात्मिका प्रकृतिः = प्र। तथा रूपक्षेपे कनिष्ठम् = क। तदा वर्गप्रकृतिविधिना $प्र \times क^२ + १ = ज्ये^२$

अतः $प्र = \frac{ज्ये^२}{क^२} - \frac{१}{क^२}$। पुनः पूर्वकनिष्ठतो महत् कनिष्ठम् $= क'$

तदा $प्र \times क'^२ + १ = ज्ये'^२$ अतः $प्र = \frac{ज्ये'^२}{क'^२} - \frac{१}{क^२}$।

$$\text{अतः } \sqrt{\text{प्र}} = \sqrt{\frac{\text{ज्ये}^2}{\text{क}^2} - \frac{1}{\text{क}^2}}, \text{तथा} \sqrt{\text{प्र}} \sqrt{\frac{\text{ज्ये}'^2}{\text{क}'^2} - \frac{1}{\text{क}'^2}}$$

अथात्र यतः $\text{क} < \text{क}'$ अतः $\frac{1}{\text{क}'} < \frac{1}{\text{क}}$, अतएव $\frac{\text{ज्ये}^2}{\text{क}^2}$ अस्मात्, $\frac{\text{ज्ये}'^2}{\text{क}'^2}$ इदं अधिकमतः $\frac{\text{ज्ये}}{\text{क}}$ अस्मादासन्नमूलात् $\frac{\text{ज्ये}'}{\text{क}'}$, अस्याधिक्यात् वास्तवमूलासन्नत्वं सिद्ध्यत्यतो "वर्गेण महतेष्टेन हतादिति" साधूक्तम्।।

ग्रं० का०—इयं कर्णकरणी $\frac{1}{}$ । यस्याश्छेदांशघातः १३५२ । अयुतघ्नः १३५२०००० । अस्यासन्नमूलम् ३६७७ । इदं गुणमूल (१००) गुणितच्छेदेन (८००) भक्तं लब्धमासन्नपदम् $४\frac{४७७}{८००}$ । अयं कर्णः । एवं सर्वत्र ।।

त्र्यस्रजात्ये भुजे ज्ञाते कोटिकर्णानयने करणसूत्रं वृत्तद्वयम्—

**इष्टो भुजोऽस्माद्द्विगुणेष्टनिघ्नादिष्टस्य कृत्यैकवियुक्तयाऽऽप्तम् ।**
**कोटिः पृथक् सेष्टगुणा भुजोना कर्णो भवेत् त्र्यस्रमिदं तु जात्यम्।५**
**इष्टो भुजस्तत्कृतिरिष्टभक्ता द्विःस्थापितेष्टोनयुताऽर्धिता वा ।**
**तौ कोटिकर्णाविति कोटितो वा बाहुश्रुती चाकरणीगते स्तः।।६।।**

सं०—'यः' इष्टो भुजः, अस्माद् द्विगुणेष्टनिघ्नात् (द्विगुणेनेष्टान्तरेण गुणितात्) इष्टस्य कृत्या एकवियुक्तयाऽऽप्तं कोटिर्भवेत । सा कोटिः पृथगिष्टगुणा भुजोना कर्णो भवेत् । इदं जात्यं त्र्यस्रं (जात्यं त्रिभुजं) ज्ञेयम्।। अथवा इष्टो यो भुजस्तत्कृतिः इष्टभक्ता (केनचिदिष्टान्तरेण भक्ता) द्विःस्थापिता—इष्टोनयुतार्धिता क्रमेण तौ कोटिकर्णौ भवेताम् । इति (एवं रीत्या) कोटितो बाहुश्रुती (भुजकर्णौ) भवतः ।।

भा०—यदि भुज ज्ञात हो तो उसे किसी द्विगुणित इष्ट से गुना कर, गुणनफल में इष्ट के वर्ग में १ घटा कर, शेष के भाग देने से लब्धि कोटि होती है । उस (कोटि) को इष्ट से गुना करके गुणनफल में भुज घटाने से कर्ण होता है । यह जात्य त्रिभुज कहलाता है ।

अथवा—भुज के वर्ग में किसी इष्ट का भाग देकर लब्धि—को २ स्थान

में रख कर एक स्थान में इष्ट को घटा कर आधा करने से कोटि होती है। और दूसरे स्थान में इष्ट को जोड़ कर आधा करने से कर्ण होता है। इसी प्रकार कोटि जान कर भुज और कर्ण का ज्ञान होता है। इस प्रकार भुजकर्ण या कोटिकर्ण अकरणीगत होते हैं।

उप०— अत्र भुजः = भु। तथा कोटिकर्णान्तरम् $= \frac{\text{भु}(\text{इ}-१)}{\text{इ}+१}$ अतो योगान्तरघातस्य वर्गान्तरसमत्वात्

$$\frac{(\text{क}+\text{को})\times\text{भु}(\text{इ}-१)}{\text{इ}+१}=\text{क}^2-\text{को}^2=\text{भु}^2 \text{।}$$

$$\therefore \text{क}+\text{को}=\frac{\text{भु}^2\times(\text{इ}+१)}{\text{भु}(\text{इ}-१)}=\frac{\text{भु}(\text{इ}+१)}{\text{इ}-१}=\text{यो}\text{।}$$

अतो "योगोन्तरेणोन युतोऽर्धित" इत्यादिना कोटिः

$$=\frac{\text{भु}(\text{इ}+१)}{२(\text{इ}-१)}-\frac{\text{भु}-(\text{इ}-१)}{२(\text{इ}+१)}=\frac{\text{भु}(\text{इ}+१)^2-\text{भु}(\text{इ}-१)^2}{(\text{इ}^2-१)\times२}$$

$$=\frac{\text{भु}(\text{इ}^2+२\text{इ}+१)-\text{भु}(\text{इ}^2-२\text{इ}+१)}{(\text{इ}^2-१)\times२}=\frac{\text{भु}\times\text{इ}२}{\text{इ}^2-१}\text{।}$$

इत्युपपन्नं कोट्यानयनम्। तथा कर्णः

$$=\frac{\text{यो}+\text{अं}}{२}=\frac{\text{भु}(\text{इ}+१)}{२(\text{इ}-१)}+\frac{\text{भु}(\text{इ}-१)}{२(\text{इ}+१)}=\frac{\text{भु}(\text{इ}+१)^2+\text{भु}(\text{इ}-१)^2}{२(\text{इ}^2-१)}$$

$$=\frac{\text{भु}(\text{इ}^2+२\text{इ}+१)+\text{भु}(\text{इ}^2-२\text{इ}+१)}{(\text{इ}^2-१)^2}=\frac{(\text{इ}^2+१)}{\text{इ}^2-१}$$

$$=\frac{\text{भु}\text{इ}^2+\text{भु}}{\text{इ}^2-१}=\frac{\text{भु}\text{इ}^2+\text{भु}}{\text{इ}^2-१}+\text{भु}-\text{भु}$$

$$=\frac{\text{भु}\times\text{इ}^2 २}{\text{इ}^2-१}-\text{भु}=\frac{(\text{भु}\times\text{इ}\,२)\text{इ}}{\text{इ}^2-१}-\text{भु}=\text{को}\times\text{इ}-\text{भु},$$

इत्युपपन्नं प्रथमसूत्रम्॥

अथवा "कोटिः पृथक् सेष्टगुणा भुजोना कर्णो भवेदि"ति सूत्रालापोक्त्यैव यदि कर्णः $=\text{क}=\text{को}\times\text{इ}-\text{भु}$ अतः $\text{क}^2=\text{को}^2\times\text{इ}^2-२\text{को}\times\text{इ}\times\text{भु}+\text{भु}^2$ $\therefore \text{क}^2-\text{भु}^2=\text{को}^2=\text{को}^2\times\text{इ}^2-२\text{को}\times\text{इ}\times\text{भु}$. अतः $\text{को}=\text{को}\times\text{इ}^2-२\text{इ}\times\text{भु}$

∴ २ इ × भु = को × इ² − को = को ( इ² − १ ), अतः $\frac{२ इ \times भु}{इ^२ - १}$ = को,
इत्युपपन्नं "इष्टो भुजोऽस्मा"दित्यादि प्रथमसूत्रम् ॥

द्वितीयसूत्रोपपत्तिस्त्वतिरोहितैव । यतः भु² = क² − को² । अतः कोटि-कर्णान्तरं = 'इ' प्रकल्प्य "वर्गान्तरं राशिवियोगभक्त"मित्यादिना $\frac{भु^२}{इ}$ = क+को, कर्णकोटियोगोऽयं अन्तरेण (इ) अनेनोनयुतोऽर्धितः क्रमेण कोटिकर्णौ भवेतामित्युपपद्यते ॥

## उदाहरणम्—

**भुजे द्वादशके यौ यौ कोटिकर्णावनेकधा ।**
**प्रकाराभ्यां वद क्षिप्रं तौ तावकरणीगतौ ॥ १ ॥**

भा०—१२ भुज है तो कोटि और कर्ण के मान ( अकरणीगत ) उक्त दोनों प्रकार से अनेकविध बताओ ॥

उत्तर - १२ भुज है। इष्टकल्पना किया २। अब भुज को द्विगुणित इष्ट ४ से गुना करने से ४८ इसमें इष्टवर्ग में १ घटा कर शेष ३ से भाग देने से लब्धि १६ यह कोटि हुई। कोटि को इष्ट से गुना करने से ३२ इसमें भुज घटाने से शेष २० यह कर्ण हुआ। एवं इष्ट भेद से अनेक प्रकार हो सकते हैं।

दूसरे प्रकार से इष्ट = २। भुज के वर्ग १४४ में इष्ट के भाग देने से लब्धि ७२ इसमें इष्ट को घटा कर आधा करने से ३५ कोटि हुई और उसी लब्धि ७२ में इष्ट २ को जोड़ कर आधा करने से ३७ यह कर्ण हुआ। नीचे ग्रन्थकार के न्यास देखिये ॥

पं० का०—न्यासः । इष्टो भुजः १२ । इष्टम् २ । अनेन द्विगुणेन ४ गुणितो भुजः ४८ । इष्ट २ कृत्या ४ एकोनया ३ भक्तो लब्धा कोटिः १६ ।

इयमिष्टगुणा ३२ भुजोना १२ जातः कर्णः २० । त्रिकेणेष्टेन वा कोटिः ९ । कर्णः १५ । पञ्चकेन वा कोटिः ५ कर्णः १३ । इत्यादि ।

अथ द्वितीयप्रकारेण—इष्टो भुजः १२ । अस्य कृतिः १४४ । इष्टेन २ भक्ता लब्धम् ७२ । इष्टेन २ ऊन–७० युता–७४ दलिते जातौ कोटिकर्णौ ३५।३७ । चतुष्टयेन वा कोटिः १६ । कर्णः २० । षट्केन वा कोटिः ९ । कर्णः १५ ॥

## अथेष्टकर्णात् कोटिभुजानयने करणसूत्रं वृत्तम्—

**इष्टेन निघ्नाद्द्विगुणाच्च कर्णादिष्टस्य कृत्यैकयुजा यदाप्तम् ।**
**कोटिर्भवेत् सा पृथगिष्टनिघ्नी तत्कर्णयोरन्तरमत्र बाहुः ॥७॥**

सं०—इष्टेन निघ्नात् द्विगुणात् कर्णात्—एकयुजा ( सैकया ) इष्टस्य कृत्या यदाप्तं सा कोटिर्भवेत् । सा ( कोटिः ) पृथगिष्टनिघ्नो तत्कर्णयोरन्तरं बाहुः ( भुजः ) भवेत् ॥

भा०—कर्ण ज्ञात हो तो उसको दूना करके किसी कल्पित इष्ट से गुना करना, गुणनफल में इष्ट के वर्ग में १ जोड़ कर भाग देने से लब्धि कोटि होती है । उस ( कोटि ) को इष्ट से गुना कर जो हो उस का और कर्ण का अन्तर भुज होता है ॥

उप० —कल्प्यते कर्णः = क । कोटिः = या । भुजः = या × इ – क ।

अतो भुजकोटिवर्गयोगस्य कर्णवर्गसमत्वात् $क^2$ =

$$या^2 + (या\ इ - क)^2 = या^2 + या^2\ इ^2 - २\ या\ इ\ क + क^2$$

$$\therefore या^2 + या^2 इ^2 = २\ या\ इ\ क \quad \therefore या\ (इ^2+१) = २\ इ\ क$$

$$\therefore या = \frac{२\ इ\ क}{इ^2+१} = \text{कोटिरित्युपपन्नम्} ॥$$

(चित्र: क, या, या × इ – क)

## उदाहरणम्—

**पञ्चाशीतिमिते कर्णे यौ यावकरणीगतौ ।**
**स्यातां कोटिभुजौ तौ तौ वद कोविद ! सत्वरम् ॥१॥**

भा०—हे कोविद ! ८५ कर्ण है तो इसमें अकरणीगत कोटि और भुज के मान अनेकविध तुरत बताओ ।

उत्तर—क्रिया नीचे ग्रन्थकार के न्यास से स्पष्ट ही है ॥

ग्रं० का०—न्यासः-कर्णः ८५ । अयं द्विगुणः १७० । द्विकेनेष्टेन हतः ३४० । इष्ट—२ कृत्या ४ सैकया ५ भक्तो जाता कोटिः ६८ । इयमिष्टगुणा १३६ कर्णो–८५ निता जातो भुजः ५१॥ चतुष्केणेन वा कोटिः ४० । भुजः ७५॥

## पुनः प्रकारान्तरेण तत्करणसूत्रं वृत्तम्—

**इष्टवर्गेण सैकेन द्विघ्नः कर्णोऽथवा हृतः ।**
**फलोनः श्रवणः कोटिः फलमिष्टगुणं भुजः ॥८॥**

सं०—अथवा सैकेन इष्टवर्गेण द्विघ्नः कर्णो हृतः (भक्तः) फलेन (लब्ध्या) ऊनः श्रवणः कोटिः फलं चेष्टगुणं भुजो भवति ॥

भा०—अथवा कल्पित इष्टवर्ग में १ जोड़कर उससे द्विगुणित कर्ण में भाग देने से जो लब्धि हो उसे कर्ण में घटाने से शेष कोटि होती है । तथा उसी लब्धि को इष्ट से गुना करने से भुज होता है ।

जैसे—कल्पित २ इष्ट के वर्ग में १ जोड़कर ५ इस से द्विगुणित कर्ण १७० में भाग देने से लब्धि ३४ इस को कर्ण में घटाने से शेष ५१ यह कोटि हुई । तथा लब्धि ३४ को इष्ट से गुना करने से ३४ × २ = ६८ यह भुज हुआ ।

उप०—कल्प्यते कोटिकर्णान्तरं = या । अतः कोटिः = क – या । तथा

भुजः = या × इ । कर्णः = क । अतः $को^2 + भु^2 = क^2 = क^2 - २क.या + या^2 + या^2 इ^2$ ।

$\therefore २क.या = या^2 + या.^2 इ^2 \therefore २क = (इ^2 + १) या$

$\therefore \frac{२क}{इ^2 + १}$ = या, फलमिदं कोटिकर्णान्तरमतः 'फलोनः श्रवणः कोटिरिति', तथा चैतदेव फलं इष्टगुणितं भुजमानं कल्पितमत उपपन्नं सर्वम् ।

ग्रं॰ का॰— पूर्वोदाहरणे कर्णः ८५। अत्र द्विकेनेष्टेन जातौ किल कोटिभुजौ ५१।६८। चतुष्केण वा कोटिः ७५। भुजः ४०। अत्र दोः-कोट्योर्नामभेद एव केवलं न स्वरूपभेदः ॥

अथेष्टाभ्यां भुजकोटिकर्णानयने करणसूत्रं वृत्तम्—

**इष्टयोराहतिर्द्विघ्नी कोटिर्वर्गान्तरं भुजः।**
**कृतियोगस्तयोरेवं कर्णश्चाकरणीगतः ॥९॥**

सं॰—इष्टयोः ( कयोरपीष्टांकयोः ) आहतिर्द्विघ्नी कोटिः तथा तयोः ( इष्टयोरेव ) वर्गान्तरं भुजः, एवं तयोरेव (इष्टयोः) कृतियोगः अकरणीगतः कर्णो भवति ॥

भा॰—दो अंकों को इष्ट कल्पना कर उन दोनों के घात को दूना करने से कोटि होती है, तथा उन्हीं दोनों इष्ट का वर्गान्तर भुज, तथा दोनों इष्ट का वर्ग योग कर्ण होता है।

जैसे १ और ३ ये दो इष्ट हुए। इन दोनों का द्विघ्न घात $३ \times २ = ६$ यह कोटि, तथा दोनों इष्ट का वर्गान्तर ८ यह भुज और दोनों इष्ट का वर्ग योग १० यह कर्ण हुआ। और आगे ग्रन्थकार के उदाहरण में देखिये।

उप॰—"राश्योरन्तरवर्गेण द्विघ्ने घाते युते तयोः। वर्गयोगो भवेदि"त्यादियुक्त्या कयोरपि राश्योर्द्विघ्नघाततुल्यां कोटिं तथा तयोर्वर्गान्तरतुल्यं भुजं प्रकल्प्य कर्णमानमभिन्नं भवितुमर्हतीत्यतो यदि भुजः $=\text{अ}^2-\text{ग}^2$। तथा कोटिः $=२\text{अ}\times\text{ग}$। अतोऽनयोर्वर्गयोगः कर्णवर्गः $\text{क}^2=(\text{अ}^2-\text{ग}^2)^2+४\text{अ}^2\times\text{ग}^2$ $=\text{अ}^4-२\text{अ}^2\times\text{ग}^2+\text{ग}^4+४\text{अ}^2\times\text{ग}^2=\text{अ}^4+२\text{अ}^2\times\text{ग}^2+\text{ग}^4$ अतो मूलग्रहणेन कर्णः $\text{क}=\text{अ}^2+\text{ग}^2$, अत उपपन्नं 'कृतियोगस्तयोरेवं कर्णश्चाकरणीगत" इति।

उदाहरणम्—

**यैर्यैस्त्र्यस्रं भवेज्जात्यं कोटिदोःश्रवणैः सखे !।**
**त्रीनप्यविदितानेतान् क्षिप्रं ब्रूहि विचक्षण ! ॥१॥**

भा०—हे मित्र ! जिन-जिन कोटि, भुज और कर्ण से जात्यत्रिभुज हो ऐसे अज्ञात भुज, कोटि कर्ण को शीघ्र बताओ।

उत्तर—ग्रन्थकार के न्यास से स्पष्ट है।

सं० का०—न्यासः।

अत्रेष्टे २।१। आभ्यां कोटिभुजकर्णाः ४।३।५ अथवेष्टे २।३। आभ्यां कोटिभुजकर्णाः १२।५।१३। अथवेष्टे २।४। आभ्यां भुजकर्णाः १६।१२।२० एवमत्रानेकधा ॥

कर्णकोटियुतौ भुजे च ज्ञाते पृथक्करणसूत्रं वृत्तम्—

**वंशाग्रमूलान्तरभूमिवर्गो वंशोद्धृतस्तेन पृथग्युतोनौ।**
**वंशौ तदर्धे भवतः क्रमेण वंशस्य खण्डे श्रुतिकोटिरूपे ॥१०॥**

सं०—वंशाग्रमूलान्तरभूमिरूपभुजस्य वर्गः कार्यः, स वंशोद्धृतः (कोटिकर्णयोगरूपेण वंशेन भक्तः) तेन (लब्धफलेन) वंशौ पृथक् युतोनौ कार्यौ तदर्धे क्रमेण श्रुतिकोटिरूपे वंशस्य खण्डे भवतः ॥१०॥

भा०—वंश के अग्र और मूल के अन्तर 'रूप भुज' के वर्ग में वंश (कर्णकोटि योग) के भाग देने से जो लब्धि हो उसे 'कर्णकोटि योग रूप' वंश में पृथक् पृथक् जोड़ और घटाकर आधा करने से क्रम से कर्ण और कोटि स्वरूप वंश के दोनों टुकड़े होते हैं ॥१०॥

वि०—यहाँ प्रश्न के अनुसार सूत्र बनाया गया है। अतः जहाँ कोटि कर्ण के योग और भुज ज्ञात हो वहाँ इसी के अनुसार कर्ण और कोटि के पृथक् मान समझना चाहिये ॥१०॥

उप०—अत्र वंशः = वं = क+को। अग्रमूलान्तरभूमिः=अंभू = भुजः।

$\therefore$ क$^2$ — को$^2$ = (क+को) × (क—को) = अंभू$^2$ = भु$^2$

$\therefore$ क — को = $\frac{\text{अंभू}^2}{\text{क+को}} = \frac{\text{अंभू}^2}{\text{वं}}$ अतो ''योगोऽन्तरेणोनयुतोऽर्धित, इति

संक्रमगणितेन जातः कर्णः = $\frac{\text{वं}+\frac{\text{अंभू}^2}{\text{वं}}}{2}$। तथा कोटिः = $\frac{\text{वं}-\frac{\text{अंभू}^2}{\text{वं}}}{2}$, इत्युपपन्नम् ॥

## उदाहरणम्

यदि समभुवि वेणुर्द्वित्रिपाणिप्रमाणो गणक ! पवनवेगादेकदेशे स भग्नः ।
भुवि नृपमितहस्तेष्वङ्ग लग्नं तदग्रं कथय कतिषु मूलादेष भग्नः करेषु ॥१॥

भा०—हे गणक ! किसी समतल भूमि में ३२ हाथ ऊँचा एक बाँस खड़ा था, वायु के वेग से टूट कर उसका अग्र भाग यदि मूल ( जड़ ) से १६ हाथ पर समभूमि में लगा तो बताओ कि वह बाँस कितने हाथ ऊँचे पर से टूटा ?

वि०—बाँस के टूट कर भूमि में लगने से एक जात्य त्रिभुज बनता है। [ नीचे क्षेत्र देखिये ]। मूल से जितने ऊपर से टूटा वह कोटि और ऊपर का खण्ड कर्ण तथा मूल और अग्र का अन्तर समभूमि भुज रूप है। अतः बाँस कोटि और कर्ण का योग हुआ। अतः कोटि का मान (१२) यहाँ उत्तर हुआ। उपपत्ति देखिये ॥ तथा उत्तर क्रिया नीचे स्पष्ट है।

३२ २० १२ १६

ग्रं० का०—अत्र वंशाग्रमूलान्तरभूमिः = भुजः = १६। वंशः = कोटिकर्णयोगः = ३२। अतो भुजवर्गे २५६ वंशेन ३२ अनेन भक्ते लब्धेन कोटिकर्णान्तरेण ८ अनेन वंशो युतोनो तदर्धे क्रमेण ऊर्ध्वाधः खण्डे कर्णकोटिरूपे जाते २०।१२ ॥

बाहुकर्णयोगे कोटौ च ज्ञातायां पृथक्करणसूत्रं वृत्तम्—

**स्तम्भस्य वर्गोऽहिविलान्तरेण भक्तः फलं व्यालविलान्तरालात् ।**
**शोध्यं तदर्धप्रमितैः करैः स्याद्विलाग्रतो व्यालकलापियोगः ॥११॥**

सं०—स्तम्भस्य ( कोटिरूपस्य ) वर्गः अहिविलान्तरेण ( भुजकर्णयोगेन ) भक्तः, फलं व्यालविलान्तरालात् ( भुजकर्णयोगात् ) शोध्यं तदर्धप्रमितैः करैर्व्यालविलाग्रतो व्यालकलापियोगः स्यात् ॥११॥

भा०—स्तम्भ ( कोटि ) के वर्ग में सर्पविलान्तर ( भुजकर्ण के योग ) के भाग देकर जो लब्धि हो उसे सर्प बिलान्तर मान ( भुजकर्ण योग ) में घटा कर आधा करने से बिल के आगे सर्प-मयूर के योग स्थान पर्यन्त भूमि ( भुज ) का मान होता है ॥११॥

उप०—अत्र स्तम्भः=कोटिः। अहिविलान्तरं=भुजकर्णयोगः। अतः $स्तं^2 = क^2 - भु^2 = (क+भु) \times (क-भु)$। अतः $(क-भु) = \frac{स्तं^2}{क+भु} = \frac{स्तं^2}{अवि अं}$ इदं भुजकर्णयोगात् (अहिविलान्तरात्) विशोध्य शेषार्धतुल्यो भुजः स्यादेव। एतन्मितैः करैरेव विलाग्रतो व्यालकलापियोगः, अत उपपन्नम्।

उदाहरणम्—

**अस्ति स्तम्भतले विलं तदुपरि क्रीडाशिखण्डी स्थितः**
**स्तम्भे हस्तनवोच्छ्रिते त्रिगुणितस्तम्भप्रमाणान्तरे।**
**दृष्ट्वाऽहिं विलमाव्रजन्तमपतत् तिर्यक् स तस्योपरि**
**क्षिप्रं ब्रूहि तयोर्विलात् कति करैः साम्येन गत्योर्युतिः ॥१॥**

भा०—समतल भूमि में ९ हाथ के स्तम्भ (खम्भा) के नीचे एक सर्प का विल था। खम्भे के ऊपर एक मयूर बैठा था। वह खम्भा से २७ हाथ दूरी पर विल में आते हुए सर्प को देख कर उस पर कर्णमार्ग से झपट कर गिरा और उसको पकड़ लिया। इस प्रकार यदि दोनों की गति में तुल्यता हुई तो बताओ कि विल से कितने हाथ पर दोनों का योग हुआ? ॥१॥

वि०—यहाँ स्तम्भ कोटि, और सर्प तथा विल का अन्तर कर्ण भुज का योग, तथा मयूर की गति रूप कर्ण है, इसलिये विल तथा योग स्थान का अन्तर भुज है। भुज का प्रमाण ही उत्तर होगा। इसीके अनुसार यहाँ सूत्र बनाया गया है। अतः कोटि और कर्णभुजान्तर जानकर इसी प्रकार से भुज और कर्ण समझना।

जैसे स्तम्भ ९ के वर्ग ८१ में अहिविलान्तर (कर्णभुज योग) २७ के भाग देने से लब्धि ३ को कर्णभुज योग २७ में घटाकर आधा करने से १२ यह भुज (विल से सर्पमयूर के योग पर्यन्त भूमिमान) हुआ।

क्षे०क्र०—न्यासः

१५ ९ १२ २७

स्तम्भः ९ अहिविलान्तरम् २७। जाता विलयुत्योर्मध्ये हस्ताः १२ = (भुजः) ॥

कोटिकर्णान्तरे भुजे च दृष्टे पृथक्करणसूत्रं वृत्तम्—

भुजाद्वर्गितात् कोटिकर्णान्तराप्तं द्विधा कोटिकर्णान्तरेणोनयुक्तम् ।
तदर्धे क्रमात् कोटिकर्णौ भवेतामिदं धीमताऽऽवेद्य सर्वत्र योज्यम् ॥
सखे ! पद्मतन्मज्जनस्थानमध्यं भुजः कोटिकर्णान्तरं पद्मदृश्यम् ।
नलः कोटिरेतन्मितं स्याद्यदम्भो वदैवं समानीय पानीयमानम् ॥

सं०—भुजाद् वर्गितात् कोटिकर्णान्तराप्तं फलं द्विधा (स्थानद्वये स्थाप्यम्) तत् पृथक् कोटिकर्णान्तरेण ऊनं, युक्तं च कार्यम्, तदर्धे (तयोरर्धे) क्रमेण कोटिकर्णौ भवेताम् ॥१२॥

(अथैतदुपपत्तिमूलभूतक्षेत्रस्थितिं कथयति)—हे सखे ! पद्मतन्मज्जनस्थानमध्यं भुजः, पद्मदृश्यं कोटिकर्णान्तरं, नलः कोटिः, एतन्मितं (कोटितुल्यं) अम्भः (जलमानं) स्यात् । एवं ज्ञात्वा पानीयमानं समानीय वद ॥१३॥

भा०—भुज के वर्ग में कोटिकर्ण के अन्तर से भाग देकर लब्धि को दो स्थान में रखकर एक में कोटिकर्ण के अन्तर को घटाकर दूसरे में कोटि कर्णान्तर जोड़कर दोनों को आधा करने से क्रम से कोटि और कर्ण होते हैं। बुद्धिमान् को चाहिये कि इस विषय को समझ कर सर्वत्र योजना करे ॥१२॥

हे मित्र ! 'आगे कहे हुए' उदाहरण में कमल और उसके डूबने का मध्य स्थान भुज और कमल का दृश्य भाग कोटिकर्णान्तर तथा कमल का नाल कोटि रूप है, उतना ही (कोटि तुल्य ही) जल का प्रमाण है। अतः उक्त विधि से कोटिमान लाकर जल का प्रमाण बता दो ॥१३॥

उप०—यतः $भु^2 = क^2 - को^2$ यदि कोटिकर्णान्तरम् $=$ अं, तदा "वर्गान्तरं राशिवियोगभक्तं" इत्यादिना कोटिः $= \dfrac{\dfrac{भु^2}{अं} - अं}{2}$ ।

तथा कर्णः $= \dfrac{\dfrac{भु^2}{अं} + अं}{2}$ । इत्युपपन्नम् ॥

उदाहरणम्—

**चक्रक्रौञ्चाकुलितसलिले क्वापि दृष्टं तडागे**
**तोयादूर्ध्वं कमलकलिकाग्रं वितस्तिप्रमाणम् ।**
**मन्दं मन्दं चलितमनिलेनाहतं हस्तयुग्मे**
**तस्मिन् मग्नं गणक ! कथय क्षिप्रमम्भःप्रमाणम् ॥१॥**

भा०—हे गणक ! चक्रवाक वक आदि पक्षियों से सुशोभित जल वाले किसी तालाब में कमल कली का अग्रभाग जल से ऊपर अर्ध $\frac{1}{2}$ हस्त था, वह वायु के वेग से धीरे-धीरे झुक कर दो हाथ आगे जाते-जाते जल में डूब गया तो बताओ कि उसमें जल का प्रमाण कितना था ?

उत्तर—यहाँ भुज प्रमाण २ और कोटिकर्णान्तर $\frac{1}{2}$ हुआ । अतः भुजवर्ग ४ में कोटिकर्णान्तर $\frac{1}{2}$ से भाग दिया तो लब्धि ८ इसमें कोटिकर्णान्तर घटा कर $8 - \frac{1}{2} = \frac{15}{2}$ इसका आधा $\frac{15}{4}$ यह कोटि हुई, इतना ही जल का प्रमाण हुआ । तथा उसी लब्धि ८ में कोटिकर्णान्तर जोड़कर $8 + \frac{1}{2} = \frac{17}{2}$ इसका आधा $\frac{17}{4}$ यह कर्ण हुआ ॥ १ ॥

ग्र० का०—न्यासः । कोटिकर्णान्तरम् $\frac{1}{2}$ । भुजः २ । लब्धं जलगाम्भीर्यम् $\frac{15}{4}$ । इयं कोटिः $\frac{15}{4}$ । इयमेव कोटिः कलिकामानयुता जातः कर्णः $\frac{17}{4}$ ॥१॥

कोट्येकदेशेन युते कर्णे भुजे च दृष्टे कोटिकर्णज्ञानाय करणसूत्रं वृत्तम्—

**द्विनिघ्नतालोच्छ्रितिसंयुतं यत् सरोऽन्तरं तेन विभाजितायाः ।**
**तालोच्छ्रितेस्तालसरोऽन्तरघ्न्या उड्डीनमानं खलु लभ्यते तत् ॥१४॥**

सं द्विनिघ्नतालोच्छ्रितिसंयुतं यत् सरोऽन्तरं तेन विभाजितायाः तालसरोऽन्तरघ्न्यास्तालोच्छ्रितेर्यल्लभ्यते तत् उड्डीनमानं खलु ॥ १४ ॥

भा०—ताल सरोवर के अन्तर से ताल की ऊँचाई को गुणाकर उस (गुणनफल) में द्विगुणित ताल की ऊँचाई से युत जो ताल सरोऽन्तर उसका भाग देने से लब्धि उड्डीनमान होता है ॥ १४ ॥

८

ग्र० स्यातः ।

उप०—अत्र तालोच्छ्रितिमानम् ताउ । सरोन्तरं = सअं । उड्डीनमानमज्ञातं तन्मानम् = या । अतः ताउ + या = कोटिः । सअं = भुजः । सअं + ताउ − या = कर्णः । अतो भुजः

कोटिवर्गयोगस्य कर्णवर्गसमत्वात् (ताउ + या)$^2$ + सअं$^2$ = (सअं + ताउ - या)$^2$।

ताउ$^2$ + २ ताउ × या + या$^2$ + सअं$^2$

= (सअं + ताउ)$^2$ − २ (सअं + ताउ) × या + ।$^2$

∴ ताउ$^2$ + २ ताउ × या + सअं$^2$

= सअं$^2$ + २ सअं × ताउ + ताउ$^2$ − २ (सअं + ताउ) × या ।

∴ २ या × (सअं + २ ताउ) = २ सअं × ताउ ।

∴ या = $\frac{\text{सअं} \times \text{ताउ}}{\text{सअं} + \text{२ताउ}}$, ∴ उपपन्नम् ॥१४॥

## उदाहरणम्

**वृक्षाद्धस्तशतोच्छ्रयाच्छतयुगे वापीं कपिः कोऽप्यगा-**
**दुत्तीर्याथ परो द्रुतं श्रुतिपथेनोड्डीय किञ्चिद्द्रुमात् ।**
**जातैवं समता तयोर्यदि गतावुड्डीनमानं कियद्-**
**विद्वंश्चेत् सुपरिश्रमोऽस्ति गणिते क्षिप्रं तदाऽऽचक्ष्व मे ॥१॥**

भा०-हे विद्वन् ! १०० हाथ ऊँचाई वाले वृक्ष पर दो बन्दर बैठे थे । उनमें से एक तो वृक्ष से उतर कर २०० हाथ दूर स्थित सरोवर में पानी पीने गया और दूसरा उस वृक्ष पर से कुछ ऊपर उछल कर कर्णमार्ग से ही सरोवर में कूद पड़ा. इस प्रकार दोनों के चलने के मार्ग का प्रमाण तुल्य है तो बताओ कि वह कितना ऊपर उछला ? यदि तुमने गणित में परिश्रम किया है तो शीघ्र कहो ॥ १ ॥

उत्तर – यहाँ ताल सरोऽन्तर २०० से ताल की ऊँचाई १०० को गुनाकर गुणनफल २०००० में द्विगुणित तालोच्छ्रिति और सरोऽन्तर के योग ४०० का भाग देने से लब्धि ५० उड्डीनमान हुआ। इसको तालोच्छ्रिति में जोड़ने से कोटि १५० तथा गति प्रमाण ३०० में घटाने से २५० यह कर्ण हुआ।

ग्रं०का० न्यासः–वृक्षवाप्यन्तरम् २००। वृक्षोच्छ्रायः १००। लब्धमुड्डीनमानम् ५०। कोटिः १५०। कर्णः २५०। भुजः २०० ॥१॥

भुजकोट्योर्योगे कर्णे च ज्ञाते पृथक्करणसूत्रं वृत्तम्—

**कर्णस्य वर्गाद्द्विगुणाद्विशोध्यो दोःकोटियोगः स्वगुणोऽस्य मूलम्।**
**योगो द्विधा मूलविहीनयुक्तः स्यातां तदर्धे भुजकोटिमाने ॥१५॥**

सं०—द्विगुणात्कर्णस्य वर्गात् स्वगुणो दोःकोटियोगो विशोध्यः, अस्य (शेषस्य) मूलं ग्राह्यं, योगः (भुजकोटियोगः) द्विधा मूलविहीनयुक्तः तदर्धे क्रमेण भुजकोटिमाने स्याताम् ॥१५॥

भा०—द्विगुणित कर्ण वर्ग में भुजकोटियोग के वर्ग को घटाकर मूल लेना, उसको भुज कोटि के योग में एक स्थान में घटाकर दूसरे स्थान में जोड़ कर आधा करने से क्रम से भुज और कोटि के मान होते हैं ॥१५॥

विशेष—जहाँ भुज कोटि का अन्तर और कर्ण ज्ञात हो वहाँ इसी प्रकार द्विगुणित कर्णवर्ग में भुज कोटि के अन्तर को घटाकर मूल लेने से जो लब्धि हो उसमें भुज कोटि के अन्तर को घटा और जोड़कर आधा करने से भुज और कोटि के मान होते हैं ॥५॥

उप०—भुजकोट्योर्वर्गयोगः $=$ क$^2$। अतो = "वर्गयोगस्य यद्राश्योर्युतिवर्गस्य चान्तरम्। द्विघ्नघातसमानं स्यादिरयतः" (भु+को)$^2$ − क$^2$ = २भु × को, ∴ २ (भु + को)$^2$ − २ क$^2$ = ४ भु × को, ततो 'चतुर्गुणस्य घातस्ये' त्यादिना

(भु − को)$^2$ = (भु + को)$^2$ − ४ भु × को

= (भु + को)$^2$ − [ ( २ (भु + को)$^2$ − २क$^2$ ) ] = २क$^2$ − (भु + को)$^2$

∴ भु − को = $\sqrt{\text{२क}^2 - (\text{भु}+\text{को})^2}$ = मू। अतो 'योगोऽन्तरेणोनयुतोर्धित' इत्यादिना भु = $\frac{\text{यो} + \text{मू.}}{२}$। को = $\frac{\text{यो} - \text{मू.}}{२}$ इत्युपपन्नम् ॥

उदाहरणम्—

**दश सप्ताधिकाः कर्णस्त्र्यधिका विंशतिः सखे ! ।**
**भुजकोटियुतिर्यत्र तत्र ते मे पृथग्वद ॥१॥**

भा०—हे मित्र ! जहाँ कर्ण १७ और भुजकोटि का योग २३ है तो पृथक्-पृथक् भुज और कोटि के मान बताओ।

उत्तर—द्विगुणित कर्णवर्ग ५७८ में भुजकोटि योग के वर्ग ५२९ को घटाकर ४९ इसका मूल ७ इसको भुज कोटि के योग में घटा और जोड़ कर आधा करने से भुज ८ और कोटि १५ हुई।

१७
१५
८

ग्रं०का०—न्यासः । कर्णः १७ । दोःकोटियोगः २३। जाते भुजकोटी ८।१५॥

उदाहरणम्—

**दोःकोट्योरन्तरं शैलाः कर्णो यत्र त्रयोदश ।**
**भुजकोटी पृथक् तत्र वदाशु गणकोत्तम ! ॥२॥**

भा०—हे गणकश्रेष्ठ ! जहाँ भुजकोटि का अन्तर ७ और कर्ण १३ है वहाँ भुज और कोटि के मान पृथक् बताओ।

उत्तर—द्विगुणित कर्ण वर्ग ३३८ में भुज कोट्यन्तर वर्ग ४९ को घटाने से शेष २८९ का मूल १७ इसमें अन्तर ७ को जोड़ और घटाकर आधा करने से भुज और कोटि १२। ५।

वि०—जात्यत्रिभुज में भुज और कोटि संज्ञा ऐच्छिक होती है। अर्थात् कर्ण से अतिरिक्त २ भुजों में इच्छा के अनुसार एक को भुज और एक को कोटि कह सकते हैं।

ग्रं०का०—न्यासः । कर्णः १३ । भुजकोट्यन्तरम् ७ । लब्धे भुजकोटी ५।१२।

समभूमिस्थितवंशयोर्मिथो मूलाग्रगसूत्रयोगाल्लम्बावबाधाज्ञानाय

करणसूत्रं वृत्तम्—

**अन्योन्यमूलाग्रगसूत्रयोगाद्वेण्वोर्वधे योगहृतेऽवलम्बः ।**
**वंशौ स्वयोगेन हृतावभीष्टभूघ्नौ च लम्बोभयतः कुखण्डे॥१**

सं०—वेण्वोर्वधे योगहृते (वंशयोगेन भक्ते) 'लब्धितुल्यः' अन्योन्य-मूलाग्रगसूत्रयोगात् अवलम्बः स्यात्। तथा वंशौ पृथगभीष्टभूघ्नौ स्वयोगेन हृतौ लब्धे लम्बोभयतः कुखण्डे (आबाधे) भवेताम् ॥ १६ ॥

भा०—दोनों वंशों के गुणनफल में दोनों वंश के योग से भाग देने से जो लब्धि हो वह परस्पर मूलाग्रगत सूत्र के योग से लम्ब का प्रमाण होता है। (यदि दोनों वंश के मूलान्तर भूमि का ज्ञान हो तो) दोनों वंश को पृथक् अन्तर भूमिमान से गुना कर उनमें दोनों वंश के योग से भाग देने से पृथक् लम्ब के दोनों तरफ की आबाधा के मान होते हैं।

उप०—द्रष्टव्यं क्षेत्रम्। अत्रान्योन्यमूला-ग्रगसूत्रयोगादवलम्बमानम्=या। ततः पअक, गभूक त्रिभुजयोः साजात्यात् प्रथमाबाधा= भूक $= \frac{\text{अक} \times \text{या}}{\text{वं'}}$, एवं तकअ, गभूक त्रिभु-जयोः साजात्यात् द्वितीयाबाधा$= \frac{\text{अक} \times \text{या}}{\text{वं'}}$।

आबाधयोर्योगः = अक = $\frac{\text{अक} \times \text{या} \times \text{वं} + \text{अक} \times \text{या} \times \text{वं'}}{\text{वं} \times \text{वं'}}$

$= \frac{\text{अक} \times \text{या} (\text{वं} + \text{वं})}{\text{व} \times \text{वं'}}$, $\therefore$ अक × वं × वं' = अक×या (वं + वं')

$\therefore \frac{\text{वं} \times \text{वं'}}{\text{व} + \text{वं'}}$ = या, इत्युपपन्नं लम्बानयनम्।

तथा वंशेन भूमिस्तया लम्बमानेन $\left(\frac{\text{वं} \times \text{वं'}}{\text{वं} \times \text{व'}}\right)$ अनेन किमिति—

पृथगबाधे $\frac{\text{भू} \times \text{वं}}{\text{वं} + \text{वं'}}, \frac{\text{भू} \times \text{वं'}}{\text{व} + \text{वं'}}$ इत्युपपद्यते ॥

तथा = यतः $\frac{\text{आ}}{\text{भू}} = \frac{\text{लं}}{\text{वं}} = \frac{\text{आ'}}{\text{भू'}} = \frac{\text{लं}}{\text{वं}}$ अतः वंशस्य स्थिरत्वाल्लम्बमानं स्थिरमेकरूपमेवेति ज्ञेयम् ॥

उदाहरणम्—

पञ्चदशदशकरोच्छ्रयवेण्वोरज्ञातमध्यभूमिकयोः ।
इतरेतरमूलाग्रगसूत्रयुतेर्लम्बमानमाचक्ष्व ॥ १ ॥

भा०—समतल भूमि में एक १५ हाथ और एक १० हाथ का बाँस खड़ा है, यदि उनमें एक के मूल से दूसरे के अग्र में परस्पर सूत्र बाँध दिये जाँय तो दोनों सूत्र के योग से भूमि तक लम्ब का मान बताओ।

उत्तर—दोनों वंश के गुणन में वंशों के योग से भाग देने से लब्धि $= \frac{१५ \times १०}{२५} = ६$ यह लम्ब मान हुआ। अब मानों कि दोनों वंश के मूलान्तर भूमि १० है तो इससे पृथक् बाँस के मान को गुनाकर योग के भाग देने से दोनों आबाधा $\frac{१५ \times १०}{२५} = ६$। और $\frac{१० \times १०}{२५} = ४$। अन्तरभूमि के मान कितने भी हो, लम्ब तुल्य ही होता है। उपपत्ति देखिये॥

ग्रं०का०—न्यासः। वंशौ १५। १०। जातो लम्बः ६। वंशान्तरभूः ५। अतो जाते भूखण्ड ३। २। अथवा भूः १०। खण्डे ६। ४। वा भूः १५। खण्डे ९। ६। वा भूः २०। खण्डे १२। ८ एवं सर्वत्र लम्बः स एव। यद्यत्र भूमितुल्ये भुजे वंशः कोटिस्तदा भूखण्डेन किमिति त्रैराशिकेन सर्वत्र प्रतीतिः।

अथाक्षेत्रलक्षणसूत्रम्—

धृष्टोद्दिष्टमृजुभुजं क्षेत्रं यत्रैकबाहुतः स्वल्पा।
तदितरभुजयुतिरथ वा तुल्या ज्ञेयं तदक्षेत्रम् ॥१७॥

सं०—यत्र (यस्मिन् त्रिभुजे चतुर्भुजादौ वा) एकबाहुतस्तदितरभुजयुतिः स्वल्पा अथवा तुल्या तत् धृष्टोद्दिष्टं (धृष्टेन निर्ल्लज्जेनोद्दिष्टमुदाहृतं) क्षेत्रमक्षेत्रं ज्ञेयम, तादृशं क्षेत्रं नैव भवितुमर्हतीति बोध्यम ॥१७॥

भा०—जिस त्रिभुज या चतुर्भुज आदि क्षेत्र में किसी एक भुज से अन्य-भुजों का योग अल्प या तुल्य भी हो तो उस धृष्ट के बताए हुए क्षेत्र को अक्षेत्र समझना। अर्थात् इस प्रकार का कोई क्षेत्र नहीं हो सकता है।

उप०—त्रिभुजादौ एकभुजात् तदितरभुजयोगोऽधिक एवेति क्षेत्रमिति (अ० १ प्र० २०) युक्त्या स्फुटमेवेत्यलं पल्लवितेन ॥

उदाहरणम्—

**चतुरस्रे त्रिषड्द्व्यर्का भुजास्त्र्यस्रे त्रिषण्णव।**
**उद्दिष्टा यत्र धृष्टेन तदक्षेत्रं विनिर्दिशेत् ॥ १ ॥**

भा०—किसी ढीठ ने पूछा कि—"जिस चतुर्भुज में क्रम से ३, ६, २ और १२ भुजों के मान हैं, और त्रिभुज में ३, ६, ९ हैं तो दोनों का क्षेत्रफल क्या होगा?" इस प्रश्न में दोनों अक्षेत्र हैं, क्योंकि इनमें एक भुज से शेष भुजों का योग अल्प है। इसलिये ऐसा क्षेत्र नहीं हो सकता तो फिर उसका फल क्या होगा? ॥

ग्रन्थका०—एते अनुपपन्ने क्षेत्रे। भुजप्रमाणा ऋजुशलाका भुजस्थानेषु विन्यस्यानुपपत्तिर्दर्शनीया ॥

त्रिभुजफलानयनाय करणसूत्रमार्याद्वयम्—

**त्रिभुजे भुजयोर्योगस्तदन्तरगुणो भुवा हृतो लब्ध्या।**
**द्विष्ठा भूरूनयुता दलिताऽऽबाधे तयोः स्याताम् ॥१८॥**
**स्वाबाधाभुजकृत्योरन्तरमूलं प्रजायते लम्बः।**
**लम्बगुणं भूम्यर्धं स्पष्टं त्रिभुजे फलं भवति ॥१९॥**

सं०—त्रिभुजे भुजयोर्योगस्तदन्तरगुणः (तयोर्भुजयोरन्तरेण गुणितः) भुवा (आधाररूपतृतीयभुजेन) हृतो लब्ध्या द्विष्ठा भूरूनयुता दलिता 'क्रमेण' तयोः (भुजयोः) आबाधे स्याताम्। बृहद्भुजस्य बृहदाबाधा, लघुभुजस्य लघ्वाबाधा भवतीति ज्ञेयम्। अथ स्वाबाधाभुजकृत्योरन्तरमूलं लम्बः प्रजायते। भूम्यर्धं लम्बगुणं त्रिभुजे स्पष्टं फलं भवति ॥

भा०—(किसी भी त्रिभुज के क्षेत्रफल जानने का प्रकार—) त्रिभुज के दो भुजों के योग को उन्हीं दोनों भुज के अन्तर से गुना करके भूमिरूप,

तृतीय भुज के भाग देने से जो लब्धि हो उसको भूमि ( तृतीय भुज ) में एक जगह घटाकर और दूसरी जगह जोड़कर आधा करने से 'क्रम से लघु भुज और वृहत् भुज की आबाधा होती है। भुजवर्ग में अपनी आबाधा के वर्ग को घटाकर शेष का मूल लम्ब होता है। लम्ब से भूमि ( आधार रूप तृतीय भुज ) को गुना करके आधा करने से त्रिभुज का फल होता है।

उप०—त्रिभुजे आधाररूपभुजो भूमिशब्देन, शेषभुजद्वयं तु भुजशब्देन, तथा भुजद्वययोगबिन्दुत आधारोपरि लम्बस्योभयपार्श्वगते भूमिखण्डे प्रत्येकमावाधापदेनोच्यते। तत्र "तत्कृत्यो"रित्यादिना $\text{भु}^2 - \text{ल}^2 = \text{आ}^2$।

$\text{भु}'^2 - \text{लं}^2 = \text{आ}'^2$ अनयोरन्तरेण $\text{भु}^2 - \text{भु}'^2 = \text{आ}^2 - \text{आ}'^2 = (\text{भु}+\text{भु}') \times (\text{भु}-\text{भु}')$

$= (\text{आ}+\text{आ}') \times (\text{आ}-\text{आ}') \;\therefore\; (\text{आ}-\text{आ}') = \dfrac{(\text{भु}+\text{भु}') \times (\text{भु}-\text{भु}')}{\text{आ}+\text{आ}'}$

$= \dfrac{\text{भुयो} \times \text{भुअं}}{\text{भू}}$ आवाधान्तरम्। अतोऽनेनावाधायोगरूपभूमिरूनयुताऽर्धिता क्रमेणावाधे स्यातामेवेति संक्रमगणितेनोपपद्यते।

तथा—"तत्कृत्योर्योगपद"मित्यादिना जात्यत्रिभुजत्वात् $\sqrt{\text{भु}^2 - \text{आ}^2} = \text{लं}$, इत्युपपन्नं भवति॥

तथाभीष्टत्रिभुजे—लम्बोभयतो जात्यत्रिभुजद्वयं विद्यते, जात्यत्रिभुजं च स्वकोटिभुजोद्भवायतक्षेत्रस्यार्धमितं भवत्यतो जात्यत्रिभुजे भुजकोटिघातार्धसमं फलं भवत्यतः 'अइक' त्रिभुजफलम् $\dfrac{\text{लं} \times \text{आ}}{२}$। तथा 'अकउ' त्रिभुजफलम् $\dfrac{\text{लं} \times \text{आ}'}{२}$ अनयोर्योगोऽभीष्टस्य 'अइउ'

त्रिभुजस्य फलम् $= \dfrac{\text{लं} \times \text{आ}}{२} + \dfrac{\text{लं} \times \text{आ}'}{२} = \dfrac{\text{लं}\ (\text{आ}+\text{आ}')}{२} = \dfrac{\text{लं} \times \text{भूमि}}{२}$

अत उपपन्नम्॥

उदाहरणम्—

क्षेत्रे मही मनुमिता त्रिभजे भुजौ तु यत्र त्रयोदशतिथिप्रमितौ च यस्य।
तत्रावलम्बकमथो कथयावबाधे क्षिप्रं तथा च समकोष्ठमितिं फलाख्याम्॥

भा०—जिस त्रिभुज क्षेत्रमें भूमि(आधार) १४ तथा १३ और १५ दो भुज हैं, उस त्रिभुज का लम्ब, आबाधा और समकोष्ठ रूप फल के मान बताओ।

उत्तर—भुज के योग २८ को उन्हीं के अन्तर २ से गुना करके ५६ इसमें भूमि १४ के भाग देने से लब्धि ४ को भूमि में घटा और जोड़कर

आधा करने से दोनों आबाधा ५। ९। लघु भुज वर्ग १६९ में लघु आबाधा के वर्ग २५ घटाकर शेष १४४ का मूल १२ लम्ब हुआ। लम्ब से भूमि को गुनाकर आधा करने से $\frac{१४ \times १२}{२} = ८४$ यह क्षेत्र-फल हुआ।

ग्रन्थ०—न्यास: । भू: १४ । भुजौ १३ । १५ । लब्धे आबाधे ५ । ९ । लम्बश्च १२ । क्षेत्रफलं च ८४ ।।

'बहिर्लम्बे' ऋणाबाधोदाहरणम्—

**दशसप्तदशप्रमौ भुजौ त्रिभुजे यत्र नवप्रमा मही।**
**अबधे वद लम्बकं तथा गणितं गाणितिकाशु तत्र मे ।।२।।**

भा०—जिस त्रिभुज में दोनों भुज के मान क्रम से १० और १७ है, तथा आधार (भूमि) ९ है उसके लम्ब, आबाधा और क्षेत्रफल बताओ।

उत्तर—दोनों भुज के योग २७ को उनके अन्तर ७ से गुनाकर गुणन-फल में भूमि (९) के भाग देने से लब्धि = २१ को भूमि ९ में घटाने से

नहीं घटेगा अथवा घटाकर 'ऋणाव-शेष बचेगा' अत: लब्धि २१ में ही भूमि ९ को घटा जोड़कर आधा करने से आबाधा ६ और १५ हुई। लघु भुजवर्ग १०० में लघु आबाधा वर्ग ३६ घटाकर शेष ६४ का मूल ८ यह लम्ब हुआ। लम्ब से भूमि को गुना करके आधा करने से क्षेत्रफल $= \frac{९ \times ८}{२} = ३६$ हुआ।

ग्रन्थ०—न्यासः। भुजौ १०। १७ भूमिः ९। अत्र त्रिभुजे भुजयोर्योग इत्यादिना लब्धम् २१। अनेन भूरूना न स्यात्। अस्मादेव सूत्रपनीता शेषार्धमृणगताऽऽबाधा दिग्वैपरीत्येनेत्यर्थः। तथा जाते आबाधे ६। १५। अत उभयत्रापि जातो लम्बः ८। फलम् ३६॥

## चतुर्भुजत्रिभुजयोरस्पष्टफलानयने करणसूत्रं वृत्तम्—

**सर्वदोर्युतिदलं चतुःस्थितं बाहुभिर्विरहितं च तद्वधात्।**
**मूलमस्फुटफलं चतुर्भुजे स्पष्टमेवमुदितं त्रिबाहुके॥२०॥**

सं०—सर्वदोर्युतिदलं चतुःस्थितं (चतुर्षु स्थानेषु स्थाप्यम्) तत् क्रमेण बाहुभिर्भुजैर्विरहितं तद्वधान्मूलं—चतुर्भुजेऽस्फुटफलं (स्थूलं) त्रिभुजे च स्पष्टं (वास्तवं) फलमेवोदितं (कथितम्)॥ २०॥

भा०—(त्रिभुज और चतुर्भुज के क्षेत्रफल ज्ञानार्थ प्रकारान्तर है कि) त्रिभुज या चतुर्भुज के सब भुजों का योग कर उसे ४ स्थान में रक्खे, उनमें क्रम से सब भुजों को घटावे जो शेष बचे उनके घात करके जो मूल हो वह त्रिभुज में तो सर्वदा वास्तव फल होता है। परञ्च चतुर्भुज में स्थूल फल होता है। अर्थात् केवल वृत्तान्तर्गत चतुर्भुज में इस प्रकार से वास्तव फल होता है। उपपत्ति देखिये॥२०॥

उदाहरण—पूर्व त्रिभुज के भुज १३, १५, १४ इनके योग ४२ के आधे २१ को ४ स्थान में रखकर उनमें भुजों को घटाकर शेष ८, ६, ७, २१ इनका ७०५६ इसका मूल ८४ यह क्षेत्रफल पूर्व तुल्य ही हुआ॥२०॥

उप०—तत्र त्रिभुजफलानयनार्थं कल्प्यते अइउ त्रिभुजे लघुभुजः = भु। बृहद्भुजः = भु' तृतीयभुजो भूमिः = भू। अक = लम्बः। ततः "त्रिभुजे भुजयोर्योगः" इत्यादिना

लघ्वाबाधा = इक = $\frac{भू^2-(भु'^2-भु^2)}{2 भू}$ एतद्वर्गोनो लघुभुजवर्गो लम्बवर्गः =

